

मुंशी दयानरायन निगम

# भूमिका

उर्दू की साहित्यिक दुनिया से जिनका कुछ भी परिचय है उन्हें 'ज़माना' के बारे में बतलाने की ज़रूरत नहीं। बीसों बरस 'ज़माना' ने उर्दू की और क़ौम की ख़िदमत की और उसकी गिनती चोटी के पत्रों में होती रही।

'ज़माना' और मुंशी प्रेमचंद के साहित्यिक जीवन की शुरुआत लगभग एक साथ हुई। 'ज़माना' १९०३ में निकला और १९०३ में ही मुंशीजी का पहला उपन्यास 'असरारे मआबिद' बनारस के एक गुमनाम उर्दू साप्ताहिक में निकलना शुरू हुआ। लेकिन जब १९०५ में आकर उनका संबंध 'ज़माना' से हुआ तब से उन्होंने और भी जमकर लिखना शुरू किया। धीरे-धीरे यह संबंध गहरा से गहरा होता गया। बरसों मुंशी जी ने उसके अनौपचारिक अवैतनिक संपादक के रूप में काम किया। लेख और कहानियाँ तो लगभग हर महीने लिखीं ही समालोचनाएँ भी लिखीं और 'रफ़्तारे ज़माना' नाम का एक राजनीतिक स्तंभ भी सँभाले रहे। कितनी ही बार 'ज़माना' का इन्तज़ाम सँभालने की बात भी उनके लिए उठी पर कि ज़माना की आर्थिक स्थिति को देखते हुए कभी संभव न हुआ, पर इसमें कोई संदेह नहीं कि 'ज़माना' के विकास में मुंशी जी का बहुत बड़ा हाथ रहा है— और उतना ही बड़ा हाथ मुंशी जी के विकास में 'ज़माना' का रहा है।

'ज़माना'-संपादक मुंशी दयानरायन निगम के साथ मुंशी जी की चिट्ठी-पत्री का सिलसिला १९०५ में शुरू हुआ, एक पत्र के सम्पादक और एक नये लेखक के पारस्परिक सम्बन्ध सूत्र के रूप में। धीरे-धीरे उसने गहरी आत्मीयता का रूप ले लिया जो मरते दम तक बनी।

१९१८ में मुंशी जी ने गोरखपुर से निगम साहब को लिखा था — आप क्या कहते हैं, ज़िन्दगी की उम्मीद यहाँ भी कम है। मगर यह चाहता हूँ कि या तो साथ चलें या आगे-पीछे तफ़रीक़ दो-चार दिन की हो। मैं आपका पेशरौ बनना चाहता हूँ।

वही हुआ। मुंशी प्रेमचंद पहले गये १९३६ के अंत में और मुंशी दया नरायन १९४२ के आरम्भ में....

छत्तीस बरस की यह दोस्ती खुद एक अनूठी कहानी है।

दोनों के विचार दोनों का स्वभाव दोनों की रुचियाँ काफ़ी बराबर थीं।

निगम साहब शुरू से नरम दल और गोखले की ओर झुके हुए थे मुंशी जी गरम दल और तिलक की ओर। एक को हिन्दुस्तान की भलाई अंग्रेज़ों के साथ अधिक से अधिक सम्बन्ध-सहयोग बनाये रखने में दिखायी देती थी, दूसरे को पूर्ण सम्बन्ध विच्छेद में। सामाजिक धरातल पर भी यही बात थी — निगम साहब की अंग्रेज़ हुक्काम से दोस्ती थी मुंशी जी को उनसे कोई सरोकार न था। एक ने अपने बच्चों को सिविल सर्विस के लिए तैयार किया दूसरे ने आज़ाद ज़िन्दगी के लिए। दोनों के स्वभाव का अंतर भी काफ़ी स्पष्ट था। मुंशी जी अपने रहन-सहन, रख-रखाव में जितने ही ढीले-ढाले थे निगम साहब उतने ही चुस्त-दुरुस्त। निगम साहब जितने ही व्यवहार-कुशल थे मुंशी जी व्यवहार-कौशल से उतने ही अनभिज्ञ।

दोनों के व्यक्तित्व की यह पृथकता ही शायद उन्हें एक दूसरे के पास खींच लायी लेकिन न ला सकती अगर उनमें कुछ मौलिक समानधर्मिता भी न होती। यह समानधर्मिता थी उनकी पुष्ट मानवीय संवेदनाएँ, उनके मिज़ाज की मैत्री, शराफ़त, वज़ादारी, हमदर्दी दोस्ती को निबाह करने के लिए आवश्यक आत्म-त्याग।

अपने उसी ख़त में जिसका ज़िक्र ऊपर हुआ है, मुंशी जी ने लिखा था — यही फ़िक्र है कि मैं आज मर जाऊँ तो इन बाल-बच्चों का पुरसाने हाल कौन होगा? दोस्तों में अगर हैं तो आप और नहीं हैं तो आप। और न होगा तो मेरे बाद साल दो साल इन बेकसों की ख़बर तो ले सकते हैं।

निगम साहब ने अपने दोस्त के इस विश्वास को वैसे ही रखा भी सही। दूसरे को क्या कहूँ, खुद अपनी बात मुझे याद है। ३८ से ४२ तक मैं इलाहाबाद यूनिवर्सिटी का छात्र था। निगम साहब हिन्दुस्तानी एकेडेमी की मीटिंगों के सिलसिले में दस बीस दफ़ियों बार इलाहाबाद आये होंगे और शायद एक बार भी ऐसा नहीं हुआ कि मुझसे मिले बग़ैर कानपुर लौट गये हों। कभी मुझे अपने पास बुला लेते और बहुत बार खुद ही होस्टल में आकर मुझसे मिल लेते वह भी सिर्फ़ पाँच मिनट के लिए, खड़े-खड़े कैफ़ियत हालचाल लेते थे — मज़े में तो हो? कोई तकलीफ़ तो नहीं है? पढ़ाई कैसी चल रही है?

मगर आगे असर। वह पुरानी वज़ादारी थी एक दोस्त जो चला गया, उसकी दोस्ती का निबाह। चिट्ठियाँ भी बराबर लिखा करते और उनमें दूसरी बातों के साथ-साथ एक यह इसरार अक्सर रहा करती कि बेटा, सिविल सर्विस के इम्तहान में बैठना, अभी से उसकी तैयारी करो — जो कि वह अपने बेटों से भी कहा करते और जिस पर उन लोगों ने अमल भी किया। मेरी ओर से इस

मामले में उन्हें निराशा ही हुई लेकिन उनका किंचित् स्नेह मेरे लिए अंत तक जस का तस बना रहा।

इक्तीस बरस की यह दौलत इन दो सौ इक्यासी ख़तों में बिखरी हुई है। मेरा अनुमान है कि यह संग्रह पूरा है, लेकिन हो सकता है कि कुछ ख़त इधर उधर हो गये हों। जो हो, इनका मिल जाना खुद एक चमत्कार है।

आठ-दस बरस पहले जब मुंशी प्रेमचंद की जीवनी लिखने का ख़याल पहली बार मेरे मन में आया था तभी जिस बुनियादी सामग्री की ओर मेरा ध्यान गया था वह ये चिट्ठियाँ थीं। मुंशी प्रेमचंद और निगम साहब का सम्बन्ध कितना पुराना और कितना गहरा था, यह कोई छिपी बात न थी। इसलिए यह ख़याल कुछ ग़लत न था कि निगम साहब को लिखी गयी चिट्ठियों से ऐसी बहुत-सी बातें मालूम हो सकेंगी मुंशी जी के व्यक्तित्व पर ऐसी बहुत-सी रोशनी पड़ सकेगी जो किसी और तरह से मुमकिन नहीं।

यही सोचकर मैंने पहली बार तभी कोई आठ-दस बरस पहले निगम साहब के बड़े बेटे श्रीनारायण साहब को जो वहीं कानपुर में रहते हैं और वकालत करते हैं, इन चिट्ठियों के बारे में लिखा। सेन भाई ( यही उनका घर का नाम है ) बहुत व्यस्त आदमी हैं सिर उठाने की मोहलत नहीं मिलती, बाबा साहब को परलोक सिधारे भी दस बरस से ऊपर हो गये थे 'ज़माना' कब का बंद हो चुका था कागज़-पत्तर सब इधर उधर हो गये थे सेन भाई ने दो-चार जगहों पर उन चिट्ठियों को तलाश किया जहाँ उनके होने की उम्मीद थी और जब वहाँ नज़र न आयीं तो यही बात उन्होंने मुझको लिख दी। मुझे बहुत ज़बर्दस्त धक्का लगा, यों कहिए कि दिल टूट गया। लेकिन तो भी न जाने क्यों मेरे मन में यह बात जमी बैठी थी कि चिट्ठियाँ नष्ट नहीं हुई हैं। निगम साहब इन सब मामलों में कितने चाक-चौबंद और मुंशी जी के कितने मित्र थे यह मुझे पता था। लिहाज़ा मैंने सेन भाई की बात सुन ली दुःख भी हुआ लेकिन उम्मीद मरी नहीं और मैंने उनसे तलाश जारी रखने के लिए कहा।

फिर दो तीन बरस बीत गये और मैं कुछ दूसरे कामों में फँसा रहा। हाँ इस बीच मैंने दो-तीन बार सेन भाई को इस चीज़ के बारे में लिखा ज़रूर पर कोई नतीजा नहीं निकला। सेन भाई हमारी तरफ़ से मायूस हो चुके थे।

क़रीब पाँच साल पहले जब इस जीवनी के काम को हाथ में लेने की घड़ी आयी तो मैंने निश्चय किया कि एक बार ख़ुद जाकर सारे पुराने कागज़ात को टटोलना चाहिए, खँगालना चाहिए।

इसी सिलसिले में मुझे किसी से मिलने मिर्ज़ापुर भी जाना था। सिर्फ़

इस ख़याल से कि वहाँ जाने पर मेरी मुलाक़ात उन लोगों से हो जाय और मुझे बैरंग न लौटना पड़े, मैंने एक ख़त मिर्ज़ापुर डाला और एक कानपुर। संयोग की बात कि मिर्ज़ापुर से कोई जवाब नहीं आया और कानपुर से आ गया।

कानपुर मेरे लिए नयी जगह न थी और न निगम साहब का मकान। कितनी ही बार मैं वहाँ जा चुका था। लेकिन वहाँ पहुँचकर मेरी हालत द्वारका से लौटे हुए सुदामा की-सी हो गयी : वह जाना पहचाना पुराना मकान वहाँ न था। पास ही दाहिने हाथ पर, एक तंबोली था। मैंने आगे बढ़कर उससे पूछा — क्यों भाई यहीं पर कहीं निगम साहब का मकान था न? तंबोली ने सामने की तरफ़ हथेली से इशारा करते हुए कहा — वह तो रहा, बाबू जी ...

मैंने देखा — एक बड़ा-सा मकान ढहा पड़ा था।

मेरे चेहरे पर अवश्य ही विस्मय रहा होगा क्योंकि उसने कहा था — जी हाँ बाबू जी वही मकान है। इसको तो गिरे हुए भी महीना भर से ऊपर हो गया। पीछे का हिस्सा बचा है। उसी में वह लोग रहते हैं। गली में पिछवाड़े से रास्ता है।

मैं पहुँचा। मकान के गिर जाने की दास्तान सुनी और साथ ही यह भी कि सेन भाई का नया मकान सिविल लाइंस में बन रहा है पहली तारीख को यानी दो रोज़ बाद गृह प्रवेश है।

अगले दिन सवेरे, सेन भाई के बड़े बेटे सुमन की मदद से, ये चिट्ठियाँ उसी बचे हुए हिस्से की एक घिरी-पड़ी कोठरी में दुनिया भर के काठ-कबाड़ और रद्दी सड़ी काग़ज़ों के बीच खोयी हुई मिलीं — बाक़ायदा तरतीबवार लगी हुई १९ २ से लेकर १९३९ तक फाइल के भीतर बंद।

यह है इन चिट्ठियों के मिलने की कहानी। बात अब पुरानी हो गयी है लेकिन मैं अब तक यह सोचकर सिहर जाता हूँ कि अगर मैं उस रोज़ न पहुँचकर केवल चार दिन बाद पहुँचा होता तो क्या होता!

तब मुझे क्या पड़ी थी जो इस ढहे हुए मकान के क़रीब जाता नये मकान में गया होता पुरानी इमारत के ढहने का क़िस्सा भर सुना होता — और इन चिट्ठियों को किसी अनजाने कबाड़ी या पुड़ने की पुड़िया में हल्दी-नमक बाँधने के भी काम का न समझकर शायद चूल्हे की नज़र कर दिया होगा!

यह शुभ संयोग अगर चमत्कार नहीं तो चमत्कार और फिर क्या है?

जीवनी लिखने में इन चिट्ठियों से मैंने कितनी मदद ली है, यह मेरे कहने की चीज़ नहीं है पढ़नेवाले खुद देखेंगे। मैं इतना ही कह सकता हूँ कि इन

जमाने के बग़ैर मन में ज़िन्दगी की कल्पना भी नहीं कर सकता। लिखी वह शायद तब भी जाती लेकिन लंगड़ी होती बेजान होती।

जीवन के तथ्य तो वैसे इन चिट्ठियों में हैं ही — क्या लिख रहे हैं, क्या पढ़ रहे हैं क्या सोच रहे हैं, घर में कब किसका क्या हाल है कौन जिया कौन मरा किसकी शादी हुई—

लेकिन इससे भी बड़ी बात यह है कि ये चिट्ठियाँ उस आदमी के दिल दिमाग़ का आईना हैं, इनमें वह साँस ले रहा है उसकी ख़ुशी, उसका ग़म, उसका गुस्सा उसकी झुँझलाहट सब कुछ इन चिट्ठियों में मौजूद है।

चिट्ठियाँ, किसी की भी, आईना होती हैं उस आदमी की तबीयत का, मुंशी जी की चिट्ठियाँ तो और भी, जिनमें किसी तरह का बनाव या तकल्लुफ़ नहीं है, काग़ज़-क़लम उठाया और लिख मारी एक चिट्ठी कि जैसे आमने-सामने बैठे बातें कर रहे हों।

ज़बान इन चिट्ठियों की बेशक उर्दू है जो बहुत जगह काफ़ी सख़्त भी हो गयी है लेकिन मेरा विश्वास है कि फ़ुटनोट में दिये गये कठिन शब्दों के अर्थों पर नज़र डालते चलने से उसका भरपूर रस पढ़नेवाले को मिल जाता है।

पीला पड़ता हुआ ख़स्ताहाल काग़ज़ रोशनाई जगह-जगह बहुत कम रोशन फीकी, उड़ी हुई, लिखत भी बहुत जल्दी में घसीटी हुई ठेठ मुंशियाना शिकस्ता — इन चिट्ठियों का अधिकतर ख़ासी टेढ़ी खीर रहा है। ख़ासकर वहाँ जहाँ पर विवशतः मुझे मूल पत्र के बदले उसकी फ़ोटो-प्रतिलिपि से काम चलाना पड़ा। लेकिन पाठ में कोई अशुद्धि न आने पाये इसके लिए एक से अधिक लोगों ने एक से अधिक बार साथ बैठकर, और जहाँ-तहाँ मैग्नीफ़ाइंग ग्लास की मदद से मूल उर्दू को हिन्दी पाठ से मिला लिया है। इस काम में मुझे अपने शायर दोस्त 'तालिब' रामपुरी साहब से बहुत मदद मिली है।

अक्सर चिट्ठियों पर पूरी-पूरी तारीख़ न डालने की मुंशी जी की आदत हमारे लिए काफ़ी उलझन का कारण बनी — महीना है तो तारीख़ नहीं तारीख़ है तो महीना नहीं, महीना और तारीख़ है तो सन् नहीं और उन चिट्ठियों का तो ज़िक्र ही फ़िज़ूल है जिनमें यह तीनों ही ग़ायब हैं।

कार्डों में तो यह मुश्किल डाक की मुहर से आसान हो गयी। जाँच करने पर लगभग सभी डाक की मुहरें पढ़ने में आ गयीं और जहाँ से चिट्ठी चली वहाँ की डाक-मुहर को मैंने चिट्ठी की तारीख़ मान लिया। लेकिन लिफ़ाफ़े की चिट्ठियों में यह सहारा भी न रहा। वहाँ मेरे सामने एक ही रास्ता था उन चिट्ठियों को पढ़ के देखना बिल्कुल ठीक तारीख़ का जाने देना। लेकिन यह

इस खयाल से कि वहाँ जाने पर मेरी मुलाकात उन लोगों से हो जाय और मुझे बैरंग न लौटना पड़े मैंने एक खत मिर्जापुर डाला और एक कानपुर। संयोग की बात कि मिर्जापुर से कोई जवाब नहीं आया और कानपुर से आ गया।

कानपुर मेरे लिए नयी जगह न थी और न निगम साहब का मकान। कितनी ही बार मैं वहाँ जा चुका था। लेकिन वहाँ पहुँचकर मेरी हालत द्वारका से लौटे हुए सुदामा की-सी हो गयी। वह जाना पहचाना पुराना मकान कहीं न था। पास ही दाहिने हाथ पर, एक तमोली था। मैंने आगे बढ़कर उससे पूछा — क्यों भाई यहीं पर कहीं निगम साहब का मकान था न? तमोली ने सामने की तरफ उँगली से इशारा करते हुए कहा — वह तो रहा बाबू जी

मैंने देखा — एक बड़ा-सा मकान ढहा पड़ा था।

मेरे चेहरे पर अवश्य ही विस्मय रहा होगा क्योंकि उसने कहा था — जी हाँ बाबू जी वही मकान है। इसको तो गिरे हुए भी महीना भर से ऊपर हो गया। पीछे का हिस्सा बचा है। उसी में वह लोग रहते हैं। गली में पिछवाड़े से रास्ता है।

मैं पहुँचा। मकान के गिर जाने की दास्तान सुनी और साथ ही यह भी कि सेन भाई का नया मकान सिविल लाईन्स में बन रहा है, पहली तारीख को यानी पाँच रोज बाद गृह प्रवेश है।

अगले दिन सबेरे सेन भाई के बड़े बेटे सुमन की मदद से, ये चिट्ठियाँ उसी बचे हुए हिस्से की एक गिरी-पड़ी कोठरी में दुनिया भर के काठ-कबाड़ और रद्दी रद्दी कागजों के बीच खोयी हुई मिलीं — बाकायदा तरतीबवार सजी हुई १९ ४ से लेकर १९५६ तक फ़ाइल के भीतर बंद।

यह है इन चिट्ठियों के मिलने की कहानी। बात अब पुरानी हो गयी है लेकिन मैं अब तक यह सोचकर काँप जाता हूँ कि अगर मैं उस रोज न पहुँचकर केवल सात दिन बाद पहुँचा होता तो क्या होता!

तब मुझे क्या पड़ी थी जो इस बचे हुए मकान के करीब जाता। नये मकान में गया होता पुरानी इमारत के ढहने का किस्सा भर सुना होता — और इन चिट्ठियों को किसी कबाड़ी या मुहल्ले की कुंजड़िन ने हल्दी-नमक बाँधने के भी काम का न समझकर शायद चूल्हे की नजर कर दिया होता।

यह शुभ संयोग अगर चमत्कार नहीं तो चमत्कार और फिर क्या है?

जीवनी लिखने में इन चिट्ठियों से मैंने कितनी मदद ली है, यह मेरे कहने की चीज नहीं है पढ़नेवाले खुद देखेंगे। मैं इतना ही कह सकता हूँ कि इस

पढ़ाने के बग़ैर मन में बीतनी की कल्पना भी नहीं कर सकता। लिखी वह शायद तब भी जाती लेकिन लंगड़ी होती बेजान होती।

जीवन के तथ्य तो वैसे इन चिट्ठियों में हैं ही — क्या लिख रहे हैं, क्या पढ़ रहे हैं क्या सोच रहे हैं, घर में कब किसका क्या हाल है कौन जिया कौन मरा किसकी शादी हुई....

लेकिन उससे भी बड़ी बात यह है कि ये चिट्ठियाँ उस आदमी के दिल दिमाग़ का आईना हैं, इनमें वह बोल भी रहा है उसकी खुशी, उसका ग़म, उसका गुस्सा उसकी झुंझलाहट सब कुछ इस पिटारी में मौजूद है।

चिट्ठियाँ, किसी की भी, आईना होती हैं उस आदमी की तबीयत का, मुंशी जी की चिट्ठियाँ तो और भी, जिनमें किसी तरह की बनावट या तकल्लुफ़ नहीं है, काग़ज़-क़लम उठाया और लिख मारी एक चिट्ठी, कि जैसे आमने-सामने बैठे बातें कर रहे हों।

ज़बान इन चिट्ठियों की उर्दू है जो बहुत जगह काफ़ी सख़्त भी हो गयी है लेकिन मेरा विश्वास है कि फ़ुटनोट में दिये गये कठिन शब्दों के अर्थों पर नज़र डालते चलने से उनका भरपूर रस पढ़नेवाले को मिल जाता है।

पीला पड़ता हुआ ख़स्ताहाल काग़ज़ रोशनाई जगह-जगह बहुत कम रोशन फीकी, उड़ी हुई, लिखत भी बहुत जल्दी में घसीटी हुई ठेठ मुंशियाना शिकस्त — इन चिट्ठियों का लिप्यंतर खासी टेढ़ी खीर रहा है। ख़ासकर वहाँ जहाँ परिस्थितिवश मुझे मूल पत्र के बदले उसकी फ़ोटो-प्रतिलिपि से काम चलाना पड़ा। लेकिन पाठ में कोई अशुद्धि न आने पाये इसके लिए एक से अधिक लोगों ने एक से अधिक बार साथ बैठकर, और कहीं-कहीं मैग्नीफ़ाइंग ग्लास की मदद से मूल उर्दू को हिन्दी पाठ से मिला लिया है। इस काम में मुझे अपने शायर दोस्त 'शारिब' जयपुरी साहब से बहुत मदद मिली है।

अकसर चिट्ठियों पर पूरी-पूरी तारीख़ न डालने की मुंशी जी की आदत हमारे लिए भारी उलझन का कारण बनी — महीना है तो तारीख़ नहीं तारीख़ है तो महीना नहीं, महीना और तारीख़ है तो सन् नहीं और उन चिट्ठियों का तो ज़िक्र ही फ़िज़ूल है जिनमें यह तीनों ही ग़ायब हैं।

कार्डों में तो यह मुश्किल डाक की मुहर से आसान हो गयी। कोशिश करने पर लगभग सभी डाक की मुहरें पढ़ने में आ गयीं और जहाँ से चिट्ठी चली वहाँ की डाक मुहर को मैंने चिट्ठी की तारीख़ मान लिया। लेकिन लिफ़ाफ़े की चिट्ठियों में यह सहारा भी न रहा। वहाँ मेरे सामने एक ही रास्ता था उन चिट्ठियों को बस का बस बिलकुल बिना तारीख़ का जाने देना। लेकिन वह

शायद पढ़नेवाले की नज़र से और भी बुरा होता, इसलिए मैंने बड़ी-बड़ी मुश्किलों से, चिट्ठी में कही गयी बातों का आगा-पीछा, ताल-मेल मिलाकर अनुमान से उनको तिथि का संकेत देने का निश्चय किया। इसमें मैंने अपनी ओर से पूरी सावधानी बरतने की कोशिश की है, लेकिन उसमें ग़लती की संभावना बराबर रहती है — जैसे कि इस संग्रह की दसवीं चिट्ठी में। उसको मैंने अनुमान से सन् ११ १२ का बतलाया है, पर वह अवश्य सन् २९ के आसपास की होनी चाहिए क्योंकि 'ज़माना' का वह 'मातिम नंबर' जिसको लेकर चिट्ठी लिखी गयी है अगस्त १९२९ में निकला था जिसकी जानकारी मुझे बाद को हुई।

मुंशी जी की चिट्ठी-पत्री का एक और संग्रह भी छप रहा है, लेकिन इन चिट्ठियों को मैंने बाक़ी सब चिट्ठियों के साथ देना ठीक नहीं समझा — इसलिए कि इनमें एक ऐसी पूर्णता है, एक ज़िन्दगी की ऐसी पूरी कहानी जिसे दूसरे पत्रों के साथ गड्डमड्ड करना इन्हें भीड़ में खो देने के बराबर होता।

अंत में अब केवल कृतज्ञता-ज्ञापन शेष है। सबसे पहले सेन भाई के प्रति जिन्हीं का सब कुछ है और फिर श्री मदन गोपाल के प्रति जिनकी कृपा से मुझे इस संग्रह के ये पत्र मिले जो निगम साहब के यहाँ नहीं थे।

अपने आदरणीय गुरु श्री सतीशचंद्र देव का आभार प्रकट करने के लिए मेरे पास शब्द नहीं हैं जिन्हीं की प्रेरणा से मैं पत्र-संग्रह में प्रवृत्त हुआ था।

अमृत राय

दया का हृदय होता, मुझमें आपको एक ऐसा व्यक्ति मिलता जो कृतघ्न नहीं है।

मेरा तबादला अब इलाहाबाद के लिए हो गया है और मेरी नियुक्ति ट्रेनिंग कालेज इलाहाबाद से सम्बद्ध माडल स्कूल के हेडमास्टर के पद पर हो गयी है और मैंने अपने आपको नजायर कानून हिन्द प्रेस इलाहाबाद के प्रोप्राइटर बाबू बांके बिहारी लाल के रहम-ओ-करम पर डाल दिया है। उन महाशय ने किताब को एक नजर देख लेने के बाद उसको प्रकाशित करने में रुचि दिखलायी है। इसलिए आप कृपया पाण्डुलिपि जल्दी-से-जल्दी मेरे पास भेज दें और अगर मुनासिब समझें तो उसके साथ अपनी सिफारिश के दो अल्फ़ाज़ भी। मुझे यकीन है कि आपकी सिफारिश का बहुत असर पड़ेगा। मैं आपका हृदय से आभारी हूँगा अगर आप उसको हफ्ते भर के अन्दर भेज देने की कृपा करेंगे क्योंकि वह महाशय जल्दी ही यहाँ से आगरे चले जाने वाले हैं। मैं चाहता हूँ कि उनके जाने के पहले सारी बातें उनसे तय कर लूँ।

आशा करता हूँ कि आप मजे में होंगे।

मैं हूँ आपका
जगपत राय

पुनश्च—

मेरे रिव्यू के बारे में आपका क्या ख्याल है? क्या आप बराहे करम उसे अपने रिसाले में देंगे? अगर हाँ तो कब? मेरा ख्याल है कि आप शायद एक ही अंक में ऐतिहासिक और साहित्यिक दोनों समीक्षायें न दे सकें। क्या आप कोई साहित्यिक समीक्षा लेना चाहेंगे?

अगर चाहते हों तो कृपया सूचित करें। आपने किताब वापस मँगायी है। इससे पता चलता है कि अब और समीक्षा नहीं चाहिए। क्या मैं ग़लत कहता हूँ?

उम्मीद है कि आप जल्द जवाब देंगे।

जगपत राय
ट्रेनिंग कालेज
इलाहाबाद

---

पत्र अंग्रेजी में है। उसका अनुवाद यहाँ प्रस्तुत है।

का अंजाम   मिला । शुक्रिया । अब तीन दिन की तातील है । क़िस्सा साफ़ हो जायगा । बाहर मुतलक़[1] फ़ुर्सत न मिली ।

मुंशी नौबत राय चले गये । क्या होली की तक़रीब थी ? मार्च भर मैं कुछ ख़िदमत नहीं कर सकता । अप्रैल से जो कुछ हुक्म दीजिएगा उसकी तामील होगी ।

ज़्यादा नियाज़

आपका

धनपतराय

७

हमीरपुर

२ नवंबर १९ ९

बरादरम

ख़त मिला । मशकूर हुआ । आजकल फ़ुर्सत कम है । इसी वजह से 'शादी व ग़म' साफ़ न हो सका । रणजीत सिंह की भी ज़रूरत है । जल्द भेज दीजिए । नौकरी के मुताल्लिक़ मेरा ख़याल अब भी है, मगर मेरा ख़याल है कि मैं मआश की फ़िक्र से आज़ाद होकर ज़्यादा काम कर सकता हूँ । मेरे अख़राजात रोज़ ब रोज़ बढ़ते ही जाते हैं । अब कानपुर और महोबा दो जगह का ख़र्च संभालना पड़ता है । अगर आप लैला और मजनूं की मसनवी मुझे दे दें तो लैला पर एक अच्छा मज़मून लिखूं ।

आपके लिखने से मालूम होता है कि नवम्बर और दिसम्बर दोनों नंबर ख़त्म कर दिये । ऐसा न कीजिएगा ।

वह अंग्रेज़ी नाविल भेज दीजिए । अगर हो सका तो फ़रमाइशें तामील कर दूंगा वर्ना मजबूरी है । तबादला फ़िलहाल ग़ैर-मुमकिन है । दीगर क्या अर्ज़ करूं ।

ख़ाकसार

धनपत राय

८

हमीरपुर

१८ मार्च १९१

बरादरम

आज दस रुपये मिले । मशकूर हूँ । मैं दो दिन से यहाँ आया हूँ और बहुत

---

१ बिल्कुल

होंगे। आप मेरा मज़मून किताबत कराने के बाद मुंशी चिराग़ अली को दे दिया करेंगे। मुआवज़े की निस्बत जो आपने फ़रमाया वह मुझे मंज़ूर है। अगर मज़मून इतना बड़ा हो कि एक नम्बर में निकल जाय तो बेहतर[१] और अगर एक से ज़्यादा नम्बरों में निकले—दो या तीन में—तो इसका अलमुआवज़ा[२]। यह मैं अब फिर कहता हूँ और पहले भी कह चुका था मगर किसी वजह से वह रिमार्क आपने नज़रअन्दाज़ कर दिया कि यह मुश्किलात में अपने तसर्रुफ़[३] में नहीं लाऊँगा। ये एक मरहूम[४] दोस्त के पसमांदगान[५] के नज़्र होंगे। इसलिये आप को भूल कर मुझ पर कमीनेपन ख़ुदग़र्ज़ी और तमअ[६] का इल्ज़ाम न आयद करना चाहिये। आप के इस ख़त के लिखने के ढंग से मालूम होता है कि आप कुछ कहना चाहते हैं, मगर कहते नहीं। यह सब मज़ामीन जिनका आग़ाज़[७] कुंज से होता है (और ईश्वर ने चाहा तो शायद कुछ दिनों तक यह सिलसिला जारी रहे) अलग या बतौर किस्से की शक्ल में निकलेंगे। अगर आप निकालेंगे तो चौथाई नफ़ा मेरा और मैं निकालूँगा तो चौथाई नफ़ा आपका। गोया मेरा और आपका उस पर बराबर का अख़्तियार रहेगा। मेरा नाता उन से 'ज़माना' में निकल चुकने के बाद भी लगा रहेगा।

किताबों की फ़ेहरिस्त भेजी थी। उनकी क़ीमत मैनेजर साहब ने न लिखी। स्वामी रामतीर्थ के लिए मैं क्या फ़िक्र करूँ। अगर आप इसे टेक्स्ट बुक कमेटी में भेज कर इनाम की मद[८] में मंज़ूर करा लें तो अलबत्ता सौ पचास जिल्दें निकलवा सकता हूँ। आप अब कभी-कभी इलाहाबाद की सैर करते ज़रूर आया करें और इनामी किताबें तय्यार करने की फ़िक्र करें। मैं इस काम में आपकी ख़ुलूसी मुआवनत[९] करने को आमादा हूँ। किताबों की लिखाई वग़ैरह अच्छी हो और मंज़ूर हो जावें तो कुछ फ़ायदे की सूरत निकल सकती है।

और कहिये क्या ख़बरें हैं। बन्दा तो कमरए आतशी[१०] में पड़ा भुन रहा है। इमसाल आम की टट्टी लगवाई कि नहीं? वाह क्या ठंडी हवा है और क्या फ़रहतबख़्श[११]। याद से रूह फड़क गयी। बाए बरहाले आँ[१२] कि इस टट्टी की बहार में रहे होंगे।

मैंने मज़मून माँगा था वो आपने न भेजा। कोई नाविल गुदड़ी बाज़ार से लिया हो तो वह भी बैरंग भेजिये। इलाहाबाद की लाइब्रेरी की निस्बत दरयाफ़्त किया था मगर वह आउट स्टेशन में किताबें नहीं भेजते। अबकी इलाहाबाद आऊँगा तो अपने मुस-व्वारे[१३] को अपना क़ायम मुक़ाम बना आऊँगा। वह अपने

१ ठीक रहेगा २ दुगना ३ इस्तेमाल ४ दिवंगत ५ पीछे छूट जानेवालों, बाल-बच्चों ६ लालच ७ आरम्भ ८ सहयोग ९ आग जैसे कमरे १० ताज़गी देने वाली ११ क्या कहने हैं उनके जो १२ मज़दूर के बेटे वाले

आप बेज़ार हो जायेंगे। अपनी हार मान लेने में बुराई नहीं है। आप इण्डियन प्रेस के वसाइल[1] कहाँ से लायेंगे। अबकी रंगीन तसवीर आपको फिर ख़राब मिली। इससे तो बेहतर होता कि बाहर की तसवीर पहले होती। बहरहाल अब 'ज़माना' की ख़ूबी मज़ामीन पर होनी चाहिये तसवीर पर नहीं। कभी कभी तसवीरें भी दे दी जायें मगर उसी वक़्त जब सनअत[2] का कोई अच्छा नमूना हाथ आ जाए। ख़्वामख़्वाह तसवीर देने से कोई फ़ायदा नहीं। मैं इसके सख़्त ख़िलाफ़ हूँ। तसवीर की किफ़ायत काग़ज़ और छपाई की इसलाह[3] में सर्फ़ कीजिये। और मौजूदा मसाइल पर मज़ामीन लिखाने की फ़िक्र कीजिये। बाबू गंगाप्रसाद के बिल पर कोई मज़मून न निकला। गोखले के बिल में कहाँ तक तरक़्क़ी की मुहम्मडन यूनिवर्सिटी का कांस्टिट्यूशन वग़ैरह मसले पर कुछ होना चाहिये था। मतलब यह है कि ज़माना अपटूडेट पोलिटिकल पेपर हो। कौम पर आह भरना मैं अच्छा नहीं समझता। हमें कौम का रोना रोने से क्या मिला जाता है। कौम के नाम पर रोने वाले बहुत हैं। यह काम अदीब को करने दीजिये। और आप इससे बेहतर काम में मसरूफ़ हूजिये। हज्म[4] में मुस्तक़िल हो यह नहीं कि कभी ७ सफ़े दिये कभी ८ कभी १। बड़े साइज़ के ८ या ७२ सफ़े काफ़ी हैं।

इश्तहार का नोटिस आप ने निकाल ही दिया। ज़रा तबीयत तो अच्छी होने देते। देखिये क्या कामयाबी होती है। आप का इश्तहार कामरेड के नमूने का होना चाहिये।

ईश्वर का नाम लेकर शुरू कीजिये। मुझसे जो मदद हो सकेगी करता रहूँगा। फ़िलहाल मेरी हालत मुझे इजाज़त नहीं देती कि कुछ ईसार[5] कर सकूं। यक़ीन मानिये आप से बसिदक़े दिल कहता हूँ कि जब से यहाँ आया हूँ सिर्फ़ दो सौ रुपये मेरे पास जमा हुए हैं। और वह भी सौ रुपये नाविल का मुआवज़ा है। और एक सौ रुपये में कोई तीस रुपये इण्डियन प्रेस से मिले। शायद तीस या पचीस आप ने दिये। और इसी क़दर एजुकेशनल गज़ट से मिला। मेरी तनख़्वाह और भत्ते में कौड़ी की बचत नहीं हुई।

हाँ बचत कहिये तो कमाई कहिये तो बीबीजान की बरसों की ज़िद पर रफ़ा शिकायत के लिये एक कड़ा बनवाया जिसका रुपया अब तक न चुका। इस ज़िले पर मैं क्या ईसार करूँ। (१५०) तनख़्वाह है। (४०) का औसत और। और सफ़र में बुग्गों[6] से काम लेता हूँ। तब भी कभी फ़राग़त नहीं नसीब होती। नहीं मालूम यहाँ कानपुर के मुक़ाबले में क्या ख़र्च बढ़ गया है। यहाँ (४०) में

१ साधन २ कला ३ सुधार ४ आकार ५ त्याग ६ बग्घी

नगीने की तफ़्सील जो आपने दी है वह मैं पहले भी देख चुका हूँ। बहरहाल मैं काम करने के लिये तैयार हूँ ऊपर लिखी हुई शर्तों पर और उस हालत में जब कि माली हालत मुस्तहकम हो। और मैं किराये का टट्टू बन कर काम न करूँगा बल्कि अपने जोश से। या तो आप अभी मेरी ख़िदमात तलब करें या जब अख़बार की हालत ख़ूब मालूम हो तब।

अब आप की तबीयत कैसी है।

यहाँ सब ख़ैरियत है। बारिश बकसरत हुई।

आपका

धनपत

## १२

स्थान और तिथि नहीं है।
अनुमानतः सन् ११ १२ में
महोबे से लिखा गया।

बरादरम

मशकूर हूँ। पहले 'अवध अख़बार' वाला मुआमला। क्या जवाब दूँ। माली पहलू यह है कि यहाँ नेट आमदनी ८ ) से किसी तरह ज़्यादा नहीं है। घोड़े का ख़र्च और मुलाज़िमों की तनख़्वाह इसमें शामिल नहीं है। क़रीब-क़रीब यही हालत वहाँ भी होगी। और मसारिफ़[1] बदस्तूर। मगर काम में बड़ा फ़र्क़ है। यहाँ बहुत आज़ादी है बावजूद ग़ुलामी के। चूँकि कोई अफ़सर सर पर नहीं रहता और न कोई जवाबदिही है, इसलिये आज़ादी सी मालूम होती है।

१ बजे से ६ बजे की हाज़िरी दिमाग़ी काम रोज़ाना अख़बार, जी काँप जाता है। हिम्मत नहीं पड़ती। यहाँ लिटरेरी काम बमंज़िला तफ़रीह[2] है। वहाँ यह मशग़ला[3] हो जायगा। हालाँकि लड़के की पढ़ाई और आइन्दा ज़िन्दगी की रफ़्तार के ख़याल से यह मौक़ा बुरा नहीं है मगर काम की कसरत इरादे को मुस्तहकम नहीं होने देती। बहरहाल मैं अभी दुबिधे में हूँ। अगर मौक़ा मिले तो आप प्रोप्राइटर से ज़िक्र कीजियेगा। उस वक़्त तक शायद इरादा किसी तरह जम जाये।

क़िस्सा लिखा हुआ तैयार है। सिर्फ़ नक़्ल करना बाक़ी है। कल तक शामिल हो जायगा। आपने मेरी तनख़्वाह बढ़ा दी इसका मशकूर हूँ। क्योंकि यह प्राइवेट ट्यूशन है। अब मुझे ४) माहवार मिलेंगे।

---

१ ख़र्चे २ सिर्फ़ मनोरंजन के लिए ३ शौक़िया

ओरिजिनल मज़मून और एक दिलचस्प तर्जुमा दिया जा सके तो इसकी दिलचस्पी और बढ़ जाये। अब की पं० बद्रीदत्त का मज़मून था। इसी तरह हरेक नंबर में कोई न कोई मज़मून हो जाये तो क्या कहना। नामानिगारों[1] की अभी तक कमी है। आप खुद इसकी अहमियत समझते हैं और कसरतेकार ने ग़ालिबन् आपको अभी इस तरफ़ मुख़ातिब नहीं होने दिया। बहरहाल इसकी रफ़्तार रफ़्ता-रफ़्ता है। मालूम नहीं कहानी का दायरा भी इसी निस्बत के साथ वसीह हो रहा है या नहीं।

बाबू रामभरोसे के पिदरे बुज़ुर्गवार के इंतक़ाल की ख़बर निहायत पुरमलाल है। ईश्वर उन्हें सब्र दे। अब ख़ानादारी का सारा बोझ उनके सर पर आ पड़ा। जिस खूबसूरती से वह अपनी शान को सँभाले हुए थे मालूम नहीं रामभरोसे में वह सलाहियत है या नहीं। मगर इसमें शक नहीं कि मरहूम की ज़िन्दगी काम-याब ज़िन्दगी थी—और हर एक मरनेवाले को उस पर रश्क हो सकता है। आप मेरी जानिब से हमदर्दी का सच्चा पैग़ाम उन्हें दे दें। मैं ताज़ियतनामा[2] भी लिखूँगा।

मुझे यह सुनकर बड़ी खुशी हुई कि आपका मशीन प्रेस अब अनक़रीब बन जायेगा। ग़ालिबन् कुतुबफ़रोशी की शाखें भी क़ायम होंगी। ईश्वर आपकी कोशिशों को बरसब्ज़ करे। मैं मजबूर हूँ कि मुझे to fall back upon का कोई सहारा नहीं है। बस किराये का टट्टू हूँ। प्रेमपचीसी इस प्रेस का पहला काम होगा। अपने तईं मुबारकबाद देता हूँ। बीस क़िस्से तो जमा हो गये हैं जो अभी दफ़्तर के दफ़्तर में पड़े हुए हैं। मालूम नहीं हमदर्द खुलेगा भी या ठप्पा पड़ गया। बहरहाल दो तीन माह में पच्चीस क़िस्से तैयार हो जायेंगे। हाँ किताब किसी क़दर ज़ख़ीम[3] हो जायेगी। चार सौ सफ़हे से किसी तरह कम न होगी। मिस्तर उन्नीस सतरी रहना चाहिए और साइज़ ज़माना के दो वरक़ कम के साइज़ के बराबर। ग़ालिब खूबसूरत हो। मैं मज़ामीन की तरतीब दूँगा और जहाँ कहीं जाने की ग़लतियाँ हो गयी हैं उनकी इस्लाहें[4] भी कर दूँगा। मगर मेरे पास सब पर्चे मौजूद नहीं हैं। अक्सर ग़ायब हो गये। इसलिए ज़रूरत होगी कि मेरे पास सब पर्चे मौजूद हो जायें। बहरहाल जिस वक़्त फ़ैसला हो जाये न यहाँ से उन चंद क़िस्सों की कापी भेज दूँगा जो मेरे पास मौजूद हैं। दीबाचा आप लिखेंगे या जिस आप मुनासिब समझें उससे लिखवाइएगा। ख़र्च और नफ़े में मुझे निस्फ़ का शरीक समझिए। नफ़े का ज़िक्र ही क्या ख़र्च में आधे का साझीदार हूँ।

---

१ संवाददाताओं २ कार्यालय ३ संवेदना का पत्र ४ मोटी ५ सुधार

और तो कोई नयी बात नहीं। तेजनारायन लाल ने बांदा में आठ रुपये की नौकरी कर ली है। मुदर्रिस हो गये हैं। बाक़ी काम बदस्तूर चल रहा है। सेहत अलबत्ता बहुत अच्छी नहीं है।

तामीरे बेहूदी पर एक मुख़्तसर-सा नोट लिखा है, मुमकिन हो तो दे दीजिएगा।

आपका
धनपतराय

## १४

महोबा
२८ फ़रवरी १९११

बरादरम

बहुत से रिसाले आये। ज़माना भी १५ और २२ फ़रवरी का मिला। मगर ५ फ़रवरी का नहीं मिला। ख़ैर। चन्द रिसालों के रिव्यू लिखे हैं और वह इरसाले ख़िदमत हैं। फ़रवरी के रिसालों का रिव्यू बहुत जल्द भेजूँगा। फ़ुर्सत न मिली। 'अमावस की रात' आधा नक़ल कर चुका हूँ बाक़ी जल्द नक़ल करके भेजूँगा। ज़माना फ़रवरी का मिला। पढ़ लिया है। सिर्फ़ लिखाई छपाई क़-ब-क़लमफ़ुस[1] है। ये इसके पुराने ख़ुसूसियात हैं और इनमें हर्गिज़ कमी नहीं होनी चाहिए। ज़माना के लिए कोई नोट न लिख सका। अदीमुलफ़ुर्सती[2] का रंज है। मगर जल्द ही काम ख़तम हुआ जाता है। और कोई ताज़ा हाल नहीं। प्रेम-पचीसी के क़िस्सों की तरतीब[3] दी है। मज़मून और रिव्यू और यह तरतीब साथ-साथ एक हफ़्ते में पहुँचेंगे। मुमकिन हुआ तो दो-तीन नोट भी मुरत्तब[4] हो जायेंगे। अभी मैगज़ीन में एक तारीख़ी मज़मून सैर-ओ-सियाहत के मुताल्लिक़ है। उसका तर्जुमा भी करता जा रहा हूँ। फ़ुर्सत है। ज़माना की रफ़्तारे तरक़्क़ी कैसी है। रामसरन के बरताव[5] से मुझे पूरा इत्तफ़ाक़ है। यही बात मेरे दिल में भी थी।

आपका
धनपत

---

१ [illegible] २ फ़ुर्सत न मिलना ३ क्रम, सिलसिला ४ तैयार ५ बर्ताव।

मालूम होता है और लिखाई-छपाई की शिकायत मुआफ़।

इस तरफ़ कोई मज़मून न लिख सका क्योंकि ग्रामर व रस्म की तरद्दुद से इत्मीनान न मिला। अलावा इसके कोई मसाला भी पास न था। ज़िन्दगी और मौत बहुत गलत छपा। और क़िस्सा भी कुछ यों ही सा है। मगर अमावस की रात की निस्बत आपका क्या ख़याल है। निमाई नाव लिख चुका हूँ सिर्फ़ साफ़ करना बाक़ी है। रणथम्भौर के क़िले पर एक छोटा-सा मज़मून [illegible] (हिन्दी) से अख़्ज़ करके रवाना करता हूँ।

मिस्टर शरन के घर में बच्चा पैदा हुआ है। ख़ुशी की बात है। ईश्वर उसे ज़िन्दा रखे। मेरी न पूछिए। अहबाब फलें-फूलें। मेरी ख़ुशी के लिए इतना काफ़ी है। ज़्यादा की ज़रूरत नहीं है। उन्हीं के बच्चों को प्यार करके अपनी हवस मिटा लूँगा।

प्रेम पचीसी की तैयारी में तीन सौ लगेंगे। यह रक़म बहुत ज़्यादा है। क्या इससे कम में तैयार नहीं हो सकता। काग़ज़ बहुत अच्छा न सही। आपने छपाई ख़ुश्क का हिसाब लगाया है या तर का। बहरहाल अब मैं जुलाई और अगस्त में दो महीने के लिए कानपुर आऊँगा और उसी ज़माने में यह सब काम हो जायगा। बाक़ी सब ख़ैरियत है।

—धनपत राय

## १७

महोबा
२ मई १९११

भाईजान

चंद मुख़्तसर नोट इरसाल[1] हैं। उम्मीद है पसंद आयेंगे। आज मैं आप से कुछ मुआमले की बातचीत करने की इजाज़त चाहता हूँ। आज़ाद को जारी हुए तक़रीबन पाँच महीने हुए। आप छः महीने की मुद्दत को अख़बार की कामयाबी के लिए काफ़ी ख़याल करते थे। वह मुद्दत अब क़रीब है। मुझे यक़ीन है कि आज़ाद अब चल निकला। मैं अव्वल से और अब तक इसमें औक़ात[2] और फ़ुर्सत आज़ाद के लिए थोड़ा-बहुत लिखता रहा हूँ। मगर आप जानते हैं यह माद्दियात[3] का ज़माना है। हर एक इंसान अपनी मेहनत का कुछ-न-कुछ नतीजा ज़रूर चाहता है। ख़ुसूसन् ऐसी हालत में जब कि मेरी सेहत भी अच्छी नहीं है। कुछ अमली नतीजे की तरग़ीब[4] अम्र[5] के लिए बहुत कारगर साबित होती है। मैं किताबी कीड़ा मशहूर हूँ और मेरा तबई मैलान[6] जैसा है उससे उम्मीद नहीं है कि मैं सरकारी मुलाज़िमत में कभी कारगुज़ार कहला सकूँ। मेरा शुमार अब तक

---

१ प्रेषित २ अवकाश और सामर्थ्य-भर ३ भौतिकता ४ प्रेरणा ५ मामला ६ दिली रुझान

बेगम साहिबा यहीं तशरीफ़ रखती हैं और मासिवा तुम्हारे नेक अख़्तर[1] की आमद है। और सब हालात साबिक़ दस्तूर हैं। पापोश का इंतज़ार है। और क्या अर्ज़ करूँ। बेद रोज़नामा मेरे नाम जारी हो गया है। मैंने उसका नामानिगार[2] बनना मंज़ूर कर लिया है। मुआवज़े की बातचीत हो रही है। आज चौटक के क़स्बे मिर्ज़ापुर से आनेवाले हैं। और कोई हाल ताज़ा नहीं है। बाबू राम सरन की ख़िदमत में दस्तबस्ता आदाब पेश करता हूँ।

आपका
धनपत राय

## १९

गोरखपुर लक्ष्मीभवन
२ जून १९११

भाईजान

तसलीम। मुझे अफ़सोस है कि मैं अपने वादे के मुताबिक़ ४ को बनारस न आ सकूँगा। अभी यहाँ मुझे तीन दिन और रहना पड़ेगा। ऐसी ही ज़रूरत दर पेश हो गयी है। इसलिए वालिदा साहिबा जिस दिन बनारस आयें उससे बाबू महताब राय ख़ानमपुरा बनारस को मुत्तला कर दीजियेगा। वह बुलानाला के धर्मशाले में मुनासिब इंतज़ाम कर देंगे। मैंने उन्हें ताकीद कर दी है। बाबू रघुपत सहाय की तबीयत किसी क़दर नासाज़ है।

आपका
धनपत राय

## २०

महोबा
७ जून १९११

भाईजान

आज आपका कार्ड आया। अपना मुफ़स्सल ख़त परसों लिख चुका हूँ। बहुत अच्छा हुआ कि मशीन आ गयी। अब ज़माना और आज़ाद दोनों वक़्त पर और साफ़ छपेंगे। ग़ालिबन् कानपुर में आपको काम की कमी न रहेगी।

प्रेम पचीसी की कापी मैं ख़ुद देखना चाहता हूँ। मैं अपनी हालत ख़राब होने के बाइस आजकल बिलकुल अपाहिज हो गया हूँ। ओरिजिनल कोई क़िस्सा नहीं। एक है सो वह अधूरा पड़ा हुआ है। हाँ एक क़िस्सा मैंने बंगाली से अख़्ज़[3] किया था। वह अगर आप पसंद करें तो मैं भेज दूँ। हाँ उस पर अपना नाम न दूँगा।

मेरा ज़रा सही हो जाये तो फिर कुछ काम करूँ। कानपुर मेरे प्रोग्राम में

---

१ भाग्यवती कन्या २ संवाददाता ३ लिया

तो आप इतनी बेतौफ़ी से यह मतालबा न लिखते। मैंने रुखसत लेने में कोई दक़ीक़ा[1] नहीं छोड़ा। दो दरख्वास्तें दीं तार दिया। दरख्वास्तें दोनों बाद अज़ वक़्त[2] दी गयी और दोनों मेरे पास रक्खी हुई हैं। बेशक मैंने मेडिकल सर्टिफ़िकेट देने की कोशिश नहीं की लेकिन मुझे यहाँ इसके मिलने की उम्मीद भी न थी। यह इलज़ाम कि दरख्वास्तें क्यों बाद अज़ वक़्त दी गयीं मेरे सर ज़्यादा से ज़्यादा १ [illegible] है क्यों कि मेरे पहले हफ़्तए क़याम कानपुर में तो आपने रोज़ाना अखबार का कोई डाइरेक्ट तज़किरा नहीं किया। ज़िक्र किया तब जब मेरी रुखसत खत्म होने को आई *और इत्तला उस वक़्त हुआ जब कुल तीन दिन रह गये। ऐसी हालत में मेरे जैसे* बराये[3] का आदमी बजुज़ इसके और क्या कर सकता था कि रुखसत लेने की कोशिश बहद्दे इमकान[4] करे और न मिल सके तो मजबूरन व नाचारन अपनी नौकरी पर वापस आ जाये। आप ही फ़रमाइये मुझे क्या ग़रज़ पड़ी थी क्या दबाव था कि मैं पहले काम शुरू कर देता और तब भाग खड़ा होता। आपने मेरा भला नहीं चाहा था और न कर सकते थे। आपने मुझे कोई सैक्रिफ़ाइस करने पर मजबूर नहीं किया न मैंने कोई सैक्रिफ़ाइस की। मेरा [illegible] था। फिर ऐसा कौन अम्र था जो मेरी बेदिली का बाइस होता। हमीरपुर में भी ऐसे वक़्त पहुँचा जब मेरी रुखसत तमाम होने वाली थी। मैं ११ की शाम को चला और इतवार का दिन। *डिप्टी इन्स्पेक्टर दौरे पर। ग़रज़ हमीरपुर में ऐसा कोई शख्स न था जिससे मैं* सलाह-मशवरा कर सकता क्योंकि हमीरपुर में मेरे जानने वाले गिनती के आदमी भी नहीं हैं। यहाँ आगा और चार्ज लेने में तब भी एक दिन की देर हो गयी जिसका जवाब मुझको देना पड़ा। यह है मेरा बयान हलफ़ी।

अब दूसरे पहलू पर नज़र कीजिये। आपको मेरे भाग निकलने पर नाराज़ होने की ज़रूरत नहीं है क्योंकि जैसा अखबार आप चाहते हैं वह कम तनख्वाह और खर्च में निकल सकता है और निकल रहा है। मालूम नहीं इसकी इशाअत क्या है, लेकिन मुझे यक़ीन है कि इसकी वह हैसियत क़ायम है। एक मामूली सेहत और मामूली लियाक़त का आदमी ऐसा अखबार निकाल सकता है जिसमें बहुत *सा ओरीजिनल न लिखना पड़े। मालूम नहीं आपने रोज़ाना आज़ाद का क्या* इन्तज़ाम किया। न मुझे पूछने का कोई हक़ हासिल है। लेकिन यक़ीनन हस्ब-दिलख्वाह[5] कोई न कोई इन्तज़ाम ज़रूर हो गया होगा। और १८ अक्तूबर से तो उसकी दिलचस्पी के लिए किसी मज़ीद[6] मसाले की ज़रूरत ही बाक़ी न रहेगी। *आप और अगर ज़्यादा नहीं तो यही क़यास करके मुझे मुआफ़ कीजिए* कि रोज़ाना अखबार की आरज़ू को अमली सूरत में लानेवाला वही शख्स है। गाड़ी

१ कसर २ वक़्त के बाद ३ ज़रिये, वास्ते ४ सामर्थ्य भर ५ मनोनुकूल ६ अतिरिक्त

तो आप इतनी बेतकल्लुफ़ी से यह मज़मून न लिखते। मैंने रुख़सत लेने में कोई दक़ीक़ा[1] नहीं छोड़ा। दो दरख़्वास्तें दीं तार दिया। दरख़्वास्तें दोनों बाद अज़ वक़्त[2] दी गयीं और दोनों मेरे पास रखी हुई हैं। बेशक मैंने मेडिकल सर्टिफ़िकेट देने की कोशिश नहीं की लेकिन मुझे यहाँ इसके मिलने की उम्मीद भी न थी। यह इल्ज़ाम कि दरख़्वास्तें क्यों बाद अज़ वक़्त दी गयीं मेरे सर ज़्यादा से ज़्यादा १ से है क्यों कि मेरे पहले हफ़्ते क़याम कानपुर में तो आपने रोज़ाना वग़ैरह का कोई बाद रेफ़्ट तज़किरा नहीं किया। ज़िक्र किया तब जब मेरी रुख़सत ख़त्म होने को आई और फ़ैसला उस वक़्त हुआ जब कुल तीन दिन रह गये। ऐसी हालत में मेरे जैसे दायरे[3] का आदमी बजुज़ इसके और क्या कर सकता था कि रुख़सत लेने की कोशिश बहद्दे इमकान[4] करे और न मिल सके तो मजबूरन व नाचारन अपनी नौकरी पर वापस आ जाये। आप ही फ़रमाइये मुझे क्या ग़रज़ पड़ी थी क्या दबाव था कि मैं पहले काम शुरू कर देता और तब माल बड़ा होता। आपने मेरा नाम नहीं दबाया था और न दबा सकते थे। आपने मुझे कोई सैक्रिफ़ाइस करने पर मजबूर नहीं किया न मैंने कोई सैक्रिफ़ाइस की। मेरा माली फ़ायदा था। फिर ऐसा कौन अम्र था जो मेरी बेदिली का बाइस होता। हमीरपुर में मैं ऐसे वक़्त पहुँचा जब मेरी रुख़सत तमाम होने वाली थी। मैं ११ की शाम को चला और इतवार का दिन। *डिप्टी इन्सपेक्टर दौरे पर। मगर हमीरपुर में ऐसा कोई शख़्स न था जिससे मैं* सलाह-मशवरा ले सकता क्योंकि हमीरपुर में मेरे जानने वाले किसी के आदमी भी नहीं हैं। वहाँ भागा और चार्ज लेने में तब भी एक दिन की देर हो गयी जिसका जवाब मुझको देना पड़ा। यह है मेरा बयान हलफ़ी।

अब दूसरे पहलू पर नज़र कीजिये। आपको मेरे भाग निकलने पर नाराज़ होने की ज़रूरत नहीं है क्योंकि जैसा अख़बार आप चाहते हैं वह कम तनख़्वाह और सर्फ़े में निकल सकता है और निकल रहा है। मालूम नहीं उसकी इशाअत क्या है, लेकिन मुझे यक़ीन है कि उसकी वह हैसियत क़ायम है। एक मामूली मेहनत और मामूली लियाक़त का आदमी ऐसा अख़बार निकाल सकता है जिसमें बहुत सा ओरीजिनल न लिखना पड़े। मालूम नहीं आपने रोज़ाना आज़ाद का क्या इन्तज़ाम किया। न मुझे पूछने का कोई हक़ हासिल है। लेकिन ग़ालिबन हस्ब-दिलख़्वाह[5] कोई न कोई इन्तज़ाम ज़रूर हो गया होगा। और १८ अक्तूबर से तो उसकी दिलचस्पी के लिए किसी जदीद[6] मसाले की ज़रूरत ही बाक़ी न रहेगी। आप और अगर ज़्यादा नहीं तो यही ख़याल करके मुझे मुआफ़ कीजिए कि रोज़ाना अख़बार की ग़रज़ को अमली सूरत में लानेवाला यही शख़्स है। गाड़ी

१ कसर २ वक़्त के बाद ३ वर्गों, दायरों ४ सामर्थ्य भर ५ मनोनुकूल ६ नवीन

का पहिया पहले मुश्किल से चलता है और एक बार चल निकला तो चल निकला।

प्रेम पचीसी गालिबन् अब हम तक न छप सकेगी क्योंकि रोजाना अखबार की मसरूफियात अब प्रेम को खामोश बैठने देंगी।

मैं आपसे अर्ज कर चुका हूँ कि मेरे अखबार और जमाना के मजामीन के मुताल्लिक कुल ७२) आते हैं। ६६) पहले के इन दो ताजा किस्सों की उजरत शामिल करके ७२) हो जाते हैं।

आपने फरमाया था कि प्रेम पच्चीसी ४½ जुज्व[1] तक छपी है और इसके अखराजात मय किताबत कागज वगैरह ७२) हुए हैं। गोया हमारा और आपका हिसाब यहाँ तक साफ है। अब अगर आप पच्चीसी को निकालना पसंद करें और आप निस्फ[2] नफे-नुकसान में शरीक हों तो ४½ जुज्व और छपवाइये ताकि ९ जुज्व की एक जामी किताब हो जाये। गालिबन इन ९ जुज्व में १२ कहानियाँ आ जायेंगी। अगर मेरी तरतीब[3] के मुताबिक १२ किस्से न आ सकते हों तो आप जरा सी तरमीम[4] करके इन ९ जुज्व में १२ किस्से छपा सकते हैं। यह गोया 'पच्चीसी' का पहला हिस्सा होगा। दूसरा हिस्सा हस्बे जरूरत और हस्बे सहूलत बाद को शाया कर दिया जायगा लेकिन अगर आपका प्रेस इतना काम भी न निकाल सके तो मैं बदर्जा मजबूरी यह इल्तमास[5] करूँगा कि या तो मेरे ७२) मुझे अता फरमाये जावें या प्रेम पच्चीसी के ४½ जुज्व छपे हुए रेल के जरिये मेरे पास भेज दिये जावें। गालिबन इन दरख्वास्तों में गैर-माकूलियत से काम नहीं ले रहा हूँ। मैं किसी दूसरे पब्लिशर को ढूँढूँगा और न मिल सका तो इन ४½ जुज्व की किताब बना लूँगा। सिर्फ दीबाचा और टाइटिल की जरूरत होगी। और यह भी न हो सका तो शहद और घी लगाकर दीमकों[6] को चाटूँगा और समझूँगा कि

जरे गुल मी खुरम
बा मजाए मकुलते गुल मी खुरम।

बहरहाल आप जो कुछ तसफ़िया करें जल्द करें और मुझे मुत्तला फरमायें। सबसे आखिर छपे हुए जुज्व को भेज चुका हूँ। इसमें आपको सिर्फ हुक्म देने की देर है। अंसारी ने मद्दार बनाया और उस पर रंग आये। आपको कोई तकलीफ न हुई।

मैं अब सिर्फ ९ जुज्व की किताब निकालना पसंद करता हूँ बशर्ते कि आप शरीक हों और जल्द किताब को निकाल सकें। कयामत के इन्तजार में बैठने से तो यही

१ फर्मे २ आधे ३ क्रम ४ संशोधन ५ प्रार्थना ६ दीमकें   जरदा बना या अपनी मेहनत का फल खा रहा हूँ।

बेहतर है कि जो कुछ सवाब इस वक्त मिलता है मिल जाये। ज्यादा क्या अर्ज़ करूँ।

नियाज़मंद
धनपतराय

# २२

महोबा
१० सितम्बर १९११

भाईसाहब

तसलीम। प्रेम पचीसी के साढ़े चार जुज़ मिले। मशकूर हूँ। सफ़ा ११ पर विक्रमादित्य के तेगे वाला हिस्सा खत्म हो गया है। मगर यह पहली बार इतना ही छपा था। मैंने दुबारा उसमें निहायत ज़रूरी इज़ाफ़ा कर दिया था। वह ज़माना के किसी नंबर में छपा भी था लेकिन इस किताब में वह इज़ाफ़ा किया हुआ हिस्सा नहीं है, जिससे क़िस्सा बिल्कुल बे-सर-पैर-का मालूम होता है। बराहे करम इसी ज़माने के रिसालों में इस टुकड़े को तलाश करवाके इसमें बढ़ा दीजिए और वह टुकड़ा न मिले तो दो-तीन जुमले जो नफ़्से-मतलब[1] को ज़ाहिर करते हों ज़रूर बढ़ा दिये जायें। क्या मैं यह पूछ सकता हूँ कि यह प्रूफ़ है या मुकम्मल फ़ार्म जिसमें अब तसहीह[2] की गुंजाइश नहीं?

मैं एक हफ़्ते के अन्दर आपकी ख़िदमत में रुपये काग़ज़ के लिए रवाना करूँगा। वर्ना क्या यह रक़म और साढ़े चार जुज़ के लिए काफ़ी न हो जायगी। फ़िलहाल मैं पहला हिस्सा ही छापा करूँगा। आप किताबत करवाने का इंतज़ाम फ़रमाइए। उसका तसफ़िया किताब के पूरे हो जाने पर हो जायेगा जैसा आप ख़ुद फ़रमाते हैं। और अगर यह मर्ज़ी के ख़िलाफ़ हो तो जिस वक़्त आप मुझे और साढ़े चार मुकम्मल कर देंगे मैं छपाई का हिसाब भी बेबाक़ कर दूँगा। मगर काग़ज़ के लिए मैं बहुत जल्द रुपया भेजता हूँ। अब जो कुछ तस्वीर होगी उसका इलज़ाम मेरे ऊपर न रहेगा। ग़ालिबन् काग़ज़ के एकजाई इंतज़ाम न होने के बाइस किताब पैंचरंगी हो गयी है। कोई मुज़ायक़ा नहीं। टाइटिल पेज ख़ूबसूरत होना चाहिए। बस। कई जगह लिखा-पढ़ी के बाद मैंने यही तसफ़िया किया है कि ख़ुद ही छपाऊँ और नफ़ा-नुक़सान उठाऊँ। पहला हिस्सा इसका फ़ैसला कर देगा। और सब हालात बदस्तूर हैं।

क़हत[3] पड़ गया है। इमदादी[4] काम खुलने शुरू हो गये हैं। अब जिस क़दर जल्द मुमकिन हो यह काम ख़त्म हो जाये तो अच्छा हो। मुझे बवापसी डाक मुत्तला फ़रमाइए कि विक्रमादित्य का वह आख़िरी टुकड़ा मिला या नहीं ताकि

१ अर्थ का सार २ सही करना ३ अकाल ४ सहायता के

यह हिस्सा मिलाने की फ़िक्र करूं। वैसे बरबस बहुत तूलानी क़िस्सा है। उसके बजाय नमक का दारोग़ा रख दीजिए तो बहुत खूब हो।

आपका
धनपत राय

## २३

महोबा
१६ जनवरी १९१४

भाईजान

तसलीम। कुछ अर्सा हुआ आपका ख़त मय रसीद आया था। हालात मालूम हुए। आज की डाक से आपकी ख़िदमत में बीस रुपए और भेजता हूँ। उम्मीद है कि प्रेम पचीसी की किताबत जारी होगी। आपने फ़रमाया था कि छपाई का हिसाब बाद को होगा। चूंकि मैंने यह तसफ़िया किया है कि पहले प्रेम पचीसी के सिर्फ़ नौ जुज़ छपें बाक़ी किताब दूसरे हिस्से में शाया की जाय इसलिये जब बाक़ी साढ़े चार जुज़ की किताबत ख़त्म हो जाय तो मुझे एक नम्बर देखने का मौक़ा दीजिएगा ताकि जो कुछ ग़लतियाँ रह जायें उनकी तरमीम[1] कर दूँ। आप मुझे मुत्तिला फ़रमाइये कि छपाई के अलावा पहले हिस्से को ख़त्म करने के लिये और कितने रुपयों की ज़रूरत होगी। इसमें टाइटिल पेज और दीबाचे का भी ख़याल मद्दे नज़र रखिएगा। रनजीत सिंह के क़िस्से के मुताल्लिक़ मुझे भी यही मुनासिब मालूम होता है कि इतना हिस्सा अब सरे नौ छपवाकर चिपका दिया जाय। हाँ मगर आप बराहे करम उस टुकड़े को दुबारा करवा लीजिए क्योंकि जो हिस्सा अपने बाद को मिलाया है वह ज़माना के किसी नम्बर में पहले छप चुका है। अब मैं उसको इतनी ख़ूबसूरती से शायद न लिख सकूँ।

क़िस्सों के मुताल्लिक़ क्या अर्ज़ करूँ। तब से एक हर्फ़ नहीं लिखा। तबीयत कुछ ऐसी मुर्दा हो गई है कि क़लम तक का बार नहीं उठाया जाता। ताहम जो कुछ हो सकेगा लिखूँगा। एक क़िस्सा शुरू किया है—अभी नहीं अक्तूबर में शुरू किया था—वह जब ख़त्म हो जायगा इरसाले ख़िदमत करूँगा।

ज़माना और आज़ाद बख़ूबी मिले। आज़ाद अच्छा है। महज़ का यही शग़ल है। जब तक चलता है काम करता जाता हूँ। उम्मीद है कि आपका मिज़ाज बहुत अच्छी तरह होगा। यह इन्तज़ाम करने की ज़रूरत नहीं है कि प्रेम पचीसी महज़ आपकी शराफ़त की बदौलत छप रही है और अब आप ही उस अंजाम को पहुँचायें।

---

१ संशोधन

जिस क़दर जल्द मुमकिन हो काम हो जाना ज़रूरी है। ज़्यादा क्या अर्ज़ करूँ।

धनपत राय

## २४

गुरौला (बाँदा)
९ फ़रवरी १९१४

भाई साहब

तसलीम। मैंने दो ख़त आपकी ख़िदमत में रवाना किये मगर आपने एक का भी जवाब देना मुनासिब न समझा। ख़ैर इसे मैं अपनी बदक़िस्मती के सिवा और क्या समझूँ। आपने फ़रमाया था कि मैंने तुम्हारी ख़ता मुआफ़ की लेकिन शायद अभी उसका ग़ुबार मौजूद है। वर्ना आप तो इतने सुस्तक़लम न थे। मालूम नहीं मेरी किताब की किताबत हो रही है या नहीं। बराहे करम ज़रा लम्बा लगाइए और अगर पन्ना देने की ज़रूरत हो तो मुत्तला फ़रमाइये ताकि किताब के शाया होने की उम्मीद को दिल से निकाल दूँ। क्योंकि मुझे उसे मन मानस की तरह जो आपके दफ़्तर से अपनी किताब छपवाकर उठा ला इतनी फ़ुरसत कहाँ है। दिन गुज़रते जाते हैं। अगर किताब उस वक़्त निकली जब लोगों को ख़्याल भी न रहा कि प्रेमचन्द कौन है तो उसके निकलने से क्या फ़ायदा। मैंने इधर अपना क़िस्सा पूरा कर लिया है लेकिन आपकी सर्दमेहरी[1] के बाइस उसे भेजने की जुर्रत नहीं होती। अब आपसे यह इल्तिजा[2] है कि किताबत का काम शुरू कर दीजिये और मुझे मुत्तला कीजिये कि पहले हिस्से में कौन-कौन से क़िस्से हैं और वो कितने सफ़ों पर हैं। मैं पहले हिस्से को दस जुज़ से ज़्यादा नहीं करना चाहता। ज़माना और आज़ाद दोनों बराबर आते हैं और उनके लिए आपका मशकूर हूँ। आपके ख़त का इश्तियाक़[3] और इंतज़ार है।

नियाज़मन्द
धनपत राय

## २५

चिरैया
४ मार्च १९१४

भाईजान

तसलीम। आप अन्देशा न कीजिये क्योंकि मेरा अन्देशा करने की बारी है। मुझे कापियाँ २४ तारीख़ को मिलीं और मैं उन्हें देखकर २५ को रवाना कर दिया। मालूम नहीं पहुँची या नहीं। मुझसे भी यही ग़लती हुई कि रजिस्टरी नहीं

---

१ उदासीनता २ विनती ३ शौक़

करायी। बराये मेहरबानी इत्तला दीजिए। रहा मज़मून। उसे दो एक दिन में ज़रूर भेज दूँगा क्योंकि कहीं-कहीं साफ़ करने की ज़रूरत है। मुझे अभी तक यह इत्मीनान नहीं हुआ कि कौन सा तर्ज़े तहरीर अख़्तियार करूँ। कभी तो बंकिम की नक़ल करता हूँ कभी आज़ाद के पीछे चलता हूँ। आजकल काउण्ट टाल्सटाय के क़िस्से पढ़ चुका हूँ। तब से कुछ उसी रंग की तरफ़ तबीयत माइल है। यह अपनी कमज़ोरी है और क्या। यह क़िस्सा जो मैं रवाना करूँगा इसमें मुझे तहरीर की मुतलक़ कोशिश नहीं की गयी। सीधी-सीधी बातें लिखी हैं। मालूम नहीं आप पसंद करेंगे या नहीं। अब प्रेस निकला या बैठ गया। मैंने आपसे एक शायर का कलाम और बेगम साहिबा भोपाल की नयी तसनीफ़ें माँगी हैं। इन दोनों किताबों को ज़रूर भेजिये। इश्तियाक़ है। किताब ग़ालिबन माह में पूरी होगी। आपने वादा फ़रमाया है।

नियाज़मन्द

धनपत राय

## २६

गोरखपुर

१ अप्रैल १९१४

बरादरम

तसलीम। ज़माना में क्या देर है। इस अफ़ीम का ख़रीदारों पर कुछ असर पड़ा?

प्रेम पचीसी की तरह इसे मई महीने में ख़त्म कर दीजिये। ११२ सफ़े छप गये हैं। २४ की किताबत ख़त्म हो चुकी है। अब सिर्फ़ १६ सफ़े या १२ या २ जितना दरकार हो और ले सकते हैं। इस तरह पहला हिस्सा तो तैयार हो ही जाये दूसरे हिस्से का मसाला मौजूद है। टाइटिल छपाई सिलाई वगैरह का तख़मीना होगा। तहरीर[2] फ़रमाइए। दीबाचा आपने लिखने का वादा फ़रमाया है। तूल न हो मुख़्तसर ही सही मेरी ख़ातिर चन्द सतरें लिखने की मुहलत निकाल लीजियेगा। और क्या अर्ज़ करूँ। ग़ालिबन किताब मई में ज़रूर तैयार हो जाय। मैं आपको दस रुपये और नज़्र[3] कर सकता हूँ। बाक़ी हिसाब ख़ात्मे पर। अभी समझने में भी फ़िक्र भी है। बहरहाल जिस क़दर जल्द हो सके मेरे पास १४४ से १६० सफ़ों तक का पहला हिस्सा ख़त्म करके इरसाल फ़रमायें। अब बहुत देर हो गयी।

नियाज़मन्द

धनपत राय

---

१ रचना २ लिखिए ३ भेंट

## २७

महोबा
९ मई १९१४

भाईजान

तसलीम। लीजिए राना जंगबहादुर हाज़िर है। मैंने साफ़ नहीं किया। कई दिन और लग जाते।

'हैंडी' का बक़िया जल्द तर्जुमा। नागरी प्रचारिणी पत्रिका में यह सिलसिला अभी ख़त्म नहीं हुआ। मगर अब हरेक नम्बर में दो तीन सफ़्हों से ज़्यादा नहीं निकलते। पूरा निकल जाये तो ज़माना के पाँच छः सफ़ों का मसाला हो जाये। मैंने तर्जुमा नहीं किया है सिर्फ़ नक़ल ले लिया है।

सरे पुरगुरूर नाम का एक क़िस्सा लिखा हुआ है। सिर्फ़ कुछ तरमीम बाक़ी है। उसे साफ़ करना पड़ेगा। दो तीन दिन में उसे भी हाज़िर करूँगा।

भरत पर एक हिन्दी मज़मून का तर्जुमा किया था। वह पत्र नाज़िर में पहले ही भेज दिया था हालाँकि वह ज़माना में ज़्यादा मौज़ूँ होता। भरत के कैरेक्टर पर बहुत अच्छा पुरमानी और दर्दनाक रिव्यू किया गया है। आपकी ख़मोशी ने मुझे उधर रुजू होने[1] पर मजबूर किया था।

बाक़ी सब ख़ैरियत है। प्रेम पचीसी का इश्तहार ज़रूर दिलवा दीजिएगा।

आपका
धनपत राय

## २८

महोबा
२२ मई १९१४

भाई साहब

तसलीम। ख़त मिला। आजकल गर्मी के बाइस बैठना मुश्किल है लेकिन काम कर रहा हूँ। सरे पुरगुरूर जाता है। एक और क़िस्सा भी भेजता हूँ। यह कुछ अर्सा हुआ बंगला से तर्जुमा होकर मर्यादा में निकला था। क़िस्सा निहायत दिलचस्प है वर्ना मैं तर्जुमा क्यों करता। यह ज़माने के लिए लिखा था। आप ज़रा इसे सरसरी तौर पर देख लीजिएगा। जी चाहे तो रख लीजिए वर्ना जहाँ का तहाँ भेज दूँगा।

मुझे यह सुनकर ख़ुशी हुई कि अब आपकी तरद्दुदात का हुजूम कम हुआ। अब आप ज़्यादा मजमूअ[2] हो सकेंगे।

---

१ ध्यान देने २ एकाग्र, निश्चिन्त

मेरे आने की बात यों है। मैं तो आज ही रवाना हो जाता मगर २७ मई को फ़ैज़ाबाद से एक लाला साहब छोटक की शादी के मुताल्लिक़ कुछ तज़किरा[1] करने के लिए आयेंगे। फिर मुझे धर्मपत्नी जी के साथ ससुराल जाना है। ग़ालिबन् ४ या ५ जून को आऊँगा। अगर यह झमेले न होते तो बराहे रास्त कानपुर आता। टट्टी और पंखे तो ख़ैरियत से होंगे। अब रही ज़माना का क़लम-दान सँभालने की बात। उर्दू की हवा आजकल बिगड़ी हुई है। अख़बारनवीसी बहुत मुश्किल हो गयी है। जितने मौजूदा रिसाले हैं उनमें किसी को फ़रोग़[2] नहीं है। सब कुत्ते की ज़िन्दगी जीते हैं। इन हालात में क्या हौसला हो। इधर १५ साल की मुलाज़मत। कुछ दिन और ज़िन्दा रहूँ तो Invalid पेन्शन का हक़दार हो जाऊँ। मेरे लिए यही लाइन सबसे अच्छी है। और मुझे यहीं पड़ा रहने दीजिए। यहाँ आफ़ियत[3] है और मैं गोशानशीनी[4] में ज़्यादा ख़ुश[5] रहूँगा। इसी हालत में कुछ तसनीफ़ का काम भी कर सकता हूँ। अख़बार या रिसाला लेकर मैं तसनीफ़ का काम कुछ न कर सकूँगा। अभी रोज़ घंटा भर लिटरेरी काम करना अच्छा मालूम होता है। लेकिन दिन भर इसी शग़ल में कैसे रहूँगा। काश मैं किसी तरह कानपुर तब्दील होकर आ सकता। तबादले की दरख़्वास्त तो दी है मगर मालूम नहीं कहाँ फेंका जाऊँ।

अगर आपको किसी अंग्रेज़ी रिसाले से किसी मज़मून का ख़ुलासा या तर्जुमा कराना हो और जिसकी छपाई के लिए ज़रूरत हो तो फ़ौरन भेज दीजिए।

वस्सलाम

धनपत राय

## २९

महोबा
३ जून १९१४

भाईजान

तो अब अर्ज़ का इरादा पेश करता हूँ। मैंने लिखा था कि रुख़सत की दरख़्वास्त दे चुका हूँ। ग़ालिबन् पंद्रह तक मैं यहाँ से रुख़सत हो जाऊँगा। सेहत की हालत मुझे मजबूर कर रही है। आप मुझे देखें तो ग़ालिबन् पहचान न सकेंगे। हाज़मे में फ़ितूर[6] आ गया है। ज़ोफ़[7] दिन-ब-दिन बढ़ता जाता है। इसलिए मैंने मुसम्मम[8] इरादा कर लिया है कि कुछ दिनों तक लिटरेरी काम मुतलक़ न करूँ। हालाँकि तबीयत का तक़ाज़ा मजबूर करेगा लेकिन हत्तुल-इमकान[9] उसे रोकूँगा। इसलिए मैं निहायत मजबूरी की हालत में ज़माना की इल्मी मदद न कर सकूँगा।

१ चर्चा २ उन्नति ३ शान्ति ४ एकान्तवास ५ संतुष्ट ६ खराबी ७ कमजोरी ८ पक्का ९ यथा-शक्ति

कम से कम दो तीन माह तक—अब आप मेरे पास अखबारात न भिजवाया करें। सिर्फ आजाद हस्बे दस्तूर भिजवाते रहें। आइन्दा कुछ दिनों तक मैं सिर्फ एक कहानी माहवार लिखने की कोशिश करूँगा। बस इससे ज्यादा कुछ नहीं। दो एक और अखबारों से ताल्लुक पैदा किया था। लेकिन भी से बहाल है। क्यों मरें।

फाटक की शादी बिसमिल हो गयी। बहुत अच्छा हुआ। अभी दो तीन साल तक यह काम कब्ल-अज-वक्त¹ था। आइन्दा देखा जायगा²। ज्यादा क्या लिखूँ। आपके यहाँ आने का इरादा है। देखूँ कब तक पूरा होता है। गरीब बहुत कमकम मेहमान नहीं होता। यह तमाम माने³ है।

मई के महीने में मैंने आजाद के लिए १० कालम लिखे। और गालिबन् जून के पहले नंबर में भी चार कालम से कम न होंगे। जून २१ कालम होते हैं। अगर आप हिमायत दोस्ती के तौर पर मुझे एक वाच इनायत कर सकें तो आजाद की यादगार रहेगी। मगर वह वाच नहीं जिसके साथ तीन रुपये में सोलह चीजें मिलती हैं। मजबूत घड़ी हो या ज्यादा नहीं तो तीन चार साल तक तो साथ दे। उम्मीद कि आप अच्छी तरह होंगे।

प्रेम पचीसी की तसहीह जारी है। अनकरीब-उल-इख्तताम⁴ है। तब तक हमदर्द में भी दोनों किस्से छपे जाते हैं।

आपका
धनपत राय

## ३०

महोबा
जून १९१४

भाईजान

तसलीम। इश्तहार के भी आने से बड़ा हर्ज हुआ। खैर यह दूसरा इश्तहार लिख लिया है। इस काम में मैं अनाड़ी हूँ और पहला इश्तहार कई हफ्तों में तैयार हुआ था। इसे आप अगर एक हफ्ते में छाप सकें तो आजाद के साइज पर पाँच हजार छाप दें। सिर्फ एक तरफ। अगर अब बस्ती चला जाऊँगा तो वहाँ भेजना पड़ेगा। मैं अंग्रेजी कटिंग का तर्जुमा न कर सका न कुछ लिखने ही की तरफ तबीयत रुजू हुई। क्या करूँ। काफी जमाना बहुत बिगड़ गया। जून खत्म हुआ अभी अप्रैल नंबर लापता है। इश्तहार की कीमत मय कागज वगैरह ज्यादह मुझसे बजरिये वी० पी० वसूल कर लीजिए या अगर किताब की बिक्री की कुछ अलामत हो तो वह उसके मद्धे लीजिए। छप जाने पर मैं अर्ज करूँगा कि फिलहाल मुझे कितनी परतों की जरूरत है।

---

१ वक्त के पहले २ देखा जायगा ३ बाधक ४ खत्म होने के करीब

बराहे करम मुत्तला कीजिए कि किसी और अखबार ने रिव्यू किया या नहीं। अफसाने की कमला पर क्या रिव्यू करें। बहुत मामूली है।

आपका
धनपत राय

## ३१

बस्ती
१९ जुलाई १९१४

भाईजान

तसलीम। प्रूफ के लिए शुक्रिया। मेरे खयाल में दोनों ही नमूने रखे जायें सादा और मुरस्सा[1]। मिक्स मिक्स हो जाये तो अच्छा। रियायतें मैंने काट दीं बस तुलबा[2] और मुदर्रिसीन[3] की रियायत रखी है। मगर आप मजीद[4] रियायत करना चाहें तो शौक़ से कर दीजिए। मगर जल्द छप जाये। अभी तक इलाहाबाद वाले एजेण्ट ने कोई खबर नहीं दी। खैर। इश्तहार छप जाने पर शायद कुछ बिक्री हो सके। अगर ज़माना में दो बार तक़सीम[5] कीजिए तो और ज़्यादा छपवा लीजिए। अखबार में भी तक़सीम करा दूँगा। और चंद रिसालों के नाम बतलाइए। माडर्न रिव्यू और सरस्वती ने रिव्यू किया नहीं क्या? मैंने हमदर्द को एक क़िस्सा दिया था। कई माह हुए, उसने छापा नहीं। अब मैं दो तीन दिन में उसे ज़माना के पास भेजूँगा। अंग्रेज़ी कटिंग का तर्जुमा आप चाहते हैं या उस पर बेस करके कुछ लिखूँ। आज़ाद नहीं आया। एकाध अखबार अंग्रेज़ी का और भिजवा दिया कीजिए तो ज़माना के लिए कभी कभी मुख्तसर नोट लिखा करूँ। ज़माना कब तक आयेगा।

बारिश हो रही है। मकान की सख्त तकलीफ है। उम्मीद है आप बख़ैरियत होंगे।

आपका
धनपत राय

## ३२

बस्ती
अनुमानतः ३ सितंबर १९१४

भाईजान

आपने यह दरयाफ्त नहीं किया कि अवध कमर्शियल बैंक ने सिर्फ दरयाफ्त किया

१ सुसज्जित २ विद्यार्थी ३ मास्टर ४ अतिरिक्त ५ वितरित

था या यही ग्रान्ड बंगाल के पास चेक भेजा था। बहरहाल मुहम्मद अली साहब का खत आया है। वो लिखते हैं कि इसमें कमर्शियल बैंक की गलती है। उन्हें दुबारा चेक भेजना चाहिए क्योंकि ताकीद सख्त कर दी गयी है और कोई वजह नहीं है कि बैंकवाले रुपया न दें। मैंने अब कमर्शियल बैंक को यह लिख दिया है और ताकीद कर दी है कि वो दुबारा चेक को भेजें। अगर अबकी भी वह वापस आ जाये तो चेक को मेरे पास भेज दें मैं रुपया भेज दूँगा। आप ख़्वाहमख़्वाह परीशान होते हैं। चेक भेजने का खर्चा मैं दे दूँगा। चलिए छुट्टी हुई।

चंद मज़ामीन और नोट भेजता हूँ। एक सख्त भूल से मेरे पास दस दिन तक डाक बिलकुल न पहुँच सकी। यह सब मज़ामीन आज ही लिखे हैं। आपने मेरा हिसाब माँगा है। अगस्त अभी चल रहा है

जून में १)
२६ कालम

जुलाई में ५)
१४ कालम

क़िस्सों के मुआवज़े के मद में मेरे पास के रक़्म[1] हैं

बेकस लड़की
८)

सफ़ेद खून
८)

शिकारी राजकुमार
५)

मेरे ख़याल में मैंने कोई ज़ायद मुतालबा नहीं किया है। शिकारी राजकुमार मुख्तसर क़िस्सा है इसलिए उसका मुआवज़ा कम रखा है।

लीडर मेरे पास एक भी नहीं आया। मालूम नहीं क्या हुआ। मैंने 'बंगाली' जारी कराया है। शायद दो तीन दिन बाद जारी हो जाये। अब यहीं मुझे माडर्न रिव्यू इण्डियन रिव्यू वग़ैरह मिल जाया करेंगे क्योंकि पण्डित मनन द्विवेदी गुम-रिमार्गंज के तहसीलदार हैं। बाक़ी क्या अर्ज़ करूँ।

आपका
धनपत रा

## ३३

बा
४ सितम्बर १९१४

माईजान

कल एक नोट लिख चुका हूँ। आज मुफ़स्सल ख़त लिखना चाहता हूँ। मुझे यह सुनने का बहुत इश्तियाक़ है कि आज़ाद की इशाअत में भी इस जंग का असर हुआ। गोरखपुर में मैंने प्रताप को स्टेशन पर बिकते देखा। क्या आज़ाद

१ निम्नलिखित रकमें

के लिए कोई ऐसी सूरत नहीं निकल सकती है। ज़माना के दोनों नंबर मिले। देखा। कुछ हल्के हैं।

प्रेम पचीसी का इश्तहार देखकर खुशी हुई। मगर इस वक्त उसका निकलना ग़ालिबन् बेमौक़ा है। जंग की धुन में शायद ही किसी को क़िस्से-कहानी का शौक़ हो। क्या कुछ इश्तहारात बाँटीं। टाइटिल पेज वग़ैरह तो शायद अभी तैयार न हुआ हो। ज़रूर फ़िक्र कीजिए। इश्तहार छपते-छपते बहुत दिन हो गये। किताब छप जाने पर मुझे उसका पूरा बिल मिलना चाहिए ताकि मैं हिसाब लगा सकूँ कि हमारे और आपके दर्मियान क्या मुआमला है। रह गया इशाअत के खर्च का सवाल। मैं इस मुआमले में हर तरह आपकी मर्ज़ी पर शाकिर हूँ। आप जैसे मुनासिब समझें करें। पहले तो अख़बारों के पास और अहले क़ौम की ख़िदमत में रिव्यू और राय के लिए भेजना ज़रूरी होगा। यह भी एक काम है। सो ख़त लिखने पड़ेंगे। सौ चिट्ठियाँ दरकार होंगी। ख़त का मज़मून आप बना चुके थे। उसे क्यों न छपवा लीजिए। और किताब में एक-एक ख़त रख दीजिए। क्या पैसे पैसेवाले कार्डों की ज़रूरत होगी या सादा कार्ड काफ़ी होंगे। मेरे ख़याल में छपे हुए कार्ड बेहतर होंगे। अख़बारों के लिए सादा कार्ड अहले क़ौम के लिए पैड कार्ड। क्यों? जब इन हज़रात के रिव्यू और रायें कुछ आ जायें तब इश्तहार की फ़िक्र होगी। आज़ाद और ज़माना तो ठीक हैं ही और पर्चे जिन्हें आप मुनासिब समझें उन्हें इश्तहार देने की ज़रूरत होगी। या उन रायों का इक़्तबास[1] एक वरक़ की सूरत में छापकर अख़बारों की मार्फ़त शाया करा दिया जाये। बहरहाल यह आपका अपना काम है।

आज स्टेट्समैन के लिए लिख दिया है और अब मैं डाक का बेहतर इंतज़ाम रखूँगा ताकि आज़ाद के लिए बाक़ायदा नोटिस लिख सकूँ। हाँ मैंने गुज़श्ता[2] बृहस्पत को एक क़िस्सा मय नोटिस के भेजा था। मालूम नहीं पहुँचा या नहीं। लिखिएगा। सौदाए ख़ाम आपने कहाँ से छापा। क्या हमदर्द से नक़ल किया या मैंने आपके पास बराहे रास्त भेजा था। लीडर का इंतज़ाम जो आपने किया है एक मामूली पत्र नाज़रीन के लिए तो अच्छा है मगर जिसे अख़बारनवीसी भी करनी पड़े उसके लिए ज़्यादा कारआमद नहीं है। इसलिए स्टेट्समैन के जारी हो जाने पर उसे बंद करना पड़ेगा। आप मेरे पास पंद्रह रुपये भेज दें तो ऐन नवाज़िश हो। इसमें मैं स्टेट्समैन मँगा लूँगा। और माह सितंबर की तनख़्वाह भी महसूब[3] हो जायगी। नये-नये इंतज़ाम की वजह से मैं यहाँ तंगदस्त हो गया। चारपाइयाँ बनवानी पड़ीं अभी बालबर नहीं लिया मगर उसके लिए रुपये की दिन-रात फ़िक्र है। गुड़

१ उद्धरण २ पिछले ३ हिसाब में वसूल होना

सैनाटोजन का इस्तेमाल कर रहा हूँ जो शायद यह शीशी ख़त्म हो जाने पर मुझ किस से मिल सकेगी। बस्ती में अभी किसी से शनासाई नहीं। बस डिप्टी इन्स्पेक्टर को जानता हूँ। और डुमरियागंज में पंडित मन्नन द्विवेदी तहसीलदार से वाक़फ़ियत हो गयी है, प्रताप की बदौलत। अभी तक यह नहीं तय कर सका कि डुमरियागंज में क़याम करूँ या बस्ती में। चाची बस्ती के लिए वोट देती हैं ताकि डॉक्टर की आमद-रफ़्त में दिक़्क़त न हो। हर बार मुझे एक लंबा सफ़री सफ़र करना पड़ता है और कमबख़्त दौरा बजाय घटने के मुफ़सिदानेह होता है।

और तो कोई ताज़ा हाल नहीं है। ज़्यादा क्या अर्ज़ करूँ। प्रताप के इसरार से मजबूर होकर एक मुख़्तसर-सा क़िस्सा हिन्दी में उसके विजयदशमी नंबर के लिए लिखा है। हिन्दी लिखनी तो आती नहीं मगर कुछ क़लम तोड़-मोड़ किया है। बच्चे कैसे हैं। जवाब का मुन्तज़िर,

आपका
धनपत राय

## ३४

बस्ती
१ नवंबर १९१४

भाईजान

आपका ५ नवम्बर का लिफ़ाफ़ा आज १ को मिला। ऐसी हालत में क्या अख़बारी काम करूँ क्या न करूँ। यहाँ शायद बीस मील के मवाज़े[1] में सिर्फ़ एक डाकख़ाना है। पंडित विश्वनाथ जी अख़बार निकालने वाले हैं। अच्छी ख़बर है। मैं अपनी मौजूदा हालत के एतबार से रोज़ाना अख़बार के लायक़ किसी तरह नहीं हूँ। फिर उर्दू और हिन्दी दोनों का बार मुझसे क्योंकर चलेगा। अगर अख़बारी काम करना होता तो आज़ाद क्या बुरा था। उसी को निकालता रहता। मेरे लिये तो अब यही मुनासिब है कि किसी प्राइवेट स्कूल की मास्टरी कर लूँ जहाँ से ५ ) माहवार मिले। इसी के साथ-साथ 'ज़माना' और 'आज़ाद' की ख़िदमत करूँ। इस तरह मुझे साठ सत्तर रुपया माहवार का औसत पड़ता जाये। इससे ज़्यादा की ख़्वाहिश नहीं और न इससे ज़्यादा पा सकता हूँ। ख़्वाहमख़्वाह तक़दीर से क्यों लड़ूँ। कुछ किताबें लिखूँगा कुछ अपनी किताबें छपवाऊँगा। पाँच छः सौ मेरी कमाई है, उसे इन्हीं कामों में सर्फ़ करूँगा और जिस आख़िर जब लिटररी शोहरत हासिल कर सकूँगा तो कोई

---

१ आस-पास २ [illegible]

माहवार रिसाला निकाल कर गुज़र करूँगा। और अगर इसके पहले ही हयात[१] ने जवाब दे दिया तो फिर राम नाम सत है।

आप मेरी किताब जल्दी से छपवा दीजिये ताकि उसकी कामयाबी देखकर दूसरे हिस्से में हाथ लगे और कुछ मज़ा भी हो। क्या कहूँ आप ने तो मुझे समझाने में कोई कसर नहीं रक्खी। खूब समझाया। मगर मैं ही क़िस्मत का अन्धा हूँ कि उछल कर परवाज़[२] नहीं कर सकता बल्कि नीचे गिरने के लिये डरता हूँ। वर्ना शिवव्रत लाल वर्मन की तरह चैन से ज़िन्दगी बसर करता। हक़ीक़त यह है कि सेहत बड़ी चीज़ है, जिसने उसकी क़द्र न की उसके लिये बजुज़ रोने और सर धुनने के और कोई इलाज नहीं है। और ज़्यादा क्या लिखूँ।

आज से आप का क़िस्सा साफ़ करता हूँ। देखूँ कितने दिन लगते हैं।

सारी दुनिया को सैनाटोजन फ़ायदा करती है मुझे इससे भी कुछ न हुआ। आपने चार पाँच मील हवा खाने की सलाह दी है। उसकी तामील कर रहा हूँ। पाँच दिन से लगातार तीन-चार मील घूमता हूँ। उम्मीद कि तबीयत ठिकाने होगी।

कोई प्राइवेट स्कूल की मुदर्रिसी का चर्चा हो तो मेरा ख़याल रखियेगा क्योंकि मैं अब इससे बेज़ार हो गया हूँ।

आपका,
धनपतराय

## ३५

स्थान-तिथि नहीं।
अनुमानतः बस्ती, आरंभ १९१५

भाईजान

कल बस्ती जा रहा हूँ। देखूँ डाइरेक्टर साहब कब तक मास्टरी पर वापस भेजते हैं। बहरहाल इस दौरा-दौरी से अब तंग आ गया हूँ और मास्टरी को इस ज़िन्दगी पर तरजीह देता[३] हूँ। सिर्फ़ तनख़्वाह की कमी की शिकायत अलबत्ता है। अगर मुझे पचास रुपये देगा तो बख़ुशी चला जाऊँगा।

तम्हीद[४] ख़ूब। इसके लिये फ़ारूक़ शाहपुरी ज़्यादा मौज़ूँ आदमी हो सकते थे। इन हज़रत ने तारीफ़ ज़्यादा की है। अगर फ़ारूक़ न लिख सकें तो इसी को रहने दीजिये। मगर मिस्तर[५] ऐसा होना चाहिये कि एक पेपर में ज़्यादा न हो। आप की तरफ़ से मैंने एक मुख़्तसर-सा दीबाचा[६] लिख दिया है। अगर आप को पसन्द आये तो उसे अपनी तरफ़ से दर्ज कर दीजिये। आपकी मेहनत और तरद्दुद रफ़ा हो जायगी।

बस्ती से एक क़िस्सा अनक़रीब भेजूँगा। लिखा हुआ तैयार है, सिर्फ़ साफ़

---

१ ज़िन्दगी २ उड़ना ३ बेहतर समझता ४ प्राक्कथन ५ सतरों का हिसाब ६ भूमिका

करना बाक़ी है। अब मिज़ाज की क्या कैफ़ियत है। घर में सेहत हो गयी या नहीं। बच्चे कैसे हैं। मैं इस वक़्त यहाँ से तनहा जाता हूँ। दिसम्बर में ग़ालिबन फिर आऊँगा। 'प्रेम पचीसी' अब तक तैयार होगी।

ज़्यादा वस्सलाम

धनपतराय

## ३६

बस्ती

९ मार्च १९१५

भाईजान

आज रुखसत मंजूर होने के लिए कलक्टर साहब की सिफ़ारिश के साथ डाइरेक्टर के पास चली गयी। कल से मैं आज़ाद हो गया मगर असबाब वग़ैरह यहाँ पड़ा हुआ है। उसे लेकर मजबूरन बनारस जाना पड़ता है। बर्तन वग़ैरह गुड्स से भेजूँ तो टूटने-फूटने का डर रहता है। ग़ालिबन् दो या तीन दिन बनारस में लगेंगे। इसके बाद कानपुर आ जाऊँगा। मगर इरादा मुस्तक़िल तौर पर बनारस में रहने का है। तावक़्ते कि ज़नाना का इंतज़ाम ठीक नहीं हो जाता कानपुर रहूँगा।

दो मज़ामीन इरसाले ख़िदमत हैं। बाक़ी मज़ामीन जो मैं लाया था वो बेकार हैं। आपके दफ़्तर में अगर कुछ मज़ामीन आये हों तो वापसी डाक रवाना फ़रमा दीजिए ताकि देख जाऊँ। मेरा इरादा है कि 'वर्सन फ़िलासफ़ी का मुहाफ़िज़ाना रुझान' पर एक मज़मून लिखूँ। इसलिए नवम्बर और दिसम्बर के इण्डियन रिव्यू भी भेज दीजिए। ये सब इसलिए मँगवाता हूँ कि मुमकिन है मुझे बनारस में कुछ फ़ुर्सत मिल जाये। इस फ़ुर्सत के वक़्त में कुछ न कुछ काम कर सकूँगा। जनवरी की किताबत ग़ालिबन् शुरू हो गयी होगी। 'फ़लसफ़ाए वजदान' पर रिव्यू भी लिख रहा हूँ। अगर मज़मून आये हों और मेरी ज़रूरत ज़्यादा हो तो इण्डियन रिव्यू न भेजिएगा। सिर्फ़ ख़त डाल दीजिएगा। बाक़ी सब ख़ैरियत है। कल तीन बजे की गाड़ी से बनारस जाऊँगा।

आपका

धनपत राय

पता

धनपत राय

मार्फ़त बाबू द्वारका प्रसाद

ब्रांच पोस्टमास्टर, डाकख़ाना—पांडेपुर, बनारस

---

१ [illegible]

३७

पाँड़ेपुर, बनारस
२ मार्च १९१५

भाई साहब

तसलीम। मैं कल यहाँ पहुँच गया और हस्बे दस्तूर वैसे का वैसा हूँ। ग़ालिबन् आपने मार्च का पर्चा कातिब के पास भेज दिया होगा। अगर आप मुझसे नोट लिखाना चाहें तो कामनवील के चारों पर्चे और अमृतबाज़ार पत्रिका के आख़िरी दो पर्चे रवाना फ़रमाइएगा आठ दस सफ़े लिख दूँगा। और अगर बिना नोट के रखना चाहें तो कोई ज़रूरत नहीं।

फ़रवरी के साथ जनवरी का एक पर्चा भी भिजवा दीजिएगा। मैं जनवरी का कोई पर्चा साथ नहीं लाया।

घर में अब कैसी तबीयत है?

आपका,
धनपत राय

३८

बनारस
१० अप्रैल १९१५

भाईजान

तसलीम। आपका कार्ड मिला। क्या ज़माना की मौजूदा हालत इस क़ाबिल है कि कोई शख़्स उसे लेकर १०) आपके नज़र करने के बाद १२ ) दीगर मसारिफ़ मसलन् तनख़्वाह मैनेजर, किराया मकान, पुरूफ़ एडीटर और तनख़्वाह चपरासी वग़ैरह के निकाल सके। माहवार मसारिफ़ किताबत और छपाई, काग़ज़ टिकट वग़ैरह क़रीबन् १५ ) होंगे। हम लोगों ने एक बार जो तख़मीने किये थे उसके हिसाब से मुझे और आपको बमुश्किल तमाम शायद १ ) फ़ी कस पड़ते थे। यह तो तयशुदा अम्र है कि कन्ट्रैक्टर को ज़माना के माली बार[1] से कोई ताल्लुक़ न होगा। लेकिन Debts में क्या तदबीरों की वह क़ीमतें नहीं महसूब होंगी जो उनसे वसूल की जा चुकी हैं। आप बराय मेहरबानी तहरीर फ़रमाइये कि कन्ट्रैक्ट किस तारीख़ से शुरू होगा उस तारीख़ से आप अपने कन्ट्रैक्टर पर कौन-कौन सी ज़िम्मेदारियाँ आयद करेंगे। मैंने अभी नौकरी पर जाने का कोई इरादा नहीं किया। दो माह की रुख़सत और ले ली है। अगर कन्ट्रैक्ट की

---

१ आर्थिक बोझ

मैंने ज़माना की मौजूदा हालत को देखकर उस पर ज़्यादा बार डालना मुनासिब नहीं समझा। मेरा ख़याल था कि उसकी माली हालत में कुछ इस्तहकाम[1] आया होगा मगर जनवरी नम्बर ने मुझे वही और ज़्यादा नहीं रहने दिया। मेरे चले जाने से अगर ज़्यादा नहीं तो तीन सौ रुपये साल की बचत तो हो गयी। इसी तरह तसावीर की मद में आप चार-पाँच सौ रुपया बचा लेंगे। दो कलमों से भी पूरा काम निकल जायगा तीन की कोई ज़रूरत नहीं। अगर कोई हिस्सेदार है तो आप प्रेस में अपना शरीक बना लें। उसे कुछ कमीशन देने का वादा कीजिए तो इस तरह प्रेस की ज़िम्मेदारी से आप अलग हो जायेंगे। इस तरह से आप साल भर में कम से कम एक हज़ार रुपया बचा सकते हैं। हाँ आपको थोड़ी सी मेहनत करनी पड़ेगी।

जवाब से जल्द मसरूर फ़रमाइएगा। बाक़ी सब ख़ैरियत है।

आपका
धनपत राय

४०

पाँडेपुर, बनारस
१७ जून १९१५

भाई साहब

तसलीम। इश्तहार मालूम नहीं अभी तक छपा या नहीं। मैं उसका इन्तज़ार कर रहा हूँ। कई दिन हुए मैंने एक लिफ़ाफ़े में डाक्टर इक़बाल के ख़त की नक़ल भेजी थी ताकि वह भी उसमें शामिल कर दी जाये। मालूम नहीं आपने उसे शामिल करने की हिदायत कर दी या नहीं। बराहे करम उसे जल्द छपवाइए ताकि जून में इधर-उधर भेज दूँ। और अगर अभी तक काग़ज़ ज्यों का त्यों पड़ा हुआ हो तो उसे वापस ही कर दीजिए ताकि किसी पंजाबी प्रेस में छपवाकर मँगवा लूँ। नये इश्तहारात क्या हुए, लिखिएगा।

और सब ख़ैरियत है। जवाब बवापसी रवाना फ़रमाइए। मिस्टर राम शरण निगम की ख़िदमत में सलाम।

नियाज़मन्द
धनपत राय

## १२६

नार्मल स्कूल, गोरखपुर
६ अगस्त १९२

भाईजान

तसलीम। कई दिन हुए कार्ड मिला था। आपका पता आज किसी वजह से मुझे नहीं मिला। शिकायत की मुआफ़ी का तालिब।

प्रेम बत्तीसी हिस्सा दोम छप गयी। मेरे पास एक जिल्द आ भी गयी। अब फ़रमाइए क्या हो। वह हिस्सा अव्वल तलब कर रहे हैं। उसके बगैर उन्हें इश्तहार देने में तामुल[1] है। बराहे करम मुत्तिला फ़रमाइए कि अभी हिस्सा अव्वल के कुल कितने फ़ार्म बाकी हैं। मैं लाहौर वालों से सख्त नादिम[2] हूँ। मैं बराबर उनसे ताकीद करता रहा इस उम्मीद में कि हिस्सा अव्वल पहले तैयार हो जायेगा। मगर अब शिकस्त[3] उठानी पड़ रही है। क्या अभी मुमकिन है कि किताब सितंबर के महीने में मुकम्मल हो जाये। वापसी जवाब से मसरूर फ़रमाइए। उम्मीद है कि आप मय बाल-बच्चों के खुश होंगे।

वस्सलाम

धनपत राय

## १२७

गोरखपुर
२१ सितम्बर १९२

भाईजान

तसलीम। खत मिला। हालात मालूम हुए। मैं आजकल एम० ए० के लिए तैयार हो रहा हूँ। सेहत भी अच्छी नहीं है। इस वजह से काम भी बहुत कम हो गया है। प्रेम बत्तीसी के लिए चश्म बराह[4] हूँ। प्रेस के मुताल्लिक मैं क्या लिखूँ। महताब राय आजकल ही में एक प्रेस से मामला कर रहे हैं। जिस प्रेस में वह हैं वह बिक रहा है। उनका इरादा है कि नये खरीदारों के साथ शरीक हो जायें। मैंने उन्हें आपकी तजवीज़ लिख भेजी है। अगर कानपुर आने पर मामला तय हो जाये तो आपको इत्तला दूँ। प्रेस की क्या कीमत है? कितने रुपये की ज़रूरत है? यह अब आपने कुछ न लिखा। टाटा शुगर के हिस्सों में आपका कुछ लिया था नहीं? रीटन मिल के हिस्सों का क्या हश्र हुआ?

---

१ संकोच, आपत्ति २ लज्जित ३ विफलता, झेंप ४ आँख बिछाये

और सब खैरियत है। उम्मीद है कि आप बाल-बच्चों के साथ खैरियत से होंगे। मेरे लिये बराये खुदा अब कोई दुआ न करें। किस्सी बरसे मुर्दा दंबूरा ही जियेगा।

आपके यहाँ 1 Deighton's Antony and Cleopatra
2 Much Ado About Nothing
तो नहीं है। अगर हों तो मेरे पास भेज दीजिये पढ़कर वापस कर दूँगा।

जवाब से जल्द सरफ़राज़ फरमाएँ। 'कहकशाँ' शामिले-ग़म हो रहा है। ख़सारा[1] बहुत हुआ।

आपका
धनपत राय

## १२८

गोरखपुर
२ अक्तूबर १९२

भाईजान

तसलीम। कार्ड मिला। मशकूर हूँ। किताबें मैंने मंगवा ली। अब आप तरद्दुद न फ़रमायें। 'बत्तीसी' आप के यहाँ पहुँची या नहीं? मुत्तला कीजिये तो यहाँ से भेज दूँ। आप के ज़माना साहब ऊटपटाँग जवाब देते हैं। कैसी मज़ामीन की फ़ेहरिस्त? और कहाँ दफ़्तरी चिपकायेगा? मेरी समझ में नहीं आता। 'बत्तीसी' २१२ सफ़हात पर ख़त्म हुई है। काग़ज़ अच्छा है। किताबत मअक़ूलता ज़रा खफ़ी[2] है। मगर और जली[3] होती तो नाम ज़्यादा होता। हिस्सा अव्वल की भी यही क़ीमत रक्खी जायगी। हाँ बढ़िया काग़ज़ वाली किताबों के १।) रक्खे जावें। अब कितने फ़ार्म बाक़ी हैं इसका मुफ़स्सल जवाब चाहता हूँ। इस माह में किताब तैयार होगी?

'ज़माना' के लिये मज़ामीन लिखूँगा और ज़रूर लिखूँगा। अक्तूबर ही में इंशाअल्लाह एक किस्सा हाज़िरे ख़िदमत होगा। अब 'कहकशाँ' तो रहा नहीं 'ज़माना' है और मुझसे उम्मीद'।

मैंने कलकत्ते के प्रेस में १।२ का मामला कर लिया। २ ) देने पड़ेंगे। इस वक्त अगर आप की माली हालत ख़राब न हो तो आप कुछ मेरी इमदाद फ़र्माइये। मुझे इस वक्त २ ) की सख़्त ज़रूरत है। यह रकम मुझे बतौर क़र्ज़ दे सकें तो ऐन एहसान समझूँगा। 'बत्तीसी' हिस्सा अव्वल छप जाने के बाद जब हिसाब-किताब हो जायेगा तो मुझे मालूम हो जायेगा कि मैं कितने का देन

१ घाटा २ महीन ज़्यादा बारीक ३ मोटे ज़्यादा साफ़

चार हूँ। किताब की बिक्री में आप २० ) वसूल करके तब मुझे दीजियेगा। मगर अब की कमीशन मैं १० फीसदी से ज्यादा न दे सकूँगा। हाँ अगर आप १ जिल्दें दोनों हिस्सों की खरीद लें तो ४ फीसदी कमीशन ले लीजिए। इस तरह आपको २२ ) में १ •) की किताबें मिल जायेंगी। बहरहाल किसी तरीके से इसके २ ) या इससे कुछ ज्यादा जरूर भेजिये क्योंकि दशहरे तक मुझे ४ • ) की फ़िक्र जरूर करना है। तंगदस्ती के हीलों की यहाँ समाअत[1] न होगी। और न आप का अपने रुपयों के मुताल्लिक कोई खतरा है। ज्यादा से ज्यादा सूद का नुकसान। जवाब में जल्दी सरफराज फ़रमाइये कि किस तारीख तक रजिस्ट्री बीमा का इन्तजार करूँ।

वस्सलाम

धनपत राय

## १२६

गोरखपुर

२० अक्तूबर १९२०

भाईजान

तसलीम। कार्ड मिला। बवालमी जवाब लिख रहा हूँ। अब आप चेक न भेजें क्योंकि कलकत्ते में ताम्हा करने का इरादा फ़िस्ख हो गया है। १२ ) भेज चुका था मगर बाद को ऐसी बातें हुईं जिससे यह तजवीज तर्क करनी पड़ी। तफ़सीली मुलाक़ात पर मुफ़स्सल बयान करूँगा। अब आप ही की सलाह पक्की रही यानी बनारस इलाहाबाद या कानपुर में प्रेस। दीक्षित यहाँ आ गए हैं और अब शायद कलकत्ते न जायें। बनारस में उन्हें ७ ) की पोस्ट ज्ञानमंडलवालों ने आफ़र की है। वहीं जाते हुए हैं। लेकिन कल मैंने 'प्रताप' में नाइट प्रेस कानपुर के फ़रोख्त होने का इश्तहार देखा। क्यों न हम और आप मिल कर इस प्रेस को ले लें। मेरे पास ८ • ) है। मुमकिन है फ़िक्र करने से कुछ और बहम[2] पहुँच जाये। अगर आप को यह प्रस्ताव काम का और चलता हुआ मालूम हो तो इससे मुत्तला कीजिये और कीमत वगैरह तय फ़रमाइये। तब मुझे नोटिस दीजिये ताकि मैं भी आ जाऊँ और मुआमला तय हो जाय। तब दीक्षित को कानपुर छोड़ दूँ। वह मैनेजर रहें और आप सुपरवाइज़र, मगर पार्टनरशिप। बीस में आने ही यह काम आपको मिलेगा। मैं तीन-चार दिन में जवाब का इन्तजार करूँगा।

वस्सलाम

धनपत राय

---

1 सुनवाई 2 मिल जाये

और सब खैरियत है। उम्मीद है कि आप बाल-बच्चों के साथ खैरियत से होंगे। मेरे लिये बराये खुदा अब कोई दुआ न करें। जिस्मी बक्से मुर्दा ढूँढ़ा ही जियेगा।

आपके यहाँ 1 Deighton's Antony and Cleopatra
2 Much Ado About Nothlng

तो नहीं है। अगर हों तो मेरे पास भेज दीजिये पढ़कर वापस कर दूँगा।

जवाब से जल्द सरफ़राज़ फरमाएँ। 'कहकशाँ' ग़ालिबन् बन्द हो रहा है। खसारा[1] बहुत हुआ।

आपका
धनपत राय

## १२८

गोरखपुर
१ अक्तूबर १९१९

माईडियर

तसलीम। कार्ड मिला। मशकूर हूँ। किताबें मैंने मँगवा ली। अब आप तरद्दुद न फ़रमायें। 'बत्तीसी' आप के यहाँ पहुँची या नहीं? मुत्तला कीजिये तो यहाँ से भेज दूँ। आप के ज़्यादा साहब उल्टपटांग जवाब देते हैं। कसी मज़ामीन की फ़ेहरिस्त? और कहाँ बक़ाया चिपकायेगा? मेरी समझ में नहीं आता। 'बत्तीसी' २१२ सफ़्हात पर ख़त्म हुई है। काग़ज़ अच्छा है। किताबत अलबत्ता ज़रा कच्ची[2] है। मगर और कभी[3] होती तो दाम ज़्यादा होता। हिस्सा अव्वल की भी यही क़ीमत रक्खी जायगी। हाँ बढ़िया काग़ज़ वाली किताबों के १।) रक्खे जायें। अब कितने फ़र्मे बाक़ी हैं इसका मुफ़स्सल जवाब चाहता हूँ। इस माह में किताब तैयार होगी?

'ज़माना' के लिये मज़ामीन लिखूँगा और ज़रूर लिखूँगा। अक्तूबर ही में इंशाअल्लाह एक क़िस्सा हाज़िरे ख़िदमत होगा। अब 'कहकशाँ' तो रहा नहीं 'ज़माना' है और मुझे उम्मीद'।

मैंने कलकत्ते के प्रेस में १।२ का मामला कर लिया। ५०) देने पड़ेंगे। इस वक्त अगर आप की माली हालत ख़राब न हो तो आप कुछ मेरी एआनत फ़र्माइये। मुझे इस वक्त २ ) की सख़्त ज़रूरत है। यह रकम मुझे बग़ैर सूद दे सकें तो ऐन एहसान समझूँगा। 'बत्तीसी' हिस्सा अव्वल छप जाने के बाद जब हिसाब-किताब हो जायेगा तो मुझे मालूम हो जायेगा कि मैं कितने का देन

---

१ घाटा २ अर्थात् कच्ची कापी ३ थोड़े कच्ची कापी

## १३०

गोरखपुर

१ अक्तूबर १६२

भाईजान

तसलीम। खत का अभी तक इन्तजार कर रहा हूँ। प्रेम बत्तीसी अब और कितनी बाकी है। हिस्सा दोम की कुछ जिल्दें निकल भी गयीं और हिस्सा अव्वल अभी तक पड़ा हुआ है। अक्तूबर भी खत्म हुआ। अब ऐसी हालत में आप मुझे प्रेम पचीसी के दूसरे एडीशन को मासिवा कानपुर में छपवाने की हरगिज इजाजत न देंगे। मैं इसे भी लाहौर से निकलवाऊँगा।

'रूहे हयात' इरसाले खिदमत है। हरचन्द कोशिश की कि किस्सा बन जाय लेकिन न बन सका। इसके बाद जो किस्सा आपके पास पहुँचेगा वह सच्चे मानों में किस्सा होगा। यह तो एक ख्याल ही है।

बरादरे अजीज घोटक ने ज्ञानमण्डल में सत्तर रुपये की नौकरी कर ली। कलकत्ते से इस्तीफा दिया। परसों यहाँ से जायेंगे। हाँ अगर हम लोगों का मुआमला कानपुर में कुछ तै हो जायगा तो बुला लिये जायेंगे। बशर्ते कि हम उन्हें इतनी ही तनख्वाह दे सकें। आपको अभी तक शायद लाइट प्रेस की तरफ जाने की मोहलत न मिली। कहीं से थोड़ा सा वक्त निकाल लीजिए।

और तो कोई ताजा हाल नहीं है। प्रेम बत्तीसी का हर रोज इन्तजार है।

आपका

धनपत राय

## १३१

गोरखपुर

१२ नवम्बर १९२०

भाईजान

तसलीम। खत मिला। प्रेम बत्तीसी छप गयी बड़ी खुशी की बात है। अब टाइटिल छप जाये और किताब मेरे सामने आ जाये तो पूरी खुशी हो। प्रेम पचीसी का फैसला फिर होगा। अगर अपना प्रेस हो गया तो कोई बात ही नहीं। वहीं छपेगी। लाइट प्रेस के मुताल्लिक आपने कोई फैसला नहीं किया। जब मालिके प्रेस से मुलाकात ही नहीं हो सकी तो आप बजुज़[1] प्रेस देख आने के और कर ही क्या सकते थे। इसकी कीमत वगैरह का फैसला हो जाय तब मैनेजर का

---

१ सिवाय

मसला है हो। इसका कोई मैनेजर तो होगा ही। मालूम नहीं क्या तनख्वाह पाता है। घोटक को ज्ञानमण्डल से हटा लेना मुनासिब नहीं है। कुछ दिनों तक हम दूसरों के सहारे काम करना पड़ेगा। हमारे शरीक क्या बाबू रामभरोसे भी रहेंगे। प्रेस की मालियत और आनेवाले मसारिफ़[1] का अंदाज़ा करके मुझे मुत्तला फ़रमाइएगा। तब मैं भी आने की कोशिश करूँगा।

मज़मून आज की डाक से रवाना करता हूँ। हिन्दी में छप चुका है। शायद वालों का सख्त तकाज़ा था। मगर अब वहाँ जवाब लिख दूँगा। आप उसे शाया कर दें।

बच्चियाँ सब ख़ैरियत हैं। मेरी सेहत बदस्तूर चली जाती है। बहुत कम काम करता हूँ। एम ए का इरादा तक कर दिया। चालीस-पचास रुपये किताबों में सर्फ़ हुए। कुछ सेल्फ़ पर देख लिया तस्कीन हो गयी। वस्सलाम

धनपत राय

आपके छोटे भाई का सानिहा सुनकर सख्त रंज हुआ। ज़िन्दगी मुद्दत के बाद यह दिन देखना नसीब हुआ था। वह भी आसमान से न देखा गया। ग़रीब माँ के दिल से कोई इस दर्द को पूछे। परमात्मा उन्हें सब्र दे।

## १३२

गोरखपुर
१ दिसम्बर १९२

भाईजान

तसलीम। अर्से से कोई ख़त नहीं आया। लाइट प्रेस का मुआमला इल्तिवा[2] में पड़ गया। ख़ैर जाने दीजिए। प्रेम बत्तीसी का टाइटिल अभी लगाया नहीं। अब तो लिल्लाह[3] देर न कीजिए। जैसा कागज़ दस्तयाब[4] हो लेकर किताब निकाल दीजिए। लाहौर से तबादला हो जाये तो दो चार जिल्दें इधर-उधर रिव्यू के लिए भेजी जायें। मेरा मशवरा है कि लीडर में एक छोटा सा नोटिस दे दिया जाय। शायद कुछ फ़ायदा हो जाये। मुकम्मल हिसाब से मुझे जल्द मुत्तला कीजिए। मज़मून पहुँचा होगा।

वस्सलाम

धनपत राय

१ ख़र्चे २ मुल्तवी हो जाना ३ ख़ुदा के वास्ते ४ मिले

गोरखपुर
११ दिसम्बर १९२०

भाईजान

तसलीम। आपका इनायतनामा मिला। बड़े मशकूर। दीगर उमूर[1] का जवाब फ़ौरन सोचकर दूँगा। मेरी सेहत ऐसी नहीं है कि अखबारी काम का बार[2] ले सकूँ। इस ख्याल से मैंने एम ए का इरादा तर्क कर दिया है। रहा टाइटिल। आपको बाजार में जैसा कागज मिले अच्छा सुर्ख बढ़िया बढ़िया ब्राउन काला पीला नीला सब्ज सुर्ख मार्बली लेकिन टाइटिल पेज छपवा दीजिए और किताब की दो सौ जिल्दें (किस्म अव्वल ५ किस्म दोम १ ) लाहौर भिजवा दीजिए। जाड़े के मौसम में भिजवाने से किताबें बहिफ़ाज़त पहुँच जायेंगी। लाहौर वालों के तक़ाज़ों ने मेरा नाक में दम कर रखा है। बोरे में न भिजवायें वर्ना बहुत सी किताबें खराब हो जायेंगी।

और सब खैरियत है। मुफ़स्सल ख़त कल लिखूँगा। इतवार है। इत्मीनान रहेगा। प्रेस का ख़्याल अब शायद गया। मैंने गवर्नमेण्ट के कागज़ात में रुपये लगा दिये। अब बीस रुपये माहवार घर बैठे मिल जायेंगे। रुपयों का अन्देशा नहीं।

वस्सलाम

धनपत राय

## १३३

गोरखपुर
२९ दिसम्बर १९२

भाईजान

तसलीम। नौरोज़ मुबारक। कई दिन से नाक़ाबिल बीमार हूँ। दस्तों ने दिक कर रखा है। प्रेम बत्तीसी निकल गयी। निहायत खुश हुआ। लाहौर जिल्दें भिजवाने के लिये मालगाड़ी खुलने का इंतज़ार करना ही मुनासिब होगा। पारसल से महसूल और दीगर मसारिफ़[3] बहुत पड़ेंगे। वहाँ से हिस्सा दोम की ४ जिल्दें भेजने के लिए लिखता हूँ। अनक़रीब आ जायेंगी। बाबू रघुपति सहाय आजकल नागपुर गये हुए हैं। उन्हें मज़ामीन लिखने की अब फ़ुरसत कहाँ। शायद इसे भी नान-कोआपरेशन समझें। बहरहाल पूछूँगा। मिस्टर इक़बाल वर्मा सेहर

१ बाक़ी २ बोझ ३ ख़र्चे

## १३५

गोरखपुर
१८ जनवरी १९२१

भाईजान

तसलीम। कार्ड मिला। शुक्रिया। बत्तीसी का पैकेट मिला। टाइटिल देखकर रो दिया। बस और क्या लिखूँ। किताब की मिट्टी खराब हो गयी। आपने बेहतर कागज न पाकर यह कागज इस्तेमाल कराया होगा। गालिबन् किताब की तकदीर में इस तरह बिगड़ना लिखा था। खैर, फ़िलहाल चलने दीजिए। लाहौरवालों से कह दूँगा कि वह टाइटिल बदल डालें। आपके यहाँ भी अच्छा कागज मिलते ही टाइटिल बदलना पड़ेगा। कुछ नुकसान होगा मगर गम नहीं। आप माघ में तशरीफ़ लायेंगे। अभी से दिन गिन रहा हूँ। ज़रूर आइए। क़िस्सा तमाम हो गया। साफ करके भेजूँगा।

नियाज़मन्द
धनपत राय

## १३६

अनुमानतः गोरखपुर,

.. बसीवे दुश्मनाँ कुछ तबीयत तो खराब नहीं हो गयी।

प्रेम बत्तीसी अभी तक तैयार होकर नहीं आयी। बहुत ज्यादा तरद्दुद था और अब उसके तैयार होने की उम्मीद इस भी सात सौ जिल्दें बगैर टाइटिल ही कि लाहौर रवाना फ़रमा दें। वह अपना टाइटिल छपवाकर लगवा लेंगे। उजरत लेंगे। मगर लाहौर भेजिएगा क्योंकर—रेलवार के बक्स सात सौ जिल्दों के भेजने के लिए पाँच बोरे लगेंगे। किताबों अन्दर भर देना जरूरी होगा ताकि किताबें खराब न हों आसानी से दस्तयाब हो जायें और रुपये की बचत ही में भिजवायें। इसमें किताबों के खराब हो जा वहाँ से तीन सौ जिल्दें ही मिलेंगी। मैंने लाहौरवालों को

देने का फ़ैसला कर लिया है और वह राज़ी है। मई तक सब क़ीमत अदा कर देंगे। बाज़ारे हुस्न और हिस्सा दोम अख़लाक़ी के बाबत उन्होंने मेरा मुतालबा[1] बिलकुल बेबाक़ कर दिया है। अब हिस्सा अव्वल के लिए जल्दी कर रहे हैं। पचीसी का हक़्क़े तालीफ़[2] और मेरे नए नाविल का हक़्क़े तालीफ़ भी लेने पर आमादा हैं। मैं ख़ुद अपनी ज़िम्मेदारी पर छपवाने की बनिस्बत यह मुआमला बेहतर समझता हूँ। और ग़ालिबन् आप भी मुझसे मुत्तफ़िक़ होंगे।

इस ख़त का जवाब बवापसी तहरीर फ़रमाइए। और मुझ पर रहम करके एक रोज़ अपने आदमियों को थोड़ी सी तकलीफ़ देकर किताबें वहाँ भिजवा दीजिए। अगर आपको इसमें ज़्यादा तरद्दुद हो तो मैं ख़ुद आकर इस काम को अंजाम दूँ। हालाँकि मुझे तकलीफ़ बेहद होगी और बेजान हो रहा हूँ। बहरहाल जवाब का सख़्त इंतज़ार है।

ज़ियादा वस्सलाम

नियाज़मन्द
धनपत राय

## १३७

गोरखपुर
१५ फ़रवरी १९२१

भाईजान

तसलीम। कई दिन हुए जनाब ख़्वाजा साहब से हिसाब मंगा था। मिला। इत्मीनान हो गया। मैं कुछ ज़्यादा मक़रूज़[3] नहीं हूँ। कुछ कम रुपये का मुआमला है। इंशा अल्ला माह दो माह में साफ़ हो जायगा।

मैं अब सरकारी मुलाज़मत से सुबुकदोश हो गया। आज इस्तीफ़ा भी मंज़ूर हो गया। यहाँ से एक हफ़्तेवार उर्दू अख़बार निकालने का क़स्द है। प्रेस भी भी तय्यार है। ग़ालिबन् यहाँ रुपये का भी इंतज़ाम हो जायगा। अर्से से यह ख़याल था। अब इसके पूरा होने के दिन आये। फ़िलहाल शुरू १ली पर्चे से सिलसिला। *दो चार रोज़ में अपने नये इरादा से आपको मुत्तिला करूँगा। क्या कानपुर में* कोई सीधी मशीन मिल सकेगी। अगर मुमकिन हो तो मुत्तिला फ़रमाइए। इसी हीले से ज़रा मुलाक़ात हो जाये। उम्मीद है आप खुश होंगे।

आपका दुआगो
धनपत राय

---

१ माँग २ कापी राइट ३ कर्ज़ में

## १३५

गोरखपुर
१८ जनवरी १९२१

भाईजान

तसलीम। कार्ड मिला। शुक्रिया। बत्तीसी का पैकेट मिला। टाइटिल देखकर रो दिया। बस और क्या लिखूँ। किताब की मिट्टी खराब हो गयी। आपने बेहतर कागज न पाकर यह कागज इस्तेमाल कराया होगा। गालिबन् किताब की तकदीर में इस तरह बिगड़ना लिखा था। और फ़िलहाल चलने दीजिए। लाहौरवालों से कह दूँगा कि वह टाइटिल बदल डालें। आपके यहाँ भी अच्छा कागज मिलते ही टाइटिल बदलना पड़ेगा। कुछ नुकसान होगा मगर ग़म नहीं। आप मार्च में तशरीफ़ लायेंगे। अभी से दिन गिन रहा हूँ। ज़रूर आइए। किस्सा तमाम हो गया। साफ़ करके भेजूँगा।

नियाज़मन्द
धनपत राय

## १३६

स्थान तिथि नहीं
अनुमानतः गोरखपुर, जनवरी १९२१

...नसीब दुश्मनां कुछ तबीयत तो खराब नहीं हो गयी।

प्रेम बत्तीसी अभी तक तैयार होकर नहीं आयी। टाइटिल पेज में अगर बहुत ज्यादा तरद्दुद हो और जल्द उसके तैयार होने की उम्मीद न हो तो आप उस की सात सौ जिल्दें बगैर टाइटिल ही के लाहौर दफ़्तर कहकशाँ को रवाना फ़रमा दें। वह अपना टाइटिल छपवाकर लगवा लेंगे। ज़रूरतन[1] मुझसे मशवरा[2] कर लेंगे। मगर लाहौर भेजिएगा क्योंकर—देवदार के बक्स में या मामूली बोरों में। सात सौ जिल्दों के भेजने के लिए पाँच बोरे लगेंगे। किताबों के साथ रद्दी कागज अन्दर भर देना ज़रूरी होगा ताकि किताबें खराब न हों। अगर चीड़ के बक्स आसानी से दस्तयाब हो जायें और रुपये दो रुपये से ज्यादा फ़र्क न हो तो आप बक्स ही में भिजवायें। इसमें किताबों के खराब हो जाने का अन्देशा कम है।.... यहाँ से तीन सौ जिल्दें ही मिलेंगी। मैंने लाहौरवालों को चालीस रुपये कमीशन

१ हाजत २ सलाह

## १३८

गोरखपुर
२१ फरवरी १९२१

भाईजान

तसलीम। ज़माना के कई पर्चों का पैकेट मिला। बेशक इस अखबार ने तरक्क़ी की है और इस पर मैं आपको और नीज़[1] असिस्टेंट एडीटर साहब को मुबारकबाद देता हूँ। इसका दर्जा अब मुल्क के बेहतरीन उर्दू अखबारात में है। ग़ालिबन् इशाअत[2] पर भी कुछ असर ज़रूर पड़ेगा।

प्रेम बत्तीसी हिस्सा दोम की जिल्दें ग़ालिबन् आपके यहाँ पहुँच गयी होंगी। कुछ मालूम नहीं आपके यहाँ से भी बक़िया ५ जिल्दें गयीं या नहीं।

मैंने तर्के मुलाज़िमत कर दी थी। आप मुझे बहुत अर्से से इसकी तहरीक[3] कर रहे थे। हालाँकि यह आपकी तहरीक का असर नहीं है बल्कि रफ़्तारे ज़माना का। मगर किसी तरह अब मैं आज़ाद हो गया। अब बतलाइए क्या करूँ। प्रेस और अखबारनवीसी और क़ुतुबनवीसी के सिवा मैं कोई दूसरा काम करने के क़ाबिल नहीं। कपड़े बुनने के लिए तैयार नहीं। काश्तकारी मेरे किये हो नहीं सकती। क्या आपका इरादा अब भी प्रेस की तरफ़ है। मैं चार पाँच हज़ार का सरमाया और अपना सारा वक़्त आपके नज़्र करने को तैयार हूँ बशर्ते कि आप भी मेरे मुआविन[4] और शरीक हों। मैं अब ज़्यादा तज़बज़ुब[5] में नहीं रहना चाहता। जल्द कोई न कोई फ़ैसला करना चाहता हूँ। मेरे लिए गोरखपुर बनारस और कानपुर तीन मुक़ामात हैं और भी जगह थोड़ी बहुत आसानियाँ हैं लेकिन कानपुर में जितनी आसानी नज़र आती है उतनी और कहीं मिलनी नहीं। मैं एक अच्छा प्रेस उर्दू हिन्दी और अंग्रेज़ी का खोलना चाहता हूँ जो फ़िलहाल महज़ जाब वर्क पर चले। अखबार से उसे कोई ताल्लुक़ न रहे। मैं ज़ाती तौर पर अखबार का काम भी कर सकता हूँ मगर ज़्यादा नहीं। अगर आप चाहें तो दो एक दिन के लिए कानपुर आ जाऊँ और जिन मुनाफ़े[6] उमूर[7] तै हो जायें। शायद प्रेस अभी ग़ालिबन् फ़रोख़्त न हुआ होगा। अगर वह बिक भी गया हो तो कलकत्ते से मशीन और टाइप मँगाया जा सकता है। जेबी प्रेस का इंतज़ाम भी ज़रूरी है ताकि अपने घर के काम के लिए दूसरों का दस्तनिगर न होना पड़े। मैनेजरी का काम हम और आप दोनों मिलकर खूब कर सकते हैं। एडिटरी के काम में भी हत्तुल इमकान आपकी थोड़ी मदद कर सकता हूँ। इस बात के जवाब का मुन्तज़िर हूँ। अगर आपने कुछ तस्मीम न दिखायी तो और कोई

---

१ साथ और २ प्रसार-संख्या ३ प्रेरणा ४ सहयोगी ५ दुविधा ६ लाभप्रद ७ बातें

सबील सोचूँगा। यहाँ मैंने फ़िलहाल एक कपड़े का कारख़ाना खोल रखा है जिसमें आठ करघे चल रहे हैं। कुछ बर्तन वग़ैरह भी बनवाये जा रहे हैं। एक मैनेजर पचीस रुपये माहवार पर रख लिया है। जो उससे मुझे माहवार कुछ न कुछ नफ़ा ज़रूर होगा लेकिन इतना नहीं कि मैं उस पर तकिया कर सकूँ। बावजूद नान-कोआपरेशन करने के अभी तक मैं दौलत की तरफ़ से बिलकुल मुस्तग़नी नहीं हूँ। और मैं ज़ाती तौर पर हो भी जाऊँ लेकिन मेरी बीवी को यक़ीन हो जाये कि अब इसी तरह उसकी ज़िन्दगी बसर होगी तो वह मुझे हरगिज़ मुआफ़ न करेगी।

और क्या अर्ज़ करूँ। आजकल एक देहात में मुक़ीम हूँ। ख़ूब आराम से दिन कट रहे हैं। आज़ादी का लुत्फ़ उठा रहा हूँ। आप तार इस पते पर रवाना फ़रमायें

धनपत राय
मार्फ़त महादेव प्रसाद पोद्दार
उर्दू बाज़ार
गोरखपुर

तालीमी नान-कोआपरेशन के मुताल्लिक़ आपका मालूम नहीं क्या ख़याल है। मैंने इस पर एक मज़मून लिख रखा है। मैं इसकी अपनी अहमियत दिखलानी चाहता हूँ। इसके ग़ैर एक क़िस्सा भी तैयार है। वह भी जल्द ज़माना के नज़्र होगा।

ज़ियादा वस्सलाम

आपका
धनपत राय

## १३९

भाईजान

गोरखपुर
७ मई १९२१

तसलीम। कल कार्ड मिला। जो मज़ामीन भेजे थे, ग़ालिबन् पहुँचे होंगे। मैं कानपुर नहीं आ सका। कई दिन से बुख़ार की तकलीफ़ हो रही है। कानपुर में आपने यह नहीं लिखा कि मैं क्या काम करूँगा। महज़ मन मारकर बैठे रहना तो मेरे लिए महबूस-सा मालूम होता है। मैनेजरी करने की मुझमें लियाक़त नहीं।

---

१ जिल्द

अख़बार का काम कर सकता हूँ लेकिन उसकी सूरत क्या है? इसके मुक़ाबले में तो मुझे यही ज़्यादा मुनासिब मालूम होता है कि यहीं से एक अच्छा उर्दू अख़बार निकालूँ। मैं दो चार दिन में प्रेस वग़ैरह की फ़िक्र में कानपुर आऊँगा। लखनऊ दो एक दिन ठहरूँगा और प्रेस मिलते ही अख़बार का डिक्लेरेशन दिया जायगा। काम ही तो करना चाहिए, क्या कानपुर और क्या गोरखपुर। रोज़ी यहाँ भी है और वहाँ भी है। दौलत की हवस नहीं।

और ज़्यादा क्या लिखूँ। बवक़्ते मुलाक़ात ख़ूब बातें होंगी।

आपका

धनपत राय

## १४०

जाय मस्कन, बनारस सिटी

२१ मार्च १९२१

बरादरम

तसलीम। मैं यहाँ १९ तारीख़ को आ गया और घर पर मुक़ीम[1] हूँ। होली के एक दो दिन बाद कानपुर आने का क़स्द करता हूँ। ज़माना के लिए 'लाल फ़ीता' नाम का एक क़िस्सा लिखा है। उसे भी साथ लेता आऊँगा।

गोरखपुर से उर्दू अख़बार निकालने का इरादा ख़त्म हो गया। वहाँ एक हफ़्तेवार मशरिक़ जो पहले बन्द हो गया था फिर जारी हो गया और उसकी मौजूदगी में किसी दूसरे हफ़्तेवार की जगह नहीं हो सकती। आपके नौजवान दोस्त ग़ालिबन् मेरे तवक़्क़ुफ़[2] से बददिल न हुए होंगे। मैं होली के बाद चलूँगा।

बाक़ी सब ख़ैरियत है।

आपका

धनपत राय

## १४१

ज्ञानमण्डल, काशी

५ अप्रैल १९२१

भाईजान

तसलीम। मैं नादिम[3] हूँ कि अब तक कानपुर नहीं आ सका। मेरा अख़बार निकालने का मुसम्मम[4] इरादा है बशर्ते कि काफ़ी सरमाया फ़राहम हो जाये

१ स्थित २ देरी ३ लज्जित ४ पक्का

की है कि बैठने की हिम्मत ही नहीं पड़ती। महाशय जी का खत आया था। अनक़रीब वह बाक़ायदा खत भेजनेवाले हैं। शिमले से वहाँ की कार्रवाइयों की खबर देते रहियेगा बशर्ते कि खिलाफ़ वाज़्आ न हो।

वस्सलाम

धनपत राय

## १४४

ज्ञानमण्डल, काशी

११ जून १९२१

माईबान

तसलीम। ग़ालिबन् आप शिमले से वापस आ गये होंगे। वहाँ की तरावत ने तो आपको ताज़ा कर दिया होगा। यहाँ तो गर्मी के मारे तबल्लीरें[1] हो रही हैं। न दिन को चैन है न रात को।

तालीमी अदम-ए-तआवुन वाला मज़मून अगर वेद छपे हों तो उसके मुतअल्लिक़ अपने फ़ैसले से मुत्तला कीजिएगा। 'लाल फ़ीता' साफ़ कर रहा हूँ जल्द भेजूँगा। अभी तक महाशय काशीनाथ जी ने मेरे पास प्रश्नोत्तर खत नहीं भेजा। आपके खत से मालूम हुआ था कि जून के पहले ही हफ़्ते में भेज देंगे। आज तो ११ जून आ गयी।

उम्मीद है कि आप मय अयाल खुश होंगे।

नियाज़मन्द

धनपत राय

## १४५

बनारस

१९ जून १९२१

माईबान

तसलीम। आपके मुतवातिर तीन कार्ड आये। एक का जवाब दे चुका हूँ। दूसरे का जवाब दे रहा हूँ और तीसरे के जवाब में बनफ़्से नफ़ीस[2] हाज़िर हो जाऊँगा। कल सब तैयारियाँ कर चुका था। इक्का तक मंगवा लिया था (देहात में यह आसान काम नहीं है) लेकिन शाम को पोस्टल भाभा साहब का खत आये कि मैं सोमवार को तुमसे मिलने आ रहा हूँ। इसलिए तूअन् ओ करहन्[3]

---

१ तड़पने की कैफ़ियत २ बज़ाते ३ मजबूरन

रुकना पड़ा। और वही पहली मुहर्रम तारीख मुकर्रर रही। मैं २२ को चलूँगा और २३ को पहुँचूँगा। पहले इरादा था कि अयाल को इलाहाबाद छोड़ दूँ और कानपुर में मकान तय करके लिवा लाऊँ। अब आप फ़रमाते हैं कि मकान भी रोक लिया गया है। यह मुश्किल भी आसान हो गयी। अब मय अयाल के कानपुर आऊँगा। मुमकिन हो सका तो आपको ठीक वक़्त से मुत्तला कर दूँगा। मकान मौजूद ही है। कोई तरद्दुद न होगा। मेरी ज़रूरतों से आप वाक़िफ़ हैं ही लेकिन बफ़रज़ मुहाल अगर मकान मुझे पसंद न भी आया तो फिर दूसरा तलाश करूँगा। हाँ अगर आते ही आते मकान न मिला तो फिर मुझे आपके घर का खाना बेतकल्लुफ़ खाना पड़ेगा। तो एक दिन मस्तूरात[1] को भी एक देहक़ानी औरत की मेहमाननवाज़ी करनी पड़ेगी जिसमें ग़ालिबन् ज़्यादा तकल्लुफ़ न होगी। आप मामा साहिबा को तैयार अमलन कर दें ताकि वह इस आमद को बलाये नाख़्वास्ता[2] न ख़याल करें।

म्युनिसिपल सेक्रेटरी का ज़िक्र आप फ़िज़ूल करते हैं। एक मुआहिदा[3] तय हो जाने के बाद अब मैं किसी दूसरी मुलाज़िमत का ख़याल भी नहीं कर सकता। मैंने म्युनिसिपल मुलाज़िमत की कोशिश उस हालत में की थी जब महाशय काशीनाथ जी ने कोई हतमी वादा न किया था। उनके और आपके यक़ीन दिलाने के बाद फिर मैंने इस ख़याल को दिल में जगह ही नहीं दी—वर्ना यहाँ मुझे डेढ़ सौ रुपया माहवार मकान मुफ़्त और काम इससे कमतर की सूरत पेश हो गयी थी। वह मैंने मंज़ूर न किया। कुछ तो मुआहिदे का ख़याल था और इससे ज़्यादा आपके क़ुर्ब का ख़याल। महाशय जी की हमदर्दी और ख़ैरख़्वाही[4] भी इस फ़ैसले में मुमिद[5] हुई। बस यह आख़िरी फ़ैसला है। अभी बारिश नहीं हुई हालाँकि हवा में इतनी हिद्दत[6] नहीं है। दीगर हालात साबिक़ दस्तूर हैं। चल बसता रहा हूँ। कोई बड़ी मुश्किल से मिलते हैं।

ज़ियादा वस्सलाम

नियाज़मन्द

धनपत राय

माल फ़ौरा तामीले हुक्म वग़ैरह कानपुर आकर ही साफ़ होंगे। अब तो यहाँ जी नहीं लगता।

---

१ स्त्रियों २ अप्रत्याशित विपत्ति ३ छोटी बात ४ शुभकामना ५ सहायक ६ कमी

## १४८

मारवाड़ी विद्यालय कानपुर
१२ फ़रवरी १९२२

मान्यवर

तसलीम। मैंने आज इस्तीफ़ा दे दिया। बहुत तंग आ गया था।

मेरे पाँच किस्से 'ज़माना' में निकल चुके हैं—१ 'बड़े हुज़ूर' २ मुअम्मा ३ लाल फ़ीता ४ तक़रीर ५ मोठ। इनका जो मुआवज़ा मुनासिब समझें भेज दें।

मेरी किताबों का हिसाब भी अर्से से नहीं हुआ है। बराहे करम जनाब ख़्वाजा साहब से कह दीजिये कि वह दिसम्बर के आख़ीर तक का हिसाब कर दें। जनवरी से फिर हिसाब चलता होगा। इसमें यह भी दर्ज कर दें कि अब मेरी कितनी जिल्दें 'बत्तीसी' और 'पचीसी' की दफ़्तर 'ज़माना' में हैं। इस तकलीफ़देही के लिये मुआफ़ कीजियेगा। मैं जुमे के रोज़ हाज़िर हूँगा। आप आने की तकलीफ़ न कीजियेगा।

बाबू रघुपति सहाय का ख़त आया है। आपने उनकी ग़ज़ल नहीं शाया की। इसकी शिकायत की है। चन्द और ग़ज़लें और रुबाइयाँ भेजी हैं। मुझे दे दिन लेता आऊँगा। बाक़ी सब ख़ैरियत है।

आपका
धनपत राय

## १४९

ज्ञानमण्डल, काशी
२९ अप्रैल १९२२

भाईसाहब

तसलीम। कार्ड के लिए मशकूर हूँ। इसके पहले के दोनों ख़ुतूत भी मिले थे। हिन्दी में आजकल नये रिसालों की धूम है। लखनऊ से एक निकल रहा है, दूसरा कलकत्ते से। दोनों बड़ी-बड़ी तैयारियाँ कर रहे हैं। मज़ामीन की फ़रमाइशें रोज़ाना मौसूल[1] होती हैं। इसलिए उर्दू लिखने की तरफ़ ख़याल ही नहीं गया। इधर चैत और वैशाख की 'मर्यादा' को वैशाख ही में निकालने का इरादा है। हालाँकि आधा वैशाख गुज़र गया और अभी चैत भी नहीं निकला।

मैंने मेरे बरबरा की एक जिल्द माँगी थी। बराहे करम भिजवा दें। शादी में ज़रूर आपको मुबारकबाद[2] कर रखा है। अब तो वक़्त भी क़रीब आ गया। पी

१ प्राप्त २ बधाई

जी चाहता है कि आऊँ लेकिन मौक़ा ऐसा है कि आपको तरद्दुद और मुझे तक्लीफ़। ख़ैर परीशानी सही। अख़बार में अब नहीं बटाना चाहता। बाबू शिवप्रसाद साहब गुप्त की तजवीज़ है।

हुमायूँ क्या अब तक नहीं निकला।

वस्सलाम

नियाज़मन्द
धनपतराय

## १५०

४६।१ मध्यमेश्वर, बनारस
११ मई १९२२

भाईजान

*तसलीम। कई दिन हुए एक मज़मून और ख़त इरसाले ख़िदमत कर चुका* हूँ। जवाब का इंतज़ार है। अगर मज़मून इस माह में न निकला तो बेकार हो जायेगा। मशीन फ़िट हो रही है। ऊपर मकान का पता है। इसी पते से ख़त का जवाब देने की इनायत कीजिए।

और तो सब ख़ैरियत है। उम्मीद है आप भी बख़ैर-ओ-आफ़ियत होंगे। आजकल देहात में घर पर हूँ।

वस्सलाम

धनपत राय

## १५१

ज्ञानमण्डल काशी
२५ मई १९२२

भाईसाहब

तसलीम। ७ मई को शादी थी। १८ दिन गुज़र गये। उम्मीद है कि शादी बहुस्न-ओ-ख़ूबी तय हो गयी और अब ग़ालिबन् मेहमानों की शोरिश[1] भी दूर हो गयी होगी। अब तो ख़ैरियत-ए-मिज़ाज से मुत्तिला फ़रमाइए। यहाँ पर ख़ैरियत है।

बच्चों को दुआ।

नियाज़मन्द
धनपतराय

---

१ शोर, लड़ाई

## १५२

ज्ञानमण्डल बनारस
११ मई १९२२

माईडियर

तसलीम। मसर्रतनामा[1] मिला। खूब खुश हुआ। मेरी यह बदनसीबी थी कि इस जुलूस में शरीक न हो सका। एतराज सिर्फ एक है। आपने अंग्रेज हुक्काम की दावत नाहक की। क्या फायदा। क्या अभी आपने शोहरते गंज लखीमाबाद लखीमपुर वगैरह के वाकये नहीं देखे? ऐसी हालत में यह हमनवाई[2] बेमौका है ख्वाह[3] इससे अपना कितना ही जाती नफा क्यों न होता हो।

बाजारे हुस्न पढ़िएगा। मैं जमाना में रिव्यू का मुन्तजिर हूँ। मेरा न मनाविम भी शाया हो गया। बड़े अच्छे रिव्यू हो रहे हैं।

मेरे रुपये अगर आप बैंक में न देकर उसके ब्रिटिश इण्डिया कारपोरेशन के कुछ Deferred हिस्से खरीद सकें तो अच्छा हो। बराहे करम लिखिएगा कि उनका निर्ख आजकल क्या है।

जनाब ख्वाजा साहब मुकर्रम से मेरी किताबों के हिसाब दुरुस्त करने की ताकीद फरमा दीजिएगा। मैं जानना चाहता हूँ कि जनवरी सन् २१ में दफ्तर जमाना में प्रेम पचीसी अव्वल दोम प्रेम बत्तीसी अव्वल दोम की कितनी जिल्दें थीं कितनी लाहौर गयीं कितनी लाहौर से आयीं कितनी फरोख्त हुईं अब स्टाक में कितनी हैं और कमीशन की मिनहाई के बाद अब कितनी रकम मुझे मिलनी चाहिए। इसका इश्तहार बन्द करा दें। जमाना में और आजाद में भी। मैं अनकरीब दूसरा इश्तहार भेजूँगा। जब मालूम हो जाये कि मुझे आपसे कुल क्या मिलेगा तो मैं फैसला करूँ कि कितने हिस्से ले सकूँगा। चालीस हिस्सों के लिए मुझे क्या देना पड़ेगा। इस तफसील में जरा जोर तो लगेगा मगर मेरी खातिर से इसे कबूल कीजिएगा।

उम्मीद है बच्चे अच्छी तरह होंगे। मेरा मकान बन रहा है।

वस्सलाम

धनपत राय

---

१ खुशी का पत्र २ मेलजोल ३ चाहे

## १५३

ज्ञानमण्डल बनारस<br>१६ जून १९२२

बरादरम

तसलीम। अर्सा हुआ कार्ड लिखा था मालूम नहीं पहुँचा या नहीं। जवाब से महरूम हूँ। मैंने ब्रिटिश इण्डिया कारपोरेशन के ज़ेरफ़ हिस्सों के मुताल्लिक लिखा था। मालूम होता है कि वह फ़िलहाल न मिल सकेंगे। अखबारों में उनकी कीमत सोलह रुपये फ़ी हिस्सा नज़र आती है। अगर न मिल सकें तो बराहे करम रुपये रजिस्टर्ड और बीमा करके रवाना फ़रमाइए। कानपुर मे चार आठ के करोबार आसानी से मिल जायेंगे। यहाँ मैं कहाँ बैंकों मे मारा-मारा फिरूँगा। मेरा फिर प्रेस खोलने का इरादा है। और ग़ालिबन् जल्दतर[1] होगा। प्रेस तय भी हो गया है। *सिर्फ़ एक मेशिन की और ज़रूरत है। आइन्दा एक मशीन ले लूँगा।*

किताबों के हिसाब के मुताल्लिक मैंने तफ़सील से अर्ज़ किया था लेकिन उसका भी कुछ न मालूम क्या हुआ। जनवरी २१ से हिसाब करना है, मुफ़स्सल। मौजूदात बिक्री बाकी वग़ैरह। उम्मीद है कि दुबारा इसके लिए तकलीफ़ देने की ज़रूरत न होगी। मैं अगस्त में मिलने का इरादा करता हूँ। ग़ालिबन् उस वक़्त तक अपना प्रेस हो जायगा और मैं अपने तईं आज़ाद महसूस करूँगा। उम्मीद है आप बख़ैरियत होंगे। आजकल एक ड्रामा लिखने में और अपने घर की तामीर[2] मे ऐसा मसरूफ़ हूँ कि कोई क़िस्सा लिखने का मौक़ा न पा सका। मुआफ़ कीजिएगा।

बच्चे बख़ैरियत होंगे। बाज़ारे हुस्न को सेन बाबू ने पसंद किया या नहीं।

खैरअंदेश<br>धनपत राय

## १५४

ज्ञानमण्डल, बनारस<br>२४ जून १९२२

भाईजान

तसलीम। अर्से से हालात न मालूम हुए। मुतरद्दिद[3] हूँ। यहाँ बाबू शिव प्रसाद जी ने ज्ञानमण्डल को एक तरह से शिकस्ता[4] कर दिया। खसारा हो रहा था। इसलिए सब आदमियों को अलहदा करके अब सिर्फ़ एक एडीटर रह गया है जो एडिटिंग का काम ठेके पर कराने का इन्तज़ाम करता। मेरे लिए विद्यापीठ में

१ जल्द २ निर्माण ३ वर्तमान ४ तोड़ दिया

## १५३

ज्ञानमण्डल बनारस
१६ जून १९२२

बरादरम

तसलीम। अरसा हुआ कार्ड लिखा था मालूम नहीं पहुँचा या नहीं। जवाब से महरूम हूँ। मैंने ब्रिटिश इण्डिया कारपोरेशन के डेफर्ड हिस्सों के मुताल्लिक लिखा था। मालूम होता है कि वह फ़िलहाल न मिल सकेंगे। अखबारों में उनकी कीमत सोलह रुपये फी हिस्सा नजर आती है। अगर न मिल सकें तो बराहे करम रुपये रजिस्टर्ड और बीमा करके रवाना फरमाइए। कानपुर में चार बार साहब के खरीदार आसामी से मिल जायेंगे। यहाँ मैं कहाँ बैंकों में मारा-मारा फिरूँगा। मेरा फिर प्रेस खोलने का इरादा है। और गालिबन् बारबर[1] होगा। प्रेस तय भी हो गया है। सिर्फ एक ट्रेडिल की और जरूरत है। आइन्दा एक मशीन ले लूँगा।

किताबों के हिसाब के मुताल्लिक मैंने तफ़सील से अर्ज किया था लेकिन उसका भी कुछ न मालूम क्या हुआ। जनवरी २१ से हिसाब करना है मुफ़स्सल। मौजूदात बिक्री बाकी वगैरह। उम्मीद है कि दुबारा इसके लिए तकलीफ़ देने की जरूरत न होगी। मैं अगस्त में मिलने का इरादा करता हूँ। गालिबन् उस वक्त तक अपना प्रेस हो जायगा और मैं अपने तईं आजाद महसूस करूँगा। उम्मीद है आप बख़ैरियत होंगे। आजकल एक ड्रामा लिखने में और अपने घर की तामीर[2] में ऐसा मसरूफ़ हूँ कि कोई क़िस्सा लिखने का मौक़ा न पा सका। मुआफ़ कीजिएगा।

बच्चे बख़ैरियत होंगे। बाजारे हुस्न को सेन बाबू ने पसंद किया या नहीं।

खैरअंदेश
धनपत राय

## १५४

ज्ञानमण्डल, बनारस
२४ जून १९२२

भाईजान

तसलीम। अरसे से हालात न मालूम हुए। मुतरद्दिद[3] हूँ। यहाँ बाबू शिव प्रसाद जी ने ज्ञानमण्डल को एक तरह से शिकस्ता[4] कर दिया। खसारा हो रहा था। इसलिए सब आदमियों को अलहदा करके अब सिर्फ एक एडिटर रह गया है जो एडिटिंग का काम ठेके पर कराने का इंतजाम करेगा। मेरे लिए विद्यापीठ में

---

१ वजन २ निर्माण ३ परीशान ४ तोड़ दिया

अच्छा अच्छी तरह हैं। मैं आजकल अपना नया नाविल गोशए आफ़ियत साफ़ लिख रहा हूँ। एक हिन्दी ड्रामा भी लिख रहा हूँ। इस वजह से क़सस[1] की तरफ़ तबीयत माइल नहीं होती। मेरा इरादा है कि अपने प्रेस में 'संसार दर्शन' सीरीज निकालूँ जो Peeps At Many Lands के ढंग की किताबें होंगी। यह मैदान हिन्दी में खाली है और ग़ालिबन् इसकी ज़रूरत भी है। हिन्दी पुस्तक एजेन्सी से तय हो गया है कि वह मेरी किताबों को चालीस फ़ी सदी कमीशन पर यकमुश्त नक़द ख़रीद लिया करेगी।

उम्मीद है कि मअ़-ख़ैर[2] होंगे।

नियाज़मन्द
धनपत राय

## १५५

बनारस
७ जुलाई १९२२

भाईजान

तसलीम। इस तरफ़ बहुत परीशान रहा। यहाँ ज्ञानमण्डल से अलहदा हो गया। बाबू साहब ने स्टाफ़ कम कर दिया है। मुझे विद्यापीठ के स्कूल महकमे की हेडमास्टरी मिल गयी है। आना जाना बहुत दूर पड़ता है। प्रेस जो यहाँ मिलने वाला था उसकी तरफ़ से मायूसी हुई। मालिक के एक वकील ने ख़रीद लिया। इलाहाबाद में मशीन है मगर बहुत दिनों की चली हुई है। ट्रेडल है। एक साहब का भेजा था। वह देख आये हैं। अब मैं किसी मिस्त्री को लेकर ख़ुद जाऊँगा और मिस्त्री से मुवाफ़िक़ राय हो तो क़ीमत वग़ैरह तय कर लूँगा। कानपुर आना अब मेरे लिए मुश्किल है। मकान तैयार हो जाता है तो घर ही रहूँगा और लौट आया करूँगा। अब परदेस का क़स्द[3] नहीं है। मुझे यहाँ नफ़ा ज़्यादा न होगा तो नुक़सान का अंदेशा भी नहीं है। कुछ पब्लिशिंग का काम ख़ुद करूँगा। इससे बिलकुल बाहर के काम का सहारा न रहेगा। मशीन दो हज़ार के एक फ़ार्म रोज़ छाप लेगी। महीने में तातील वग़ैरह निकालकर ग़ालिबन् २४ फ़ार्म निकल सकेंगे। बारह फ़ार्म मैं ख़ुद छापूँगा बारह फ़ार्म के लिए बाहर का मुन्तज़िर रहूँगा। हाँ काम बाहर से लाना पड़ेगा। आपने बावर ग़ालिबन् कलकत्ता बैन्ड होने के लिए भेज दिये होंगे। लाहौर ने अभी तक ख़त का जवाब नहीं दिया। बड़े ज़ालिम हैं। तीन सौ जिल्दें ख़रीदना चाहते हैं। मेरे दरवेश की मुझे सख़्त

---

१ किस्सों २ खैरियत से ३ इरादा

ज़रूरत है। मगर एक जिल्द भी मिल जाती तो काम निकल जाता। आपके यहाँ एक जिल्द ज़रूर निकल आयेगी। मुझे परमिशन[1] दे दें। तर्जुमा करके लौटा दूँगा। उम्मीद है कि मिज़ाज ख़ुश होंगे।

आपके यहाँ सफ़दर हैदर प्रेसों की फ़ेहरिस्त थी। बराये करम भेज दीजिये।

वस्सलाम

नियाज़मन्द
धनपतराय

## १५६

आशा भवन, कबीर चौरा
बनारस शहर
१४ जुलाई १९२२

भाई साहब

तसलीम। इनायतनामा मय चेक मिला। मशकूर हूँ। सूद ज़रूरत से ज़्यादा है। ज़माना के लिये जो कुछ लिखा है वह कल भेज दूँगा। किताबों का हिसाब लाहौर से आनेवाला है। शायद दो चार रोज़ में आ जाये। विद्यापीठ से मैं आरज़ी तौर पर हो गया हूँ। बाबू भगवानदास जी ने स्कूल का हिस्सा मेरे सिपुर्द कर दिया है। वक़्त नहीं देते। इस लिये कोई तरद्दुद नहीं। गोरखपुर में भी काफ़ी आराम था। विद्यापीठ में ख़िदमत का मौक़ा है। और आराम भी। मुझे मारवाड़ी स्कूल में जितनी तकलीफ़ हुई उतनी कहीं और हो ही नहीं सकती। मालूम नहीं महाराज से मेरी क्यों अनबन हो गयी।

प्रेस के बाबत पशोपेश किया। अब की इतवार को इलाहाबाद गया था। मशीनें दो देखीं। एक अच्छी थी। मगर क़ीमत तीन हज़ार। इस लिये लोगों ने ख़रीदने की सलाह नहीं दी। वहाँ से वापस आने पर मालूम हुआ कि बनारस ही में एक कारख़ाना मुस्तक़िल बिक रहा है। अब उससे बातचीत हो रही है। मशीन कोई नयी नहीं मगर अब दो हैं और मुतफ़र्रिक़[2] सामान है। देखूँ क्या नतीजा होता है। काम का मुझे भरोसा है। मैं ॥।) की किताबों का एक सिलसिला निकालने का इरादा कर रहा हूँ। ग़ालिबन हर दूसरे महीने ऐसी एक किताब निकल जायेगी। कुल ४ ) मिल जायेंगे। प्रेस की छपाई वग़ैरह सब इस में निकल आयेगी।

---

१ इजाज़त २ फुटकर

यहाँ आराम तो है मगर परेशानियाँ काफ़ी हैं। नया नाविल एक हजार निकल गया। अब किस्सों का मजमूआ[१] निकलनेवाला है। मुझे मालूम होता है कि शायद एक नाविल और अफ़साना लिखकर मैं खानानशीन[२] हो सकता हूँ। इससे जरूरत भर बैठे मिल जायगा।

यहाँ बारिश ने नाक में दम कर दिया। 'बाजारे हुस्न' का रिव्यू जरूर कराइएगा। लाहौर से 'हजार दास्तान' निकल रहा है। एक किस्सा बहुत इसरार के बाद मैंने भी लिखा है। बच्चे अच्छी तरह हैं। उम्मीद है आप भी मय अयाल खुश होंगे। किस्सा मुकर्रम[३] व मुअज्जम[४] की कैफ़ियत से आप ने मुतला नहीं किया। तय हो गयी या नहीं। मकबूल सेठ ने 'बाजारे हुस्न' को पसन्द किया या नहीं। मैं उनके फ़ैसले का मुन्तजिर हूँ। और सब ईश्वर की कृपा है। जन्माष्टमी में लखनऊ कैदियों से मिलने आऊँगा। उस वक्त आप से भी मुलाकात होगी।

वस्सलाम

धनपतराय

## १५७

बनारस

१९ सितम्बर १९२२

भाईजान

तसलीम। कार्ड मिला। मूक वापस है।

लाला काशीनाथ की हिन्दी किताब तफ़सील से पढ़ी हुई थी। इस पर मैंने रिव्यू कर दिया है। किताब अच्छी है। एक शिकायत हो गयी। मैंने जो हिसाब भेजे हैं उसमें 'प्रेम पचीसी' या 'जमाना' के दफ़्तर से आई हुई किताबों का हिसाब शामिल नहीं है। दफ़्तर के जिम्मे मेरी १४ जिल्दें प्रेम पचीसी की हैं मेरे जिम्मे दफ़्तर की मतबूआ कुतुब।[५]

मैं खुद ऐसी कोशिश में हूँ कि मजामीन का सिलसिला न टूटे। आजकल कुछ तो खुद पढ़ता हूँ कुछ वक्त नाविल की तैयारी में निकल जाता है। 'प्रताप' के खास नम्बर के लिये भी एक मजमून लिखा। यह कमी किस्से से नहीं किसी दूसरे मजमून से पूरा करूँगा।

कोशिश करूँगा कि १२ को लखनऊ आऊँ। गालिबन आऊँगा। लेकिन स्कूल का ठिकाना कहाँ होगा? सब पहले से तय कर दीजियेगा।

आपका

धनपत राय

१ संग्रह २ घर बैठ सकता हूँ ३ मेहरबान ४ बुजुर्ग ५ छपी हुई किताबें

## १५८

मामा भवन कबीर चौरा,
बनारस
१ अक्तूबर १९२२

भाईजान

तसलीम। ज़माना के लिए एक मज़मून लिखा था। उसका हिन्दी तर्जुमा कलकत्ते के एक रिसाले में निकला था। मैंने मज़मून साफ़ किया मगर हिन्दी में निकलने के तीसरे ही दिन उसका तर्जुमा लाहौर के प्रताप में नज़र आया। इसलिए उस क़िस्से को न भेज सका। संदूक़ में साफ़ किया हुआ पड़ा है। हालाँकि लाहौरी तर्जुमा बिलकुल भद्दा है मगर क़िस्सा तो वही है। अब कुछ और लिखूँगा।

प्रेस का सामान कुछ कलकत्ते से मँगवाया। टाइप का आर्डर दे दिया है मगर मशीन अभी तक नहीं मिली। Woodroff & Co से ख़त-किताबत कर रहा हूँ। ग़ालिबन् वहीं से मिलेगी। इसमें एक दो माह का अर्सा लगेगा। मगर आपको किसी मशीन का पता हो तो मुझे इत्तिला दीजिएगा। प्रेस खुला और मैं घर बैठा। ज़माना में कौशिक जी का क़िस्सा ख़ूब था। ज़बान का क्या कहना। सरशार मरहूम का अच्छा ख़ाका उतारा। हिन्दी में कौशिक जी इतना अच्छा नहीं लिखते। उन्हें मेरी तरफ़ से मुबारकबाद।

बड़ा साहब क़िब्ला[1] की सेहतयाबी की ख़बर बाइसे इत्मीनान हुई। उम्मीद है लड़के अच्छी तरह होंगे। यहाँ भी सब ख़ैरियत है। छोटक अच्छी तरह है। नाना साहब तशरीफ़ लाये हुए हैं। उनके आ जाने से ख़ानगी जंग शुरू हो गयी। भाई-बन्दों से उनकी तनहापुरी[2] न बर्दाश्त हो सकी। अब बटवारे का मसला दरपेश है। मेरे मकान में हुल्लड़ हो रहा है। जन्माष्टमी क़रीब आ रही है। मुसम्मम इरादा है कि इस तातील में आपसे मुलाक़ात करूँ। ज़िन्दगी का ऐतबार नहीं। रस्मे मुलाक़ात क़ायम रहे तो बेहतर। आप तो कुतुब हैं। ख़ैर। प्यासा कुएँ पर जाते हैं कुआँ नहीं दौड़ा आता। बारिश ने नाक में दम कर दिया। फ़स्ल को भी नुक़सान पहुँचा। आपको यह सुनकर ख़ुशी होगी कि प्रेमाश्रम की १२ जिल्दें निकल गयीं। अब दूसरे एडीशन की तैयारी है। और सब ख़ैरियत है।

आपका
धनपत राय

---

१ आदरणीय २ अकेले अकेले खाना

## १६४

गंगा पुस्तकमाला, लखनऊ
१ अगस्त १९२५

भाईजान

तसलीम। कार्ड मिला। मैं तो अब लँगड़ा-लँगड़ाकर चल रहा हूँ। मगर आप बुख़ार में मुब्तिला हो गए। अब तो मैं कल रवाना हुआ जाता हूँ। ईश्वर ने चाहा तो दिसम्बर में इतमीनान से मुलाक़ात होगी।

हमरक्स सहर की किताबें पार्सल से रवाना कर दी हैं। बैरंग पार्सल है। उन्होंने कुछ ग़लतियाँ निकाली हैं। ग़लतनामा लगवाना चाहते हैं। मुझे फ़िज़ूल मालूम होता है। लेकिन अगर उन्होंने इसरार किया तो एक ग़लतनामा लगवाना ही पड़ेगा। इसकी फ़ेहरिस्त मैं यहीं से आपके पास भिजवाऊँगा। आप इसकी क़ीमत किताब की बिक्री में से वज़ा फ़रमा लीजिएगा।

और सब ख़ैरियत है।

आपका
धनपत राय

## १६५

सरस्वती प्रेस, मध्यमेश्वर, काशी
५ सितम्बर १९२५

बरादरम

तसलीम। मैं १ को लखनऊ से बख़ैरियत पहुँच गया। आपका ख़त और मज़ामीन की फ़ेहरिस्त मुझे लखनऊ में मिल गयी थी।

अब एक और तकलीफ़ आपको देना चाहता हूँ। मेरा वह मज़मून जिसमें शतरंज के खिलाड़ी छापा हुआ था गुम हो गया है। बराहे करम वह नंबर मेरे पास फिर से भिजवा दीजिए। ऐन नवाज़िश होगी। मैं अपनी मत्बूआ[1] अख़बार कहानियों का मजमूआ तैयार कर रहा हूँ। उम्मीद है मसनवी-ए-सेहर पहुँच गयी होगी।

और सब ख़ैरियत है।

आपका
धनपत राय

---

१ प्रकाशित

## १९६

सरस्वती प्रेस, बनारस
२ फ़रवरी १९२९

बरादरम

तसलीम। कार्ड मिला। 'कर्बला' का एक सीन फ़ौरन लिख भेजता हूँ। उजलत[1] के ख़याल से और ज़्यादा न लिखा। दो-चार रोज़ में और एक-दो भेज दूँगा।

अभी तो कुछ मालूम नहीं हुआ कि इलाहाबाद में कब तक़सीम होगी। नाम तो बड़े बड़े हैं। ग़ैर-सरकारी आदमियों में तो शायद चार-पाँच आदमियों से ज़्यादा नहीं। और लोग किसी न किसी तरह सरकार से वाबस्ता[2] हैं।

और तो सब ख़ैरियत है।

आपका
धनपत राय

## १९७

सरस्वती प्रेस, बनारस
२७ मार्च १९२९

भाईजान

तसलीम। मुद्दत से आपने न कोई ख़त लिखा और न मैंने। इसलिए शिकायत का मौक़ा नहीं। उम्मीद है कि आप मय अयाल अच्छी तरह हैं। ज़रा कोई ख़त भेज कर मुतमइन[3] फ़रमाइए। मेरा इरादा हो रहा है कि अपने सवानही[4] मज़ामीन का हिन्दी तर्जुमा शाया करूँ। क़रीबन् सभी सवानेहउमरियाँ मैंने ज़माना ही में लिखी हैं। मेरे पास 'ज़माना' का कोई फ़ाइल नहीं। क्या यह हो सकता है कि आप मेरे पास एक एक जिल्द भेजते जाएँ और मैं उसका तर्जुमा करा के लौटाता जाऊँ। या एक दूसरी सूरत यह है कि जगमोहन जी दीक्षित से कहूँ कि वह आप के यहाँ से फ़ाइल लेकर मज़ामीन का तर्जुमा करके मेरे पास भेजते जाएँ। अगर यह आसानात न हुए तो फिर आपको फ़ाइलें मुझे वापिसन्[5] भेजनी पड़ेंगी।

और तो सब ख़ैरियत है।

आपका
धनपत राय

---

१ जल्दी २ संबद्ध ३ आश्वस्त ४ जीवनी-विषयक ५ वापस

## १९८

सरस्वती प्रेस बनारस
११ मार्च १९२९

भाईजान

तसलीम। कार्ड मिला। मुंशी शिवनारायण साहब की वफ़ात[1] की खबर सुनकर अफ़सोस हुआ। परमात्मा उन्हें जन्नत नसीब करे। कई दिन हुए एक ख़त मिल चुका है। यहाँ के हालात मालूम हुए होंगे। भाभी साहबा की तवील अलालत की ख़बर सुनकर भी रंज हुआ। शुक्र है कि अब उन्हें सेहत है। मैं तो साबिक़ दस्तूर काम करता चला जा रहा हूँ। प्रेस की हालत ख़राब थी, अब कुछ इत्मीनानबख़्श है। अभी तक शहर में मुक़ीम होने की सूरत नहीं निकली। अब जून के बाद ही मकान लूँगा। लड़के की तालीम[2] का सवाल न होता तो मैं रोजाना आया जाया करता। ज़माना के लिए कुछ नहीं लिख सका। इसकी मुआफ़ी चाहता हूँ। उर्दू में कोई पुरसानेहाल तो है ही नहीं अपने दो नाविलों के तर्जुमे दारुल इशाअत पंजाब को दिये। अभी कुछ तय नहीं हुआ। और अभी इम्तियाज़ अली साहब चार तक़ाज़ों के बाब में दम किये हुए हैं हालाँकि एक सौ पचास दे चुका हूँ लेकिन अभी उन्हें इतना ही और देना है। इन दोनों किताबों की इशाअत पर ही रुपया वसूल होगा। और क्या अर्ज़ करूँ।

आपका
धनपत राय

## १९९

सरस्वती प्रेस, बनारस
१७ जुलाई १९२९

भाईजान

तसलीम। कार्ड के लिए मशकूर हूँ। मेरे हालात नोट कर लें। तारीख़ पैदाइश संवत् १९३७। बाप का नाम मुंशी अजायब लाल। सुकूनत मौज़ा मढ़वाँ लमही। मुत्तसिल[3] पांडेपुर। बनारस। इब्तदाअन[4] आठ साल तक फ़ारसी पढ़ी। फिर अंग्रेज़ी शुरू की। बनारस के क्वींस कालेजिएट स्कूल से एंट्रेंस पास किया। वालिद का इन्तक़ाल पंद्रह साल की उम्र में हो गया। वालिदा सातवें साल गुज़र चुकी थीं। फिर तालीम के सीग़े[5] में मुलाज़िमत की। सन् १९ १६ [illegible]

१ देहान्त २ पढ़ाई ३ पास ४ शुरू में ५ विभाग

रेरी ज़िन्दगी शुरू की। रिसाला ज़माना में लिखता रहा। कई साल तक मुतफ़र्रिक़ मज़ामीन लिखे। सन् १९ ४ में एक हिन्दी नाविल प्रेमा लिखकर इण्डियन प्रेस से शाया कराया। सन् १२ में जल्वए ईसार और सन् १८ में बाज़ारे हुस्न लिखा। हिन्दी में सेवासदन प्रेमाश्रम रंगभूमि कायाकल्प—चारों नाविल दो-दो साल के वक़्फ़े बाद निकले। इनके उर्दू तर्जुमे अनक़रीब शाया होंगे। कहानियों के मजमूए प्रेम पचीसी और प्रेम बत्तीसी उर्दू में निकले। हिन्दी में भी कई मजमूए शाया हुए। सन् २ म मुलाज़िमत से किनाराकश हो गये। अब ख़ानानशीं हूँ। बाक़ी उमूर आपको ख़ुद ही मालूम हैं।

कर्बला आप निकाल रहे हैं। मैं इसके आगे के हिस्से ज़रूर भेज दूँगा। उर्दू की तारीख़ के तर्जुमे के मुताल्लिक़ क्या अर्ज़ करूँ। उस पर आपका फ़ैसला मेरे फ़ैसले से बेहतर होगा। अगर ज़माना की तक़्तीअ[1] के मुश्ताक़ हैं तो दो रुपया फ़ी सफ़ा उजरत किसी तरह ज़्यादा नहीं। इससे कम में तर्जुमा करना मेरे हक़ में नुक़सान का बाइस होगा। अगर मंज़ूर फ़रमायें तो मेरे पास मुसव्वदा भेज दें। अपना नाविल जाड़ों में शुरू करूँगा। बरसात में तर्जुमा ख़त्म कर डालूँ।

और तो सब ख़ैरियत है। एडमिशन का काम मुझे तो नहीं मिला न मैंने फ़िक्र की। *मगर अब देखता हूँ कहाँ मिल सकता है। बारिश मामूली है।* गर्मी भी कुछ कम हो गयी।

बच्चे अच्छी तरह हैं। आप बारबार मुझे बुलाते हैं। एक हफ़्ते बनारस की हवा खाइए। मैं बहुत जल्द आऊँगा मौक़ा मिला तो हफ़्ते-अशरे में आप मुझे कानपुर म देखेंगे।

बच्चों को दुआ। गुज़ारा कुछ माहन वग़ैरह का हाल भी लिख दिया कीजिए। आपके बाइस मुझे उन लोगों का हालचाल जानने की भी फ़िक्र रहा करती है। मसलन् बाबू रामसरन का ज़िक्र आप मुतलक़ नहीं करते। सेठ के हालात से मुझे भी कुछ इण्टरेस्ट है। यह हज़रात मुझे भूल गये हैं लेकिन मुझे तो उनकी याद आया करती है।

वस्सलाम

धनपत राय

---

१ कद [illegible] साइज़

## २०२

नवलकिशोर बुकडिपो लखनऊ
२१ फ़रवरी १९२७

भाईजान

तसलीम। मैं १९ तारीख को यहाँ आ गया हूँ। आप पटना कब जायेंगे? अगर पटना गये हुए हैं तो वहाँ से कब लौटेंगे। आप आ जायें तो एक रोज़ के लिए आऊँ। मुलाक़ात को जी चाहता है।

नियाज़मन्द
धनपत राय

## २०३

नवलकिशोर प्रेस लखनऊ
१४ मार्च १९२७

भाईजान

तसलीम। अपनी ऐनक भूल आया। बवापसी डाक से भेजिए। अंधा हो रहा हूँ।

१६ को बनारस चला जाऊँगा। इसलिए जल्द ही भेज दीजिएगा। परसों मुझे मिल जायेगा। आपके मेज़ पर रक्खी थी।

आपका
धनपत राय

## २०४

माधुरी कार्यालय, लखनऊ
२५ अप्रैल १९२७

भाईजान

तसलीम। ख़त मिला। कर्बला का एक टुकड़ा परसों तक भेज दूँगा। फ़ोटो-ग्राफ़र के पास गया था। प्रूफ़ मास्टर ताराचंद साहब के पास से आ गया है। उसने एक हफ़्ते के अंदर देने का वादा किया है। ज्योंही मिलेगा ब्लाक बनवा-कर माधुरी में दूँगा और बाद को ब्लाक आपके पास भेज दूँगा। बच्चन ग़ालिबन् १५ मई तक आयेंगे। दीवान साहब का एक ख़त आया है। शायद उनका अग्र बार का मुआमला ठीक हो गया। एक दिन खूब लुत्फ़ रहा। पूरब[1] में भी एक

---

१ प्रदेश

गया है। दोस्तों के साथ दोज़ख भी हो तो नागवार न गुज़रे। आजकल वर्मा साहब ज़माना के लिए कायाकल्प का रिव्यू लिख रहे हैं।

आपका
धनपत राय

## २०५

भाईजान

माधुरी कार्यालय लखनऊ
१४ नवम्बर। सन् नहीं है। अनुमानतः १९२७

तसलीम। आप गालिबन् इलाहाबाद से लौट आये होंगे। वहाँ क्या नतीजा हुआ मत्तिला फ़रमाइएगा[1]। एक खास बात मुझे एक मज़मून के लिए बाबू बाल मुकुन्द जी गुप्त मरहूम का वह मज़मून दरकार है जो आपने ज़माना में लिखा था। उस माह का रिसाला मौजूद हो तो बराहे नवाज़िश[2] भेज दीजिए वर्ना ख़ादिम। कुछ बातें भी करनी हैं। आप तो इस तरफ़ लखनऊ नहीं आ रहे हैं? या मैं ही हाज़िर होऊँ?

आपका
धनपत राय

## २०६

भाईजान

माधुरी कार्यालय लखनऊ
२१ नवम्बर १९२७

तसलीम। उम्मीद है आप फ़ैज़ाबाद से आ गये होंगे। मुक़दमे की कैफ़ियत सुनकर मुझे इस क़दर सख्त रंज हुआ। मिलने को जी चाहता है। आप किस दिन मौजूद रहेंगे। एक दिन के लिए आऊँगा। फ़ौरन लिखिए।

बुकडिपो के मैनेजर साहब लाइब्रेरी के रुपयों का तक़ाज़ा कर रहे हैं।

आपका
धनपत राय

---

१ अवगत कीजिएगा २ कृपा करके

## २०७

माधुरी कार्यालय लखनऊ
१८ सितम्बर १९२७

बरादरम

तसलीम। कार्ड कई दिन हुए आपका मिला। क़िस्सा लिखने में मसरूफ़ था। दो दिन पीठ में चटक पड़ जाने से कोई काम न कर सका। अब यह क़िस्सा भेजता हूँ। फ़ोटो के लिए मैंने सोचा था बनारस से मुहय्या करूँगा क्योंकि वहाँ कई तसवीरें पड़ी हुई हैं, पर देखता हूँ इधर दो चार दिन बनारस जाने का इत्तफ़ाक़ न होगा। इसलिए ऐसा मस्लाह कम तसवीर खिंचवाकर भेजूँगा।

और सब ख़ैरियत है।

आपका
धनपत राय

## २०८

२५ मारवाड़ी गली, लखनऊ
१९२८

बरादरम

तसलीम। आज एक कार्ड भेज चुका हूँ। इत्तफ़ाक़ से इस वक़्त मेरे दोस्त पण्डित मातादीन शुक्ल एक ज़रूरत से कानपुर जा रहे हैं। अगर आप जुलाई १९ १ की फ़ाइल और सन् १९ ८ की फ़ाइल दे दें तो आपको नक़ल कराने की ज़हमत भी न उठानी पड़े। राणा प्रताप जुलाई सन् १९ १ में है और विवेका कम्प सन् १९ ८ में। यह दोनों जिल्दें आपके दफ़्तर में मौजूद हैं। बस सिर्फ़ अक्तूबर नंबर का मुआमला रह जायगा। उसकी एक जिल्द दस्तयाब हो सके तो मुझे और किसी फ़ाइल की ज़रूरत न होगी। मैं यह दोनों मज़ामीन नक़ल कराके फ़ाइल बहुत जल्द लौटा दूँगा। ख़ुद लेकर आऊँगा। और सब ख़ैरियत है।

आपका
राय

## २[illegible]

[illegible]

२०७

माधुरी कार्यालय लखनऊ
१८ दिसम्बर १९२७

बरादरम

तसलीम। कार्ड कई दिन हुए आपका मिला। किस्सा लिखने में मसरूफ था। दो दिन पीठ में चटक पड़ जाने से कोई काम न कर सका। अब यह किस्सा भेजता हूँ। फ़ोटो के लिए मैंने सोचा था बनारस से मुहय्या करूँगा क्योंकि वहाँ कई तसवीरें पड़ी हुई हैं पर देखता हूँ इधर दो चार दिन बनारस जाने का इत्तफ़ाक़ न होगा। इसलिए ईंशा अल्लाह कल तसवीर खिंचवाकर भेजूँगा।

और सब ख़ैरियत है।

आपका
धनपत राय

२०८

२१ मारवाड़ी गली, लखनऊ
१९२८

बरादरम

तसलीम। आज एक कार्ड भेज चुका हूँ। इत्तफ़ाक़ से इस वक्त मेरे दोस्त पण्डित मातादीन शुक्ल एक ज़रूरत से कानपुर जा रहे हैं। अगर आप जुलाई १९ ९ की फ़ाइल और सन् १९ ८ की फ़ाइल दे दें तो आपको नक़ल कराने की ज़हमत भी न उठानी पड़े। रामा प्रताप जुलाई सन् १९ ९ में है और विवेकानन्द सन् १९ ८ में। यह दोनों जिल्दें आपके दफ्तर में मौजूद हैं। बस सिर्फ़ अकबर नंबर का मुआमला रह जायगा। उसकी एक जिल्द दस्तयाब हो सके तो मुझे और किसी फ़ाइल की ज़रूरत न होगी। मैं यह दोनों मज़ामीन नक़ल कराके फ़ाइल बहुत जल्द लौटा दूँगा। खुद लेकर आऊँगा। और सब ख़ैरियत है।

आपका
धनपत राय

२०९

माधुरी कार्यालय लखनऊ
१२ जनवरी १९२८

भाईजान

तसलीम। फ़ोटो तो खिंचवा चुका हूँ लेकिन अभी फ़ोटोग्राफ़र ने दिया नहीं

है। कल शायद मिल जाये। मिलते ही भेजूँगा। आप १७ को आ रहे हैं। इन्तज़ार कर रहा हूँ। ब्लॉकों का तो ब्लाक कानपुर ही में बनता होगा। २४ घण्टे में बन सकता है। आइए। इस बार आप के मुताल्लिक आपसे बहुत-सी बातें करना है। इसलाम अगर कोई लड़का ठीक हो जाय तो अपने साथ शादी कर दूँ।

बाक़ी सब ख़ैरियत है।

हिन्दुस्तानी एकेडमी में इनाम के लिए कब तक किताबें भेज दी जायें मगर यह सब तो मुलाक़ात होने पर।

भवदीय

धनपत राय

## २१०

माधुरी कार्यालय लखनऊ

१० अगस्त १९२८

बरादरम

तसलीम। आपने मेरे मज़ामीन किसी कातिब को दे दिये या नहीं। अब दो-चार नम्बर के मज़ामीन मिल गये होंगे। उन्हें भी शामिल करता हूँ। किताबत की फिर तरतीब दे दी जायेगी लेकिन अगर वहाँ किताबत में कोई दिक्कत हो तो आप सारे मज़ामीन मय दरबार नंबर के मज़ामीन मेहरबानी करके भेज दें। यहाँ भी बआसानी[1] किताबत हो सकती है।

और सब ख़ैरियत है।

नियाज़मन्द

धनपत राय

## २११

माधुरी कार्यालय लखनऊ

१९ अगस्त १९२८

भाईजान

तसलीम। मज़ामीन के लिए शुक्रिया। अभी चार मज़ामीन और अलग रहे हैं।

१ राना प्रताप—जुलाई सन् १९ ९

२ राजा मानसिंह—दरबार नंबर

---

[1] आसानी से

३ राजा टोडरमल—अकबर नंबर

४ स्वामी विवेकानन्द—१९ ८ सुफ़हा १८९

इन चार मज़ामीन को अलग नकल कराके रख लीजिए ताकि अबकी जब मैं आऊँ तो तैयार मिलें। इन मज़ामीन के बग़ैर मजमूआ बेकार है। नकल करने की उजरत मैं अदा कर दूँगा। ज़रा तकलीफ़ होगी मगर कहूँ किससे?

आपका

धनपत राय

## २१२

नवलकिशोर प्रेस, लखनऊ

२१ अगस्त १९२८

भाईजान

तसलीम। दोनों हैंडनोट इरसाले ख़िदमत हैं। अगर मुनासिब समझें तो उनकी तजदीद कर दें। अभी बहुत अर्से से मेरी किताबों का भी हिसाब नहीं हुआ। दो साल तो हो ही गये होंगे।

अपनी कहानियों का एक मजमूआ मैंने खुद यहाँ छपवाना शुरू कर दिया है। दस फ़ारम छप गये हैं, शायद एक फ़ारम और हो। उसका नाम रखा है ख़ाके परवाना।

× × × ×

आपने मौलाना हसरत के यहाँ से × × न मंगवाया हो तो मंगवा लीजिएगा। उसमें मेरे दो मज़ामीन हैं। राणा प्रताप सन् १९ ८ में है। इन तीन मज़ामीन के बग़ैर मजमूआ ग़ैर मुकम्मल रहा जाता है। फ़ारम मंगवा लीजिए तो मैं एक दिन आकर ले आऊँ और वहाँ किसी आदमी को रखकर सारे मज़ामीन नक़ल करा लूँ। ८ १ फ़ारम की एक छोटी-सी चीज़ हो जायगी।

आप इलाहाबाद तो चल ही रहे होंगे। वहीं मुलाक़ात होगी।

घर के लोग आ गये। उम्मीद है आप बख़ैरियत होंगे।

आपका

धनपत राय

हार दे दें। बस एक १×१ काफ़ी होगा। और तो सब हालात साबिक़ दस्तूर है।

आपका
धनपत राय

## २१५

नवलकिशोर प्रेस, लखनऊ
२१ फ़रवरी १९२९

भाईजान

तसलीम। आपको यह सुनकर मसरत[1] होगी कि बेटी की शादी ज़िला सागर के एक मुतमव्विल[2] ख़ानदान में तय हो गयी है। वह लोग यहाँ आये थे और कल वापस गये हैं। दो चार रोज़ में मैं बरच्छे की रस्म अदा करने जाऊँगा। लड़का बी. ए. में पढ़ता है। जायदाद मालूम है। मगर सर्फ़ा चार हज़ार का है। मेरी मुगत कुल दो हज़ार की है। आप बतला सकते हैं कि आप मार्च के आख़ीर तक मेरी कितनी मदद कर सकते हैं ताकि मैं बक़िया की और कोई फ़िक्र करूँ। मैं आपको इस वक़्त मुतलक़ तकलीफ़ न देता मगर वह लोग इमसाल ही शादी करने पर मुसिर हैं। इस वजह से मजबूर हूँ। शादी बनारस से करूँगा।

आपका ख़त मिला। इस माह मैंने ऊषावाली तसवीर माधुरी में निकलवायी थी मगर आपने तरमीम[3] की। अब यह लोग ब्लाक का दाम किस हिसाब से दें कैसे हिसाब होगा। लिखिएगा उस तरह से तै कर दूँ। अगर इस माह में आपने न छपायी होती तो ये लोग तसवीर, ब्लाक वग़ैरह का दाम देने पर राज़ी थे। मुझे मालूम न था कि आपने छपवा ली है वर्ना आपको मना कर देता कि इस माह में न छापियेगा। मगर ख़ैर। जवाब का मुन्तज़िर रहूँगा।

आपका
धनपत राय

## २१६

लखनऊ
२८ फ़रवरी १९२९

भाईजान

तसलीम। मैंने कल नवलकिशोर प्रेस से बातचीत की। वह १२ डिमाई साइज़ सेह-रंगी[4] के कम से कम २८) माँगते हैं। इससे कम करने पर राज़ी

---
१ ख़ुशी २ मालदार ३ बदल ४ तिरंगी

नहीं है। आपको इसमें किफ़ायत मालूम होती हो तो मुझे इत्तला दें। कागज़ भी इसमें शामिल है।

हाँ 'जस्टिस' मैंने शुरू कर दिया। १६ १७ सफ़हात कर भी डाले। लेकिन अभी उसका हिन्दी का तर्जुमा तो आया नहीं। इसलिए वह सब मुश्किलात जो पहले मिसरानियों या मसवरों से हल की थी फिर आ रही हैं। इसलिए जब तक हिन्दी तर्जुमा न आ जावे उस वक्त तक के लिए मुल्तवी करता हूँ।

दूसरी किताबों के मुताल्लिक मैं यही कहूँगा कि आप खुद ही कर लें। मेरा समझ था एक नशिस्त[1] में ७-८ सफ़हात हो जाएंगे। पर अब देखता हूँ तो मुश्किल से चार सफ़हात होते हैं और मेरे पास एक नशिस्त से ज्यादा वक्त नहीं है। अगर इसे करता हूँ तो मेरा 'पन्ए' मज़मून रहा जाता है। सुबह को करता हूँ तो 'कर्मभूमि' में हर्ज होता है। और दूसरा कौन सा वक्त है? 'जस्टिस' तो मैं किसी न किसी तरह कर ही डालूँगा लेकिन बाकी दोनों का मेरा इस्तीफ़ा है। इतने ही वक्त में मैं ज्यादा फ़ायदे का काम कर सकता हूँ।

और तो कोई ताज़ा हाल नहीं है। उम्मीद है आप खुश हैं।

आपका
धनपत राय

## २१७

लखनऊ
१९ मार्च १९२९

भाईजान

तसलीम। नक्शा आगाज़ से दिसंबर सन् २७ तक आना न भूल जाइएगा। यह पारविहानी कर रहा हूँ। अगर फ़ाइलिस[2] पर्चे न होंगे तो मातम करा लिये जायेंगे।

हाँ Strife और Golden Wing भी ज़रा भेजवाइएगा। दोनों गाल्सवर्दी के हैं।

आपका
धनपत राय

---

१ बैठक २ फ़ाइलें

## २१८

ग्विन रोड लखनऊ
१६ अप्रैल १९२९

भाईजान

तसलीम। आप सुनकर खुश होंगे कि बेटी की शादी तय हो गयी। लड़के की बहन यहाँ अपने शौहर के साथ आयी थी और देख भालकर खुश चली गयी। अब मुझे तिलक भेजना है। शादी जेठ में होगी। मैं मई के पहले हफ्ते में दो माह की रुखसत लेकर आऊँगा। मेरा इरादा इतवार को आने का है। जरा मिस्टर सीताराम खन्ना से मिलना है। अपनी रीडरों के बाबत में राय[1] करने के लिए उनसे कहना है।

मैंने मास्तबर्दी का ड्रामा करीब निस्फ खत्म कर लिया है। बाकी इस माह में खत्म कर दूँगा। आपने अपने दोनों ड्रामों को शुरू किया या नहीं। कितना कर चुके?

ऊषावाली तसवीर के ब्लाक मैंने तीस रुपये पर माधुरी को दे दिये। बीस रुपये असल तसवीर के मुसव्विर[2] साहब की नजर करने से बाकी दस रुपये मेरे पास हैं।

आपसे यही गुजारिश है कि इस वक्त आप ज्यादा से ज्यादा मेरी जितनी इमदाद कर सकते हों कर दें। हिसाब पुराना पड़ा हुआ है। उसे भी साफ करा लीजिए।

और क्या अर्ज करूँ। इतवार को इंशा अल्लाह मुलाकात होगी।

आपका
धनपत राय

## २१९

कानपुर
तिथि नहीं। अनुमानतः अप्रैल सन् १९२९

भाईजान

तसलीम। बिना इत्तिला आया और करीबन् दो घंटे के इंतजार के बाद अब जा रहा हूँ। यह किस्सा ज़माना के लिए लिखा है। पसंद आये तो दे दीजिएगा

---

१ बारे। २ चित्रकार

इसमें कहीं अल्फ़ाज़ underlined नज़र आयेंगे। यह हिन्दी मुतर्जिम[1] ने बनाये हैं। उनके कुछ मानी नहीं हैं।

वस्सलाम

धनपत राय

## २२०

नवलकिशोर प्रेस लखनऊ

१७ अप्रैल १९ ९

जानेमन

तसलीम। करामकरा का यह तर्जुमा इरसाले खिदमत[2] है। इस्लाह भी निस्फ़[3] से ज्यादा हो गया है। वक़्त[4] मई तक ख़त्म हो जायेगा। मैंने कोशिश तो यही की है कि तर्जुमा सही हो और उसके साथ ही मुहावरा हाथ से न जाने पाये। आप इसे देखें।

अबकी कानपुर गया पर आपसे मुलाक़ात न हो सकी। उजलत[5] थी ठहर न सका। 'साहूकार' तो अब ग़ालिबन् न निकलेगा। आप उनसे मेरा क़िस्सा ले लें और ज़माना में निकाल दें।

बक़िया ख़ैरियत है।

आपका

धनपत राय

## २२१

सरस्वती प्रेस, बनारस

२१ मई १९२९

बरादरम

तसलीम। मैं २१ तारीख़ को यहाँ आ पहुँचा। उम्मीद है आपने बड़ो मंगवाने का इन्तज़ाम फ़रमा लिया होगा।

मैंने अर्ज़ किया था कि ख़ाके परवाना की कुछ जिल्दें मालपत राय ऐंड संस बुकसेलर्स लाहौर के यहाँ भेज दीजिएगा। अगर अब तक न रवाना की हों तो अब ७ जिल्दें भिजवा दें ममनून हूँगा। और तो सब ख़ैरियत है। पासबर्री का 'इन्तख़ाब' आप ने शुरू कर दिया होगा। मेरा तो 'निम्बर

१ अनुवादक २ सेवा में प्रेषित ३ आधा ४ समय ५ जल्दी

बॉक्स' अब थोड़ा रह गया है। 'जस्टिस' साफ भी हो गया।
उम्मीद है कि मय आल बख़ैरियत होंगे।

आपका
धनपत राय

## २२२

दफ़्तर माधुरी, लखनऊ
१९ अगस्त १९२९

भाईजान

तसलीम। आप इलाहाबाद से न मालूम कब लौट गये कि मुलाक़ात न हुई।

एक साहब ने मेरी कुछ किताबें मँगवायी हैं। दो किताबें तो मेरे पास हैं मगर प्रेमबत्तीसी और पचीसी मौजूद नहीं। अगर आप इन दोनों किताबों की एक-एक जिल्द हर दो हिस्सा या पचीसी मौजूद न हो तो सिर्फ़ बत्तीसी हर दो हिस्सा एक एक बवापसी भिजवा दें तो मैं यह फ़रमाइश पूरी कर दूँ। उम्मीद है कि मुन्नू बाबू को Send o f कहने के लिए मैं भी कानपूर पहुँचूँ। आपने तो शायद अब लखनऊ आने की क़सम खा ली। मिर्ज़ा अस्करी ने आपको शायद खत लिखा हो। इंडियन प्रेस से यहाँ का मुआमला बेहतर है क्योंकि यहाँ हम भी हर तरह की इमदाद करेंगे। चाहे रायल्टी कुछ कम मिले पर आपको मशक़्क़त बहुत कम करनी पड़ेगी।

मेरी राम चर्चा तो आप देख ही चुके। रामचरावन नाम से बाकमालों के दर्शन भी छाप दिया। माऊँगा तो एक जिल्द मगर करेगा। राम चर्चा तो पाँचवीं छठवीं जमात के लिए मजीद ताल्बगी[1] के लिए मंज़ूर है। बाकमालों के दर्शन नवीं दसवीं के लिए मंज़ूर होगी। कुछ न हो तो इनामी कुतुब में तो आ ही जाना चाहिए। कुछ उम्मीद है? किताबें ज़रूर भिजवा दें।

आपका
धनपत राय

## २२३

माधुरी कार्यालय लखनऊ
२ सितंबर १९२९

भाईजान

तसलीम। आपके दो कार्ड मिले। अब मैं अमीनुद्दौला पार्क में रहता हूँ।

---
१ अतिरिक्त अध्ययन

उनके साथ दो और औरतें वारिद[1] हो गयीं। यह लोग ग़ालिबन् तीन चार रोज़ रहेंगे। इसलिए कल न हाज़िर हो सकूँगा।

मुंशी इक़बाल वर्मा साहब का ख़त आज फिर आया।

मशकूर
धनपत राय

## २२७

अमीनाबाद, लखनऊ
७ अप्रैल १९१०

भाईजान

तसलीम। हामिले हाज़ा[2] हमीरपुर के एक मुदर्रिस हैं और जब मैं वहाँ था तो इनसे मेरे ताल्लुक़ात महज़ अफ़सरी और मातहती के न थे। यह निगम हैं और इस वक़्त इन्हें एक लड़के की तलाश है। इस फ़िक्र में लखनऊ आये थे। मुझसे मुलाक़ात हुई। यहाँ दो एक जगह इन्होंने लड़के देखे हैं मगर अपनी मर्ज़ी के मुताबिक़ कोई लड़का नहीं मिला। मुझसे इन्होंने कहा कानपुर में। आप किसी को जानते हों तो मुझे लिख दीजिए वहाँ जाकर तलाश करें। मैंने आपके ऊपर भरोसा करके यह ख़त इन्हें लिख दिया है। मगर इनकी कारबरारी की कोई सूरत निकल सके तो दरेग़ न कीजिएगा। आप को तो वहाँ की निगम बिरादरी का हाल मालूम होगा। मुझे तो कुछ ख़बर नहीं है।

'हंस' पहुँचा या नहीं। अपनी राय लिखिएगा। ज़माना में इसका ज़िक्र भी। और क्या अर्ज़ करूँ। इस नमक ने ख़लजान[3] में डाल रखा है। इत्मीनान-क़ल्ब[4] मुज़्तरिब[5] हो रहा है।

आपका,
धनपत राय

## २२८

काशी
२३ अप्रैल १९१

भाईजान

तसलीम। आपका मुहब्बतनामा कई दिन हुए मिला था। 'प्रेम बत्तीसी' की क़ीमत आप शौक़ से १।।) कर दें। बल्कि मैं तो चाहूँगा कि यह एक ही रुपये में बिके। मगर लाहौरवाले तो कमी करेंगे नहीं इसलिये १।।) मुनासिब है।

---

१ आ गयीं २ पत्र-वाहक ३ उलझन ४ मानसिक शान्ति ५ विकल

हमारे पास ऐसी कौन सी बहुत किताबें हैं ।

रीडरों की तैयारी में मुझसे आप क्या मदद चाहते हैं । मैं तो आजकल बुरी तरह काम कर रहा हूँ । हंस मैं और कथूमर निकाल दिया है । दो क़िस्से हर माह और क़रीब बीस सफ़े एडिटोरियल और रीव्यू मज़ामीन । इसके अलावा अपना नाविल । फिर प्रेस वालों के लिये कहानियों को उर्दू में लाना । और आख़िर में रोज़ाना घंटा दो घंटा कांग्रेस के कामों में मसरूफ़ रहना मेरे लिये काफ़ी से ज़्यादा है । मगर मुझसे जो मदद आप चाहें वह अपने सब काम छोड़ कर करने को हाज़िर हूँ । आप ने तो कुछ कहा ही नहीं । अगर इमसाल किताबें पेश करनी हैं तो अब तवक़्क़ुफ़[१] की गुंजाइश नहीं है । एक नक़्शा रख लीजिये और उससे मज़ामीन तलब करते जाइये । एक किताब मुकम्मल हो जाय तो मुझे बुलाकर मुझसे मशवरा कर लीजिये । बस इस किताब की किताबत शुरू हो जाये मज़ामीन की नौइयत[२] आप को मालूम ही है ।

हाँ मेरी किताबों का और हंस' का इश्तिहार 'ज़माना' में एक दो महीने हो जाये तो अच्छा है । यह इश्तिहार भेज रहा हूँ । एक सफ़े में आ जायगा ।

नमक' को आप कम-अज़-कम[३] ख़याल करते हैं । जिस तरह मौत हमेशा कम-अज़-वक़्त होती है, साहूकार का तक़ाज़ा हमेशा क़ब्ल-अज़-वक़्त होता है उसी तरह ऐसे सारे काम जिन में हमें माली या जानी नुक़्सान का अन्देशा हो क़ब्ल-अज़-वक़्त मालूम होते हैं । इस तहरीक की मक़बूलियत[४] ही बतला रही है कि यह क़ब्ल-अज़-वक़्त नहीं है ।

इस मौक़े पर फिर साफ़ ज़ाहिर हुआ कि अगर दो फ़ीसदी अंग्रेज़ी-ख़्वाँ[५] असहाब तहरीक के साथ हैं तो ९८ फ़ीसदी उसके मुख़ालिफ़[६] हैं । क़ौमी एतबार से यूनिवर्सिटियों और स्कूलों पर क़ौम का जितना रुपया सर्फ़ हुआ वह क़रीबन ज़ाया हो गया । यह लोग सरकार के आदमी हुए, क़ौम के नहीं । ग़ैर-अंग्रेज़ीदाँ कारोबारी और पेशावर तबक़ों ही ने इस तहरीक में जान डाली है । अगर तालीम-याफ़्ता आदमियों के भरोसे मुल्क बैठा रहे तो शायद क़यामत तक उसे आज़ादी नसीब न होगी ।

अब मालूम है और इसके लिये सबूत और दलील की ज़रूरत नहीं कि सरकार कोई रिफ़ार्म उस वक़्त तक नहीं करती जब तक उसे यह मालूम न हो जाय कि इस तहरीक के पीछे कितनी ताक़त है, तो तालीम-याफ़्ता जमात का इससे किनार रहना कितना दिलशिकन है । क़ानूनपेशा तबीबपेशा प्रोफ़ेसर और सरकारी मुलाज़िमान—इन सब में जितनी गुलामाना[७] ज़ेहनियत का पता दिया है

१ ढील २ ढंग अख़्तियार ३ समय के वास्ते ४ लोकप्रियता ५ अंग्रेज़ी पढ़े ६ विरोधी कमज़ो-

## २३०

नवलकिशोर प्रेस, लखनऊ
१२ जुलाई १९३१

भाईजान

तसलीम। तकलीफ़ देने की ज़रूरत यह है कि मेरे साले साहब इम्साल बी ए पास हुए हैं। वह क़ानून और एम ए दोनों एक साथ लेना चाहते हैं ताकि दो साल में निकल जायें। क्या ऐसा कानपुर में मुमकिन है। आगरा यूनिवर्सिटी में इसके ख़िलाफ़ कोई क़ायदा तो नहीं है। वह हिन्दी में एम ए करना चाहते हैं।

इलाहाबाद का क्या क़ायदा है, मुझे मालूम नहीं। वहाँ भी दर्याफ़्त करता हूँ। कानपुर में कालिज किस तारीख़ को खुलेंगे।

आपका
धनपत राय

## २३१

लखनऊ
१८ जुलाई १९३१

भाईजान

तसलीम। कई दिन हुए ख़त मिला था। मैं आजकल मुहल्ला गनेशगंज नंबर २ में रहता हूँ। आप तो आते आते रह जाते हैं। हैदराबाद जाने का कब तक इरादा है? दसहरे में न? मुलाज़िमी तौर पर? और इसके क़ब्ल तो मुलाक़ात हो जायेगी। मैं सितंबर के पहले हफ़्ते में ज़रूर आऊँगा। उसी वक़्त मेरे पास जो [illegible] वग़ैरह की जिल्दें हैं वह लेता आऊँगा। और तो सब ख़ैरियत है। उम्मीद है आप बख़ैरियत होंगे।

आपका
धनपत राय

## २३२

लखनऊ
१ जुलाई १९३१

भाईजान

तसलीम। प्रेस ऐक्ट का वार मुझ पर भी हो ही गया। एक हज़ार की

जमानत तलब हुई है। कल बनारस जा रहा हूँ। जमानत देकर रिसाला इस निकालना तो मुझे खतरनाक मालूम होता है। मैं तो सोचता हूँ रिसाला बन्द कर दूँ और इसके साथ ही प्रेस भी। बनारस जाकर हालात का मुलाहजा[1] करने के बाद फ़ैसला कर सकूँगा।

आपका मुख़लिस
धनपत राय

## २३३

लखनऊ
११ अगस्त १९३०

भाईजान

तसलीम। आप तो लखनऊ आते ही आते रह गये। क्या इरादा मंसूख कर दिया?

नाटकों के मुताल्लिक क्या हुआ? जरा तवज्जो[2] कर दीजिए। वर्मा कम्पनी[3] में खुदा जाने कब तक मुआमला खटाई में पड़ा रहे।

मुन्नू बाबू कब तक आ रहे हैं। शायद इसी माह, या सितंबर में तो आयेंगे?

मेरी विराग नरायन मरहूम की रियासत वाजिबन् कोर्ट आफ़ वार्ड्स के इख्तियार[4] से निकल गयी। दो चार रोज में अहकाम[5] आ जायेंगे। मगर आइन्दा इंतजाम के मुताल्लिक कुछ खबर नहीं क्या होगा।

शाहकार से आपने मेरा किस्सा न लिया?

बाकी खैरियत है।

आपका
धनपत राय

## २३४

नवलकिशोर प्रेस लखनऊ
२१ सितंबर १९३

भाईजान

तसलीम। मजमून टाइप कराके भेज रहा हूँ। एक यहाँ इस्टेन मैनेजर को दे दिया है। आपकी मुलाकात का कुछ नतीजा हुआ है। मुझसे पंत और

१ अवलोकन २ ध्यान ३ कारगुजारी ४ अधिकार ५ आदेश

केसरीदास सेठ दोनों ही पूछ रहे थे। आपसे डिप्टी कमिश्नर साहब ने क्या कहा। मैंने कह दिया मेरी उनसे मुलाकात ही नहीं हुई। मैंने इस मजमून में कहीं कहीं एकाध लफ्ज़ रद्दोबदल कर दिया है। आपको शायद एक बार मेरी खातिर से फिर आना पड़ेगा। बाकी हालात बदस्तूर हैं।

आपका

धनपत राय

## २३५

लखनऊ

१२ नवम्बर १९१

बरादरम

नमस्ते। आपने शायद अखबार में देखा हो परसों मिसेज धनपत राय पिकेटिंग करने के जुर्म में गिरफ़्तार हो गयी। मैं चार पाँच रोज के लिए बाहर गया हुआ था। उस वक्त घर पर मौजूद न था। वहीं से आकर यह वाक़या सुना। दूसरे दिन उनसे जेल में मुलाक़ात हुई। अब १ को उनके मुकदमे की पेशी है। सज़ा तो हो ही जायेगी मगर देखिए कितने महीनों की होती है। और सब खैरियत है।

नियाज़मंद

धनपत राय

## २३६

लखनऊ

१४ नवम्बर १९१

भाईजान

तसलीम। आज फ़ैसला हो गया। डेढ़ माह की कैदे महज़ हुई।

मैं तो न आ सका। अब देखूँ कब तक आता हूँ। मेरे साले और उनकी बीवी यहाँ आ गये हैं।

मुख़लिस

धनपत राय

## २३७

नवलकिशोर प्रेस लखनऊ
१८ दिसंबर १९१

मख़दूम

तसलीम। आपने ग़ालिबन् फ़ोटो भारत के दफ़्तर में भेज दिया होगा। मुंशी हरलाल वर्मा साहब अब कानपुर न आयेंगे। आप उन्हें रुपया भेज दें तो बड़ा एहसान करें। मैं तो माज़ूर हूँ वर्ना आपको तकलीफ़ न देता।

आपके लिए एक क़िस्सा लिख रहा हूँ। यहाँ से कोर्स की किताबें भेज दी गयी हैं।

नियाज़मन्द
धनपत राय

## २३८

नवलकिशोर प्रेस, लखनऊ
२६ जनवरी १९११

बरादरम

तसलीम। कार्ड मिला था। मैंने अख़्तर साहब का जवाब देखा। वह गुज़ इतना कमज़ोर है कि उसके जवाब देने की क़तई ज़रूरत नहीं। मालूम-नसरत¹ न उनके जवाब को शिकस्त² का एतराफ़³ समझें। हज़रत निगार...शायद कोई तफ़सीली जवाब लिख रहे हैं। देखिए क्या लिखते हैं।...मैंने मेरे जवाब को बहुत पसंद किया था। ज़माना के लिए मुंशी बिशन नरायन पर एक स्केच लिखने की फ़िक्र में हूँ। प्लाट भी मिल जायगा। क़िस्सा भी एक लिखना चाहता हूँ। देखिए क्या कर सकता हूँ। अभी ख़ाके परवाना की जिल्दें आपके दफ़्तर में होंगी। यहाँ कुछ जिल्दें नवलकिशोर बुकडिपो को दरकार हैं। बराय मेहरबानी आज ही तीस जिल्द रेलवे पारसल से रवाना फ़रमायें और रेलवे रसीद मेरे पास भेज दें। बाक़ी हालात हस्बे साबिक़ हैं।

आपका
धनपत राय

---

१ ख़ामोशी को २ हार ३ स्वीकार

## २३६

२४ मार्च १९३१

भाईजान

तसलीम। दोनों चेक मिल गये। मैं ज़रा 'हंस' के लिए क़िस्सा लिखने में मसरूफ़ था इसलिए जवाब न दे सका। इन इनायात का कहाँ तक शुक्रिया अदा करूँ। मैं ज़रा भी कनाअतशिआर[1] नहीं हूँ। सूदे-मुरक्कब[2] और सूदे-सादा[3] में ऐसा फ़र्क़ ही क्या होता है। यक़ीन मानिए मैंने आपको सूद का ज़िक्र करके शर्मसार किया। मेरे सर को झुकाने के लिए यही एहसास क्या कम है।

करांची का इरादा था मगर भगतसिंह की फाँसी ने हिम्मत तोड़ दी। अब किस उम्मीद पर जाऊँ। वहाँ गांधी का मज़ाक़ उड़ेगा कांग्रेस ग़ैर-ज़िम्मेदार टेररिस्टपसंद[4] तबक़े के हाथ में आ जायेगी और हम लोगों के लिए उसमें जगह नहीं है। आइन्दा क्या तर्ज़े अमल अख़्तियार करना पड़े कह नहीं सकता मगर फ़िलहाल दिल बैठ गया है और मुस्तक़बिल[5] बिलकुल तारीक[6] नज़र आता है। इधर बनारस मिर्ज़ापुर, आगरे में जो हादसात हुए उनसे गवर्मेंट का हौसला बढ़ेगा यही मेरा ख़्याल है। मगर इससे ज़्यादा हिमाक़त कोई गवर्मेण्ट नहीं कर सकती थी। तीन आदमियों की सज़ा में तख़फ़ीफ़ करके गवर्मेण्ट कितना अच्छा असर पैदा कर सकती थी। पर उसके तर्ज़े अमल ने अब साबित कर दिया कि तब्दीले-क़ल्ब[7] उसने अभी तक नहीं किया और अब भी वह अपनी उसी क़दीम[8] ग़ैर ज़िम्मेदाराना रविश[9] पर क़ायम है।

शाहकार को मैं आज लिखूँगा कि क़िस्सा आपके पास भेज दें।

एकेडेमीवाले सफ़रख़र्च दें या नहीं। प्रूफ़ तो मेरे पास भी आये हैं लेकिन जाऊँगा उसी वक़्त जब ख़र्च मिलेगा। ज़रा लिखिएगा। यही साबिक़ दस्तूर चला जा रहा है। हमारे मेहरबान तो हैं मगर फ़ैसला उनके हाथ में तो नहीं है।

मैं 'इंसाफ़' का तर्जुमा कर रहा हूँ कोई पचास सफ़हात हो गए हैं। 'हड़ताल' भी कर दूँगा। 'चाँदी की डिबिया' आप शुरू कर दें। जून तक यह सब ख़त्म हो जायेगा।

आपका

धनपत राय

---

१ सन्तोषी २ चक्रवृद्धि ब्याज ३ साधारण ब्याज ४ उग्रवादी ५ भविष्य ६ अँधेरा ७ हृदय परिवर्तन ८ पुरानी ९ पद्धति ढंग

## २४०

लखनऊ

११ मई १९३१

माईडियर

तसलीम। अर्से से आपका कोई खत नहीं आया। नाटक की रसीद भी नहीं मिली। कानपुर गया था मुलाकात भी नहीं हुई। आज एक माह के लिए बनारस जा रहा हूँ। वहीं मैं 'इंसाफ' खत्म करके भेजूँगा। तर्जुमा कैसा रहा ?

बनारस में मेरा पता होगा

सरस्वती प्रेस काशी

रिसाला जमाना का यह नंबर ( यानी ताजा ) मेरे पास से गायब हो गया है। रिसायल की तनकीद के लिए इसकी जरूरत पड़ेगी। हर माह मैं हिन्दोस्तानी रिसायल की तनकीद करता हूँ। उर्दू हिन्दी मराठी गुजराती वगैरह। बराहे करम एक कापी अगर मैं पहले से बवापसी भिजवा दीजिएगा। उम्मीद है कि आप बखैर-ओ-आफियत हैं।

नियाजमन्द

धनपत राय

## २४१

नवलकिशोर प्रेस लखनऊ

१८ जून १९३१

माईडियर

तसलीम। आपका ७ जून का नवाजिशनामा मिला। मैं बनारस से १३ जून को लौटा। आपका खत आज वहाँ से यहाँ आया है। मुन्नू बाबू की शानदार कामयाबी पर आपको और मुन्नू को तहेदिल से मुबारकबाद। क्यों आप डाक्टर बर्क कासिम से अलहदा क्यों हो रहे हैं। मैं सोच रहा हूँ कि मौका मिले तो कानपुर आऊँ। बीवी ससुराल गयी है। धुन्नू उसी के साथ गया है। यहाँ सिर्फ बन्नू ( छोटा लड़का ) और हम दो आदमी हैं। यहाँ के मैनेजर एक मिस्टर ब्रजमोहन नाथ आमद हुए हैं। अभी उनसे मेरी मुलाकात नहीं हुई है। क्या तरमीम होगी इसकी फिलहाल खबर नहीं। मेरे नाविल गबन की कोई जिल्द आपके पास पहुँची या नहीं।

आपका

धनपत राय

## २४२

सरस्वती प्रेस काशी
४ जुलाई १९३१

भाईजान

तसलीम। इस काम से फ़ुर्सत मिली। अब कोई मज़मून भी लिखूँगा। मगर ऐसा न हो आप इन किताबों को साल छः महीने के लिए ग़ार में बंद कर दें। एक बार इनकी अख़बारबाज़ी कर जाइए। चार पाँच रोज़ लगेंगे। फिर किसी से मुलाक़ात लिखवा लीजिए। अपनी 'बाज़ारिस्त'[1] में तो तर्जुमा बुरा नहीं किया। लेकिन बेहतरी की गुंजाइश हमेशा रहती है। और जुलाई में इसे चलता कीजिए ताकि एक माह में रुपये मिल जायें।

हमारे यहाँ अभी तो साबिक़ दस्तूर काम चल रहा है। लेकिन ज़्यादा उम्मीद नहीं है। मैं तैयार बैठा हूँ। धुन्नू कल बेटी के ससुराल से आ गया है।

'मासूम' और 'फ़रेबे अमल' मैं आऊँगा तो लेता आऊँगा। ताजकार के पास मेरा एक क़िस्सा पड़ा हुआ है। उस बाबू से कहिए अपने दोस्त महज़ी के बराबर सई[2] से ये मुनासिब मुआवज़ा[3] माँग लें। ताजकार का इस तनज़्ज़ुल[4] के ज़माने में गुज़र ही कहाँ।

जवाहरलाल आजकल कितना ज़हर उगल रहे हैं। इन्क़लाब की तैयारी है।

आपका
धनपत राय

## २४३

नवलकिशोर प्रेस लखनऊ
२१ जुलाई १९३१

भाईजान

तसलीम। ईश्वर करे आप जल्द अच्छे हो जायें। तबीयत की नासाज़ी तो एक मुसीबत है।

यहाँ कोर्ट आफ़ वार्ड्स का इंतज़ाम है मगर अभी कोई तब्दीली नहीं हुई है। स्पेशल मैनेजर आ गए हैं। इंतज़ाम साबिक़ दस्तूर है। शायद तख़फ़ीफ़[5] होनेवाली है। मगर तहक़ीक़[6] मालूम नहीं। मेरी तो मैनेजर साहब से मुलाक़ात ही नहीं हुई। न उन्होंने बुलाया न मैं गया।

---

१ गबन २ दौड़-धूप ३ अच्छे बदले में ४ अवनति ५ छंटनी ६ ठीक-ठाक

अभी ससुराल में हैं। मन्नू बाबू तो शायद इंगलैण्ड से अगस्त में आनेवाले हैं।

तबीयत मयस्सर हो तो मुसव्वदों पर ज़रा निगाह डालिए।

सहकार से मेरा अफसाना आपने शायद नहीं लिया। गोरखपुर से तो इसी नाम के एक रिसाले का इजरा[1] हो गया।

बक़िया हालात साबिक़ दस्तूर है।

आपका

धनपत राय

## २४४

लखनऊ

३ अगस्त १९३१

भाईजान

तसलीम। आपके खत के इंतज़ार में थक गया। मैंने अर्सा हुआ एक खत लिखा था। उसका कोई जवाब न मिला। आप गुजरात जानेवाले थे मगर गालिबन् फुर्सत न मिली।

उन दोनों किताबों के मुताल्लिक़ क्या कारवाई हुई। नज़रसानी हो गयी या नहीं। शुरू भी हुई? अब तो बहुत देर हो रही है।

यहाँ का हाल साबिक़ दस्तूर है। खबर है कि रियासत कोर्ट ऑफ वार्ड्स में निकल गयी। लेकिन खबर ही खबर है। नफ़ाज़ नहीं[2]। सरकारी कारखाने हैं। मुमकिन है महीनों लग जायें। और तो कोई नयी बात नहीं। मन्नू बाबू तो इस माह में आयेंगे। या मोहर्रम के बाद?

आपका

धनपत राय

## २४५

सरस्वती प्रेस काशी

११ सितंबर १९३१

भाईजान

तसलीम। आपका कार्ड कई दिन हुए मिला था। मसौदे आपने अभी तक नहीं देखे। इधर एडेल्फी शायद अब ऐसे तराजिम[3] देकर खत्म हो रही है। बाबू हर

१ आरंभ २ हुक्म जारी नहीं हुआ ३ अनुवाद

प्रसाद सक्सेना अभी कई रोज़ हुए डाक्टर ताराचंद से किसी काम की तलाश के सिलसिले में मिले थे। उन्होंने उस वक़्त यह ख़याल ज़ाहिर किया कि इन कामों से कोई मुफ़ीद नतीजा नहीं निकला और यह तज़ीए-औक़ात[1] है। ऐसा न हो उर्दू तर्जुमों के मुताल्लिक़ यही ख़याल हो और हम लोगों की मेहनत बरबाद हो जाए।

यहाँ कल एक नई बात हो गई। यहाँ मेरे ख़िलाफ़ मुद्दत से एक जमाअत थी जिसका सरग़ना यहाँ का मैनेजर हरे राम है। साले गुज़िश्ता[2] से उसका एक और मुआविन[3] पैदा हो गया। यह हैं मिस्टर पंत जो यहाँ कनवीनर होकर बुलाए गए थे। मिस्टर पंत यहाँ हावी होना चाहते हैं। इसकी उन्होंने रोज़े अव्वल से कोशिश शुरू की और मुझे अपना रक़ीब[4] समझ कर उन्होंने पहले मुझी ही को रास्ते से हटाना ज़रूरी समझा। किफ़ायत का मसला यहाँ शुरू से था ही। आपने यहाँ किफ़ायत सोची कि एडोटोरियल अमला बर तरफ़[5] कर दिया जाए और किताबें ज़िम्मेदार बा-असर और कमेटी में रसूख़ रखने वाले या ख़ुद कमेटी के मेम्बरों से बनवा ली जाएँ। इन अहमक़ों को यह न सूझी कि मुझे जो कुछ देते हैं वह एक किताब में वसूल हो सकता है और बा-असर असहाब से किताबें लिखवाने में रायल्टी की बेश-क़दर रक़म देनी पड़ती है। मेरी ज़ात से इन लोगों ने जितना पैदा किया है उसका निस्फ़ भी मुझे न दिया गया हो। अगर पंत दीदा व दानिस्ता[6] महज़ मुझे ज़क[7] देने के लिए मेरी तैयार की हुई किताबों को 'पुल' करने में तसाहुली[8] न करते तो लाखों रुपया बना लेते। मगर इस शख़्स ने महज़ मुझे नुक़्सान पहुँचाने के लिए इन किताबों के मुताल्लिक़ कोई कोशिश नहीं की। जब किताबें कमेटी से नामंज़ूर हो गईं तो ज़ाहिरदारी के लिए महीनों ख़तो-किताबत करता रहा। ख़ैर। मुझे यहाँ से जाना तो था ही। बल्कि मैंने जून में इस्तीफ़ा देने का इरादा किया था। लिखा भी। लेकिन बाज़ दोस्तों के कहने से उसे पेश न किया। मुझे यहाँ से जाने का ग़म नहीं। और ज़्यादा काम करूँगा। लेकिन रक़ीबों को यूँ ख़ुश होते देख कर इन्सानी कमज़ोरियों के बाइस जी जलता है। आपसे मिस्टर मनरो से कुछ राह व रस्म है। नामू यहाँ का स्पेशल मैनेजर है। मालूम नहीं उनसे आपकी कुछ मुलाक़ात है या नहीं। मगर मनरो से तो है ही। आप एक दिन के लिए यहाँ आ जाइए और मनरो से मिलकर यहाँ की इस फ़िरक़ेबंदी[9] का हाल सब समझा दीजिए। इस वक़्त भी नई किताबों की तालीफ़ का मसला पेश है उर्दू हिन्दी लिटरेरी रीडरों का। पंत उनके लिए कमेटी के मेम्बरों को तलाश कर रहे हैं। उसे यह मंज़ूर नहीं कि मैं किताबें लिखूँ और जो

---

१ समय की बर्बादी २ पिछले साल ३ सहयोगी ४ प्रतियोगी, शत्रु ५ कर्मचारी अलग कर दिये जाएँ ६ जानते-समझते हुए ७ नीचा दिखाने के लिए ८ ढील न डालते ९ गिरोहबन्दी

कमेटी में पेश हों क्योंकि ऐसा करने में उसे दवा-दविश[1] करनी पड़ेगी। मेम्बरों से किताबें लिखा लेने में कुछ कुछ करना नहीं होता। किताबें आप ही आप मंजूर हो जाती हैं। बस सिर्फ उनसे खतोकिताबत करके मुआमला पटा लेना होता है। यही काम उसने अपने जिम्मे लिया है और शायद मनरो को या मालू को समझा दिया है कि एडीटोरियल स्टाफ की जरूरत नहीं। मगर आप आ जाएंगे तो मनरो को यह तो मालूम हो जायगा कि मेरी बात से रियासत का नुक्सान नहीं है। बस मैं इतना ही चाहता हूँ।

डिपार्टमेंट आदमी के लिए आजकल बड़ी मुश्किलात पेश आती हैं और मैं कई बार इसका तावान दे चुका हूँ। लेकिन अब तो वह रविश नहीं छोड़ी जाती जो आदत हो गई है।

और सब खैरियत है।

आपका मुखलिस

धनपत राय

## २४६

लखनऊ

२४ सितम्बर १९३१

बरादरम

तसलीम। लिफ़ाफ़ा मिला। मेरा ख्याल है कि आपको एक बार जरूर यहाँ आना चाहिए। यहाँ की फ़िल्मा-असेम्बलियों[1] का कुछ हाल बतला देना जरूरी है। मैंने अपनी अखबारात में कुछ इसका इशारा तो कर दिया है। मगर उस पर मुफस्सल कहने की जरूरत है। इस वक्त मुमकिन है मनरो आपके मआमलात म कुछ जवाब दें।

मैं मैनेजर साहब से अभी नहीं मिला। सोचता हूँ वह अफ़सरी जवाब दें तो क्या फ़ायदा। जो कुछ करना होगा वह तो करेंगे ही। मेरे ख्याल में मनरो जो कुछ करेगा वही होगा। उनसे कोई उम्मीद नहीं।

आपका

धनपत राय

---

१ दौड़ धूप करनी

## २४७

गणेशगंज, लखनऊ
१ अक्तूबर १९३१

भाईजान

तसलीम। आपका २२ का ख़त आज मिला। आप उस पर ग़लती से लखनऊ की जगह इलाहाबाद लिख गये थे। और वह हफ़्ते भर मारा-मारा फिरने के बाद आज मिला। यहाँ तब से कोई नयी बात नहीं हुई। हम लोगों ने तै कर लिया है और अब किसी की हक़तलफ़ी[1] बेइंसाफ़ी या अपने नुक़सान का ख़याल इन्हें अपने इरादे से बाज़ नहीं रख सकता। मुझे अफ़सोस यही है कि आपको नाहक़ तकलीफ़ दी। ख़ैर अभी तो यहीं हूँ। ६ को यहाँ से बनारस होकर ग़ालिबन् नवम्बर लखनऊ में काटूँगा। उसके बाद दीदा बायद शुद[2]। बराय ख़ुदा काम तो देख डालिए। महज़ एक सरसरी निगाह की ज़रूरत है।

मुख़लिस
धनपत राय

## २४८

गणेशगंज, लखनऊ
१२ नवम्बर १९३१

भाईजान

तसलीम। आप तो ग़ालिबन् हैदराबाद और बंबई से वापस आ गये होंगे। मुन्नू बाबू आपके साथ गये होंगे। मैं तो दिल्ली चला गया था। वहाँ दस ग्यारह दिन लग गये। दीवाली को लौटा। मुन्नू बाबू को मेरी तरफ़ से दुआ और मुबारकबाद कहिएगा।

ज़माना में अक्तूबर में विष्णु दिगंबर का ज़िक्र है। हंस में भी दिसंबर नंबर में विष्णु दिगंबर पर एक मज़मून छपा है। आपसे यह ज़िक्र आरियतन्[3] ले लूँगा।

अब तो [illegible] पर तवज्जो करने की ज़रूरत है। शायद आप मशीन में ज़्यादा हो गये। इस तरह तो कभी काम ख़त्म न होगा। दस-पाँच रोज़ मुस्तक़िल तौर पर बैठकर काम को निपटा ही डालिए। कहीं ऐसा तो नहीं है कि एकेडमी ने तर्जुमे को अपने प्रोग्राम से ख़ारिज कर दिया हो। अगर यही

१ हक़ मारना २ देखा जायगा ३ उधार

कैफ़ियत है तो भी चन्दाँ अफ़सोस का मुक़ाम नहीं। मैं तो इन किताबों को खुद छपवा डालने को आमादा हूँ। आठ आने क़ीमत में बेचकर दाम वसूल किया जा सकता है। बहरहाल कुछ भी हो अब तो इंतज़ार मुश्किल हो रहा है। उम्मीद है आप खुश हैं।

आपका
धनपतराय

## २४६

गणेशगंज, लखनऊ
११ जनवरी १९३२

बरादरम

तसलीम। आपका इनायतनामा और तबसरात मिले। मशकूर हूँ। मैंने दूसरा तबसरा¹ से लिया है और उसका हिन्दी तर्जुमा करके हंस में दे दिया है।

मैं अभी तक उस पटना वाले मज़मून का उर्दू तर्जुमा नहीं कर सका। इसके लिए नादिम हूँ। और कई दिन तक एक फोड़े से तकलीफ़ था। अब वह अच्छा हो रहा है। ९ मार्च को मेरे बड़े भाई साहब बाबू बलदेव लाल का दुर्भाग्य से इंतक़ाल हो गया। घर में दो बच्चे हैं बेवा भाई की बेवा और एक बेवा बहन। अठारह को दसवाँ है। मैं १६ या १७ को जा रहा हूँ। वहाँ से २१ २२ को वापस आऊँगा। इन यतीमों की परवरिश का कुछ इंतज़ाम भी करना है। भोज भी करना ही पड़ेगा। हाँ अगर एकेडमी से कुछ पेशगी का इन्तज़ाम कर सकें तो इस वक़्त मेरा काम निकल।

हैदराबाद में आपका मेरी याद न आयी कुदरती बात है। याद तो उनको आती है जो बार-बार याददिहानी करते रहें। मैंने तो भूल से ज़िक्र कर दिया था। जब तक क़लम और दिमाग़ काम करता है तब तक ग़म नहीं। जब बेकार हो जाऊँगा तब देखी जायगी। तीन महीने और यहाँ हूँ। फिर मेरा वहाँ ही मकान है और मैं हूँ। अब तक दौलतमन्द न हो सका तो अब क्या होऊँगा। आदमी की कमज़ोरी है कि वह ज़िन्दगी चाहता है वर्ना कुछ छोड़कर मर गो गया और ख़ाली हाथ गये तो क्या।

कोशिश करूँगा कि बनारस से लौटते वक़्त कानपुर होता हुआ आऊँ।

और तो सब ख़ैरियत है। यहाँ की कांग्रेस कमेटी तो बंद हो चुकी। इजाज़त मुस्तमनियान में है¹।

मुख़लिस
धनपत राय

---

१ [illegible]

सौ रुपये निकाल कर दे दूँ। मैं अभी बाहर हूँ और मुझे ऐसी तफ़रीह[1] दरकार नहीं। मगर उनकी हालत हमदर्दीतलब है। जो कुछ हो सके ज़रूर कीजिए। मई में वह रिहा होकर आ जायेंगे। उस वक्त मुझे कितनी नदामत होगी। शायद फिर दो-चार दिन में चले जायेंगे। कम से कम उन्हें यह तशफ़्फ़ी[2] तो हो कि उनके अहबाब ने उनका ख़याल किया। यों तो गवर्नमेंट की ज़्यादतियाँ अब नाक़ाबिले बर्दाश्त हो रही हैं। पण्डित जवाहर लाल की वाइफ़ माँ के साथ कितनी बिदअतें[3] की गयीं। अब बाहर रहना मुझे भी बेहयाई मालूम हो रही है। हाँ पर्दए मजाज़ का रिव्यू अभी तक नहीं हुआ। इसका इंतज़ार करता रहा। अब याद दिलाता हूँ। किसी साहब से रिव्यू करवायें। या आप और जिससे मुनासिब समझें। मेरे किसी नाविल का ज़माना में रिव्यू नहीं हुआ। हालाँकि पर्दए मजाज़ को लेकर छः हो चुके और सातवाँ भी क़रीब तैयार है। मैंने ख़याल से बाज़ारे हुस्न का रिव्यू कर दिया था। और किताबें पड़ी हुई हैं। और और किताबें तो पुरानी हो गयीं। पर्दए मजाज़ तो नयी चीज़ है और उसका एक-एक लफ़्ज़ मेरा है। और तो सब ख़ैरियत है।

आपका

धनपत राय

## २५३

लखनऊ

१५ मई १९१२

भाईजान

तसलीम। मैं आज बनारस जा रहा हूँ। अब से मेरे पास ख़ुतूत सरस्वती प्रेस काशी के पते ही से लिखियेगा। मेरा नाविल 'बेवा' तैयार हो गया है। इसके लिए मुझे यहाँ आठ-दस रोज़ ठहरना पड़ा। इसकी दो सौ जिल्दें मालगाड़ी से भेज रहा हूँ। इश्तहार बनारस से भेज दूँगा। आज़ाद और ज़माना दोनों में छपवा दीजिएगा। शायद साल दो साल में बिक जाये। किताब बहुत ख़राब छपी है मेरी हिमाक़तों[4] के बाइस[5] लेकिन मैंने क़ीमत बहुत कम रखी है। उम्मीद है आप बख़ैरियत हैं। अगर बनारस आपको इत्तफ़ाक़ हो तो मुझे ज़रूर इत्तला दीजिएगा। ड्रामों के बारे में आपने मुनासिब कार्रवाई कर ही ली होगी।

आपका

धनपत राय

---

१ ज़रूरत २ तसल्ली ३ ज़्यादतियाँ ४ बेवक़ूफ़ियाँ ५ कारण

## २५४

सरस्वती प्रेस, बनारस
७ जून १९३२

भाईजान

तसलीम। ख़त मिला। हाँ मैं लखनऊ था। लेकिन कानपुर न आ सका। परेशानियों में था। फिर कभी इसका ज़िक्र करूँगा। मुआफ़ कीजिएगा।

'बेवा' बेशक बहुत ख़राब छपी। नई प्रेसों में छपी। कई पत्थर टूटे कई कातिबों ने लिखा। फँस गया था। मजबूरन ख़त्म करना पड़ा। ग़नीमत यह थी कि प्रिन्ट लाइन न दी जा सकी। अब इसकी चिटें भेज रहा हूँ। तकलीफ़ तो होगी मगर दफ़्तरी से चिपकवा लें और दोनों किताबों 'परदए मजाज़' और 'बेवा' का रिव्यू निकलवा दें। बहुत अर्से से मेरी किसी किताब की तनक़ीद 'ज़माना' में नहीं निकली। 'रामचर्चा' की तनक़ीद मैं लिख दूँगा। बहुत पसन्द।

अब नाटकों का ज़िक्र करना ज़रूरी हो गया। बाबू हर प्रसाद सक्सेना जेल से छूट आए और बहुत तंग-हाल हैं। मेरे पास बराबर ख़त लिखा है। क्या जवाब दूँ। मरहला कितना तय हुआ कितना बाक़ी है मुझे क्या ख़बर ?

आपने ख़बरसानी की या नहीं ? एकेडेमी से क्या पेशगी का मआविज़ा नहीं पेश हो सकता ? और न सही सौ रुपये पेशगी लेकर उनके पास भिजवा दीजिए। बेचारे बड़ी तकलीफ़ में हैं। मैं मजबूर हूँ हालाँकि जानता हूँ यह मजबूरी आरज़ी है। आप ही सोचिए कितनी मुद्दत गुज़र गई। ग़ालिबन तेरह माह हो गए। अब तो ब परे भी नहीं करते बनता × × ×

और तो सब ख़ैरियत है। अभी शहर में मकान नहीं ले सका। × × इसलिए मन्नू से न मिल सका। ज़रा शहर आ जाऊँ तो मिलूँ।

मुख़लिस
धनपत राय

११४ भेजी ही गई। दफ़्तरी ने लाहौर का 'ज़माना' और 'ज़माना' का लाहौर भेज दिया।

## २५५

सरस्वती प्रेस, काशी
१७ जून १९३२

भाईजान

तसलीम। मैंने तो नस्र व नज़्म[1] के एक ख़मसे[2] वाले तनासुब[3] को सबकों[4] का तनासुब समझा है। और उसी पर अमल किया है। मगर इस वक्त जितने मजमूए हिन्दी उर्दू तैयार हो रहे हैं उनके देखते किसी नस्र की मुनासबत मश्किल है। मैं तो अब कान पकड़ रहा हूँ। अबकी फँस गया हूँ और महज़ बराय नाम। मगर आइन्दा से इस आइन से सोलहों आना किनाराकश हो जाऊँगा।

मेरा नया नाविल कर्मभूमि छप रहा है। अठारह फ़ार्म छप गये हैं। कोई छ सौ सफ़े की किताब होगी।

अभी तक तो देहात में हूँ मगर जल्द शहर में रहूँगा। मकान ठीक कर रहा हूँ। उम्मीद है कि आप खुश हैं। अनारकली की तनक़ीद तो अभी नहीं लिख सका। इसी रीडरवाली कुलफ़त में मैं भी मुबतिला हूँ हालाँकि जी बिलकुल नहीं चाहता मगर राय साहब से वादा कर चुका हूँ उसका पूरा करना ज़रूरी है।

मुख़लिस
धनपत राय

## २५६

सरस्वती प्रेस, काशी
२७ जून १९३२

भाईजान

तसलीम। कार्ड मिला। पहले इन दोनों किताबों 'पर्दए मजाज़' और 'बेवा' का रिव्यू तो करा दीजिए। एक इश्तिहार तो नहीं है, दूसरा यह भग रहा हूँ। 'ज़माना' में रीडिंग मैटर के नीचे किसी गोशे में रखवा दीजिए। 'पर्दए मजाज़' पर तो मैं आपकी राय का मुश्ताक़[5] हूँ। इसे मैंने बहुत मेहनत से लिखा था। आप इसे एक बार सरसरी तौर पर पढ़ तो जाएँ। मगर शायद आपको फ़ुरसत न मिलेगी।

आप जिन जमाअतों के लिए उर्दू रीडरें लिख रहे हैं। पाँचवीं छठी सातवीं के लिए या आठवीं नवीं दसवीं के लिए। मज़ामीन[6] के मुनासिब नोट लिखने में एक दुश्वारी यह पेश आती है कि अक्सर सबक़ रिसालों से लिये

१ गद्य [illegible] तिहाई ३ [illegible] ४ पाठों [illegible] ६ [illegible]

हक़ में एक कलमए खैर¹ कह कर इसे दाखिले इश्तहार करा दें। इसके लिए शुक्रिया न अदा करूँगा।

'हंस' की जमानत दाखिल कर रहा हूँ। एक सूरत निकल आई है। 'जागरण' इश्तहार में खूब चपत पड़ रही है। मगर हिम्मत किये निकाले जाता हूँ। देखिए ऊँट किस करवट बैठता है।

और तो सब खैरियत है।

आपका
धनपतराय

२५९

सरस्वती प्रेस बनारस
२५ अक्तूबर १६१२

भाईजान

तसलीम। उम्मीद है कि आप खुश हैं। लड़कों से यहाँ के हालात मालूम हुए थे। उन्हें आपकी मेहमाननवाज़ी से जो आसाइशें² पहुँची उसके लिए शुक्रिया।

नाटकों के मुतालिक कुछ पूछना न चाहता था लेकिन जब बाबू हर प्रसाद साहब की नाराज़गी आ जाती है तो मजबूर हो जाता हूँ। अब तो पूरे डेढ़ साल हो गये। कुछ उनके छपने की उम्मीद है या नहीं। मैं चाहता हूँ अब यह किस्सा तमाम हो जाये। मुझे हर प्रसाद साहब से जो नदामत हुई है वह बहुत दिन याद रहेगी। मैं समझता हूँ एकेडमी अब इन ड्रामों को शाया नहीं करना चाहती और आप महज़ शर्मिन्दगी की वजह से उन्हें रखे हुए हैं। मैं आपको यकीन दिलाता हूँ कि मैं उन्हें दो माह के अन्दर शाया करा लूँगा। या खुद या किसी पब्लिशर से। इसलिए आप बराहे करम मुसव्वदा वापस कर दें। मैं आपका बहुत ममनून होऊँगा।

क्या आप बतला सकते हैं बेवा की कितनी जिल्दें निकल गयी होंगी।

आपका
धनपत राय

२६०

सरस्वती प्रेस, काशी
७ दिसंबर १६१२

बरादरम

तसलीम। उस दिन मैं मैंने दो बजे तक हुजूर का इंतजार किया लेकिन

१ अच्छी बात, भलाई की बात   आराम

समझ गया कि कहीं घर लिए गये। आप मुझे बुला रहे हैं। मैं यही सोच रहा हूँ कि चंद दिन में आ जाऊँ। क्या वहाँ के मिलों के इश्तहारी महकमे से आपके कुछ ताल्लुकात हैं? लाल इमली वग़ैरह से क्या इश्तहार मिल सकते हैं? जनवरी में तो उनका नया साल शुरू होता होगा।

यहाँ १ तारीख़ को सरस्वती प्रेस और जागरण से दो हज़ार की जमानत तलब हो गयी। मिस्टर मजफोर्ड से मिला था। आज लौटा हूँ। ग़ालिबन मंज़ूर हो जावे। और तो सब ख़ैरियत है।

मुख़लिस
धनपत राय

## २६१

सरस्वती प्रेस बनारस
१५ दिसम्बर १९३२

भाईजान

तसलीम। जमानत की मंसूख़ी की ख़बर मिल चुकी है। अख़बार बदस्तूर जारी है।

आपने फ़रमाया था कि आप जागरण के लिए किसी एजेंट से मुआमला कर सकते हैं। फ़िलहाल कानपुर में महज़ ४२ कापियाँ जाती हैं। हालाँकि मेरा ख़याल है कि अगर कोई चलता हुआ आदमी हो तो इसकी दुगनी कापियाँ आसानी से निकल सकें। ऐसा कोई आदमी निगाह में हो तो बराहे करम लिखिए। जागरण के लिए कुछ इश्तहारों की भी ज़रूरत है। यों कुछ न कुछ इश्तहारात तो मिल ही गये हैं मगर उनसे पूरा कॉस्टिंग[1] नहीं हुआ। अब भी उसमें कम से कम ४०) रुपये माहवार का घाटा है। अगर पचीस रुपए के इश्तहार भी और आ जायें तो ख़सारा कम हो और बर्दाश्त के क़ाबिल हो जाय। अभी तो बदस्तूर निकलता जा रहा है। आपका कानपुर के मिलों के अफ़सरों से और मैनेजरों से कुछ न कुछ राह-ओ-रस्म तो है ही। मसलन् मुईन मिल्स या एल्गिन वग़ैरह। क्या आपके ज़रिये उनसे कुछ इश्तहारात मिल सकते हैं? सुना है ये लोग जनवरी से साल भर के लिए इन्तज़ाम किया करते हैं। दौरान साल में कुछ नहीं करते। जनवरी आ रही है। अगर आप कुछ उम्मीद दिलायें तो मैं उन कारख़ानों से ख़त-ओ-किताबत शुरू करूँ और अपना निर्ख़नामा वग़ैरह भेज दूँ। जागरण की तादाद इशाअत दो हज़ार तक पहुँच गयी है।

---
[1] कॉस्टिंग

मगर जैसा कि आप खुद जानते हैं महज कसरते इशाअत से अखबार कामयाब नहीं होता तावक्ते कि इश्तहारों की माकूल आमदनी न हो।

मेरी किताबों का हिसाब दो साल से नहीं हुआ है। अगर किताबों की बिक्री से कुछ रुपये हुए हों तो भिजवाने की इनायत करें। और तो सब खैरियत है। उम्मीद है आप खुश हैं।

मुखलिस
धनपत राय

## २६२

सरस्वती प्रेस, काशी
२२ दिसम्बर १९१२

बिरादरम

तसलीम। कल अखबार में अम्माँ की वफ़ात की खबर देखकर दिली सदमा हुआ। उनके लिए तो इससे बेहतर मौत नहीं हो सकती थी ऐसी खुशनसीब कितनी माँएँ हैं जो अपने पोतों को फलता-फूलता देखकर खुश-खुश रुखसत हों लेकिन माँ बाप की मौजूदगी में तो लड़के बूढ़े होकर भी लड़के ही रहते हैं। आप को और सारे खानदान को माताजी की वफ़ात से कितना सदमा होगा इसका अंदाजा वही कर सकते हैं जो ऐसे सानिहे भोग चुके हों। परमात्मा उन्हें जन्नत में जगह दे। हमारे लिए सब्र के सिवा और क्या चारा है हालांकि सब्र की तलकीन करना जितना आसान है सब्र करना उतना आसान नहीं।

मुखलिस
धनपत राय

## २६३

जागरण कार्यालय, काशी
११ जनवरी १९११

बिरादरम

तसलीम। इधर कई हफ्तों से जमाना का इश्तहार जागरण में नहीं निकल रहा है न जमाना में। क्या उसकी सब जिल्दें फ़रोख्त हो गयीं? अगर फ़रोख्त हो गयी हों तो और १ जिल्दें भिजवा दूँ?

१२ आखिर हो गया। जनवरी ११ से किताबों का हिसाब नहीं हुआ। क्या आप हिसाब करवा सकते हैं? १२ के आखिर तक का हिसाब हो जाना चाहिए।

आप सैनाटोजन कलजाना पेप्स वग़ैरह के इश्तहारी एजण्टों का पता दे सकते हैं ? मशकूर हूँगा ।

आपका

धनपत राय

## २६४

आगरए कार्यालय काशी

१८ फ़रवरी १६३३

बरादरम

तसलीम । खर्ते से आपके हालात न मालूम हुए । मैंने पंद्रह दिन से ज़ायद हुए एक ख़त भी भेजा मगर उसका कोई जवाब न मिला । क्या ख़त पहुँचा ही नहीं । मैंने पूछा था क्या 'बेवा' फ़रोख्त हो गयी । उसका इश्तहार नहीं है । अगर फ़रोख्त हो गयी तो क्या और जिल्दें भिजवाऊँ ।

मुख़लिस

धनपत राय

## २६५

सरस्वती प्रेस काशी

२८ फ़रवरी १६३३

माईजान

तसलीम । नवाज़िशनामे के लिए शुक्रिया । बेवा तो बदनसीब होती ही है । उसकी इतनी कम जिल्दें फ़रोख्त हुईं इसमें उसका सिवा और किसकी ख़ता है । बेवा को आमतौर पर कौन पूछता है । पढ़ना ही चाहे तो आरियतन् मिल सकती है ।

आप बराहे करम इसकी १ जिल्दें मालकाही से

एन डी सहगल ऐंड संस

बकसल्स ऐंड पब्लिशर्स

लोहारी गेट

लाहौर

के पास भज दें । उनकी एक फ़रमाइश मरे पास आयी थी । लाहौर में भी इस किताब की अच्छी बिक्री नहीं हो रही है । फिर भी हम मुझे ने इतने इज़ार दज़ीमन है ।

जो रोज़ाना 'आगरा' लखनऊ से निकालने का इंतज़ाम हो रहा है। देखिए कब तक पूरा होता है। हफ़्तेवार के मुक़ाबले ने रोज़ाना पर आमादा किया है। आपने जो पर्चे रवाना किये हैं उनके लिए शुक्रिया।

उम्मीद है आप खुश हैं।

मुख़लिस
धनपत राय

## २६६

सरस्वती प्रेस, काशी
२२ जून १९३३

भाईजान

तसलीम। आप भी ख़ामोश और मैं भी कम मजबूर। मालूम नहीं मैंने आपको ख़बर दी थी या नहीं। बेटी एक बच्चे की माँ हुई और साथ ही बीमार थी। ज़च्चाख़ाने में ही बुख़ार दामनगीर हुआ। महीने भर तक ज़नाने अस्पताल में रही। अब घर पर है। यानी अपने घर पर। कुछ न कुछ टेम्परेचर हो जाता है। दोनों बच्चे और उनकी माँ उसे देखने गये थे और एक माह से ज़्यादा हुआ *अभी लौटे नहीं हैं। आपकी तरफ़ सब ख़ैरियत है न?*

किताबों के हिसाब के मुताल्लिक आपके मैनेजर साहब ने कुछ न लिखा। मेरा हफ़्तेवार अभी तक ख़सारे पर है और मुझे बहुत परेशान कर रहा है। छपता तो दो हज़ार है और बिक भी जाता है मगर इश्तहार न होने के बाइस माहवार डेढ़ सौ की चपत देता है।

और तो सब ख़ैरियत है।

आपका
धनपत राय

## २६७

सरस्वती प्रेस, बनारस
९ सितम्बर १९३३

भाईजान

तसलीम। मेरे पास एक मज़मून राजा राममोहन राय पर आया हुआ है। मुझे याद है आपके यहाँ उनका फ़ोटो मौजूद है। बराहे करम रवाना कर दें तो [illegible]। इसी माह में ग़ालिबन उनकी बरसी है। इसलिए [illegible] रही है।

माधुरी में एक मेरी कहानी और एक महाशय साहिब की कहानी निकली। मालूम नहीं आपने किस रसाले से लिया। किसी का नाम न था। माधुरी के पर्चे की यह यकसाँ[1] हरकत है।

उम्मीद है आप खुश हैं। किताबों के हिसाब और मुकदमात का अगर कुछ फ़ैसला हुई हो मुन्तज़िर हूँ।

आपका
धनपत राय

## २६८

सरस्वती प्रेस बनारस
११ सितम्बर १९३१

भाईजान

तसलीम। हर वर्षा ममनून।

आपसे मैंने इस्तदुआ की थी कि राजा राम मोहन राय का फ़ोटो भिजवा दें। आपके ख़त में इसका ज़िक्र नहीं है। शायद वह आप फ़रामोश कर गये। बराहे करम वह फ़ोटो बवापसी भिजवा दें। इसी माह में वह मज़मून छपवाना चाहता हूँ। और आज ११ हो गयी।

बड़ा लड़का तो अभी सेकण्ड इयर में है छोटा आठवीं में। लड़की अच्छी तरह है।

मुख़्लिस
धनपत राय

## २६९

अमीनुद्दौला पार्क, लखनऊ
१ सितम्बर १९३१

भाईजान

तसलीम। याद के लिए शुक्रिया। अमानतों का हिस्सा अगर मंज़ूर हुई तो मसर्रत की बात है। अब शायद बक़िया जिल्द निकल जाय। अल्ताफ़ हुसैन के निकल जाने का मुझे अफ़सोस नहीं। मुझे तो उनके दाख़िल होने पर ही ताज्जुब हुआ था। हाँ अगर वाक़यात के दरजे मंज़ूर हो जाय तो अपना फ़ायदा है क्योंकि उस पर मेरी तवज्जो[2] है। देखिए कमेटी क्या करती है। मैंने तो ड्रामा के तर्जुमे भेज

---

१ ऐसा काम २ ध्यान

दिये थे सिलवर बाक्स और जस्टिस। इन तर्जुमों में मुझे बड़ी दिमाग़सोज़ी[1] करनी पड़ी। एक तरफ़ यह ख़याल कि संस्कृत अल्फ़ाज़ न आने पायें। इसके साथ फ़ारसी के ग़ैर-मानूस[2] अल्फ़ाज़ से मोहतरिज़[3] रहने का क़यास। एक एक जुमले के लिए घंटों सोचना पड़ा। इस पर भी डाक्टर साहब को पसन्द न आये तो मजबूरी है। अभी स्ट्राइफ़ मेरे पास ही है। ख़त्म कर चुका हूँ नज़रसानी कर रहा हूँ। आपसे डाक्टर साहब से इस मसले पर क्या गुफ़्तगू नहीं हुई? क्यों जनाब हो? आप कब तक भेजने का क़स्द करते हैं? या भेज दिया?

बक़िया सब ख़ैरियत है। बच्चों को दुआ।

नियाज़मन्द,
धनपत राय

## २७०

सरस्वती प्रेस, बनारस
६ जनवरी, १९३४

भाईजान

तसलीम। मुहब्बतनामा मिला। मैं आज ही आपको लिखने जा रहा था। अज़ीज़ कृष्णनारायण की कामयाबी पर तहे दिल से मुबारकबाद। मैं गुज़श्ता नवम्बर में जिस वक़्त लखनऊ गया हुआ था तो मुझसे मास्टर कृपाशंकर साहब से मुलाक़ात हुई थी जो डाक्टर साहब के चचेरे भाई हैं। उस वक़्त उन्होंने कहा था कि डाक्टर साहब अपनी साहबज़ादी को बी० ए० तक ले जाना चाहते हैं। तब से न मैं लखनऊ गया न कोई मौक़ा आया। अब मैं किनायतन्[4] मास्टर कृपाशंकर से दरयाफ़्त करके आप से अर्ज़ करूँगा। वाह! आप भी क्या कहते हैं। मैं इस तरह ज़िक्र करूँगा जिसमें किसी तरह का गुमान न हो।

मेरी हालत साबिक़ दस्तूर है। हंस का काशी नम्बर तो आपको मिल गया है? आप ज़रा इसकी तनक़ीद करवा दीजिएगा। इस नम्बर पर मेरे तक़रीबन् १२ ) ख़र्च हो गए। ४ ) का तो काग़ज़ लग गया। २ ) के ब्लाक और रात्रे चार सौ लगाइ। महसूल डाक वग़ैरा में २ ) ख़र्च हो गए। ख़याल था कि इस नम्बर से पर्चे की इशाअत में माक़ूल इज़ाफ़ा होगा। अन्दाज़ा था कि दो ढाई सौ ख़रीदार बढ़ जाएँगे। मगर नतीजा बिलकुल बर-अक्स। १ वी० पी० गए थे उनमें १ वापस आ गए। दफ़्तर में वापसशुदा रिसालों का ढेर लगा हुआ है। ७ ) मिले मगर काग़ज़वालों के २ ) बाक़ी थे। ब-मुश्किल

१ मेहनत २ अपरिचित ३ बचना ४ इशारे से

करते थे। अब तो मिस्टर सीतलवाड़ भी दो कंपनियों के मालिक हैं। उनसे तअर्रुफ़[1] हो जाये तो आपके लिए रुपये की बहुत अच्छी सूरत हो सकती है। मैं तो उनसे नहीं मिला क्योंकि मैं इस कंपनी के साल भर के कंट्रैक्ट में हूँ और इस दौरान में और कहीं फ़िल्म के लिए नहीं लिख सकता। मुआहिदा[2] तो अच्छा नहीं है लेकिन यहाँ इंतख़ाब का मौक़ा कहाँ था। डूबते को सहारा मिला। बस यहाँ हुआ।

आप अगर बिना किसी ज़ोर के सितंबर में रुपये वापस कर सकें तो मैं मशकूर हूँगा लेकिन दिक़्क़त हो तो मैं तो आपको परेशान करना न चाहूँगा। ज़िन्दगी में कभी फ़राग़त नसीब न हुई अब क्या नसीब होगी। अब ख़ानाबदोशी का ज़माना है तो यहाँ बंबई में हूँ। नाकाम ज़िन्दगी (माली एतबार से, दीगर एतबारात से तो मैं इसे बुरी नहीं कह सकता) का इससे बढ़कर और क्या सुबूत हो सकता है। बेफ़िक्री में कुछ असली इल्मी ख़िदमत करता मगर वह आरज़ू न पूरी हुई न होगी। आप परेशान हुए तो क्या और मैं परेशान हूँ तो क्या एक ही बात है।

मुख़लिस

धनपत राय

## १७३

सागर सी० पी०

११ अप्रैल १९३५

ब्रादरम

तसलीम। मैंने ४ अप्रैल को बम्बई को ख़ैरबाद कह दिया और सी० पी० के अज़ला की सैर करता हुआ ९ को सागर आ गया। यहाँ से निकलकर इलाहाबाद जाऊँगा और देवी जी को वहाँ पहुँचाकर १७ को इन्दौर साहित्य सम्मेलन के जलसे में शरीक होने के लिए रवाना हो जाऊँगा। मैंने इन्दौर सम्मेलन में पढ़ने और तक़सीम[3] करने के लिए यह मज़मून लिखा है और चाहता था कि अपने ख़यालात उर्दू दुनिया के सामने भी रख दूँ। हिन्दोस्तानी का तसव्वुर में जब तक उर्दू और हिन्दी दोनों न शरीक हो जायें काम में इन्तशार पड़ेगा। मैंने अपने कई मुअज़्ज़िज़ दोस्तों से इस मुआमले में तबादला-ए-ख़यालात किया है। वह सब मुत्तफ़िक़[5] मालूम हुए। और जो आपकी राय है मुझे मुत्तला कीजिएगा। मैं इन्दौर से लौटकर आपके ख़त का इन्तज़ार करूँगा। या मुमकिन हुआ तो बनारस होता हुआ इलाहाबाद जाऊँगा। इस मज़मून को आप जल्द से जल्द शाए करने की

१ परिचय २ समझौता ३ विभाजन ४ विचार ५ सहमत

इशायत करें। मुमकिन है इसका कोई साहब जवाब दें और मुझे फिर जवाब-उल जवाब लिखना पड़े। देखिए इन्दौर में मेरी तजवीज़ को लोग मानते हैं या नहीं। हाँ मगर इस मज़मून की बीस कापियाँ अलहदा निकलवा दें तो दीगर अखबारात में छपवाऊँ।

उम्मीद है आप खुश हैं।

मुखलिस
धनपत राय

## २७४

सरस्वती प्रेस, काशी
४ मई १९३५

भाईजान

तसलीम। मुझे इस तकरीबे सईद[१] में शरीक न होने का और लुत्फ़ सोहबत खो देने का अफ़सोस है। मगर यहाँ बड़े लड़के धुन्नू को चेचक निकल आयी है और २७ से हम सब यहाँ इलाहाबाद में हैं। कल गालिबन् उसे यहाँ से बनारस ले जायें मगर जाने क़ाबिल हो सका। हालाँकि चेचक हल्की क़िस्म की थी मगर अभी तक दाने बिल्कुल मुन्दमिल[२] नहीं हुए हैं और अगर डाक्टर की राय न हुई तो दो तीन दिन यहाँ और रहना पड़ेगा। मैंने फ़ैसला कर लिया है कि जुलाई से इलाहाबाद में ही रहूँ और यहीं प्रेस और कारोबार उठा लाऊँ। देखिए क्या होता है।

मुबारकबाद के साथ वस्सलाम

मुखलिस
धनपत राय

## २७५

सरस्वती प्रेस बनारस।
१ जून १९३५

भाईजान

तसलीम। आपका ख़त मिला। अज़ीज़ किशन नारायण जी अब ८-९ बेहतर हैं और दो-चार रोज़ में चलने-फिरने के क़ाबिल हो जायेंगे। शुक्र है टाइफ़ायड बड़ा मूज़ी बुख़ार है।

---

१ शुभ उत्सव २ भरे नहीं है

जिन्दगी से भी ज़माना कोई ताल्लुक नहीं है।

धुन्नू तो अब की बार इण्टर में गया है, छोटा आठवीं में आया है। मैं खुद इलाहाबाद जा रहा हूँ। जो प्रेस वगैरह नहीं रखेंगे। इस जंजाल से किसी तरह रिहाई नहीं होती। इस कमबख्त 'जागरण' ने मुझे कोई छ-सात हज़ार के पंजे में डाल दिया। अब भी मुझे कोई पन्द्रह सौ रुपये देने हैं। प्रेस से मुझे अब तक कोई पन्द्रह हज़ार का नुक़सान हो चुका है। मगर क्या करूँ गले में जो ढोल पड़ गयी है उसे बजाए जाता हूँ।

और क्या लिखूँ। इलाहाबाद आने पर मुलाक़ात की सूरतें आसान हो जायेंगी। अब की सितम्बर से हंस को १२ सफ़हात का कर रहा हूँ। देखूँ क्या होता है। यह भी एक तजरुबा है। कल बम्बई जा रहा हूँ। एक महीने में लौटूँगा।

आपका
धनपत राय

## २७६

सरस्वती प्रेस काशी
१४ जुलाई १९३५

भाईजान

तसलीम। मैंने एक ख़त लिखा था और हंस के लिए आपसे इस्तदुआ[1] की थी और कुछ अदीबों के पते दरियाफ़्त किये थे। आपने तवज्जो न फ़रमाई। क्या मेरा ख़त नहीं पहुँचा। हंस १ अक्तूबर से अदबियात का रिसाला हो जायगा और इसमें सभी ख़ास-ख़ास ज़बानों के ख़ास-ख़ास अहम मज़ामीन निकलेंगे। आपसे मैंने इस्तदुआ की थी कि उर्दू के माहाना लिटरेचर पर आप हंस के लिए एक सफ़े का नोट लिखना क़बूल करें। मैंने इन असहाब के पते पूछे थे

डा. इक़बाल

प. ब्रजमोहन नाथ दत्तात्रय 'कैफ़ी'

मिर्ज़ा अज़ीम बाक़र

और चन्द और असहाब जिन्हें आप समझते हैं कि उर्दू के मुख़्तलिफ़ शोबों[2] पर लिख सकते हैं ताकि मैं उनसे ख़त-किताबत करूँ।

मुख़लिस
धनपत राय

---

१ प्रार्थना २ विभिन्न अंगों

शाय किये जायेंगे तो भी सोलह-सत्रह सुफहात पूरे हो जायेंगे। आपके पास रिसाले तो सभी आते हैं उनमें से चार पांच रिसालों के चार पांच मजामीन के खुलासे[1] और इक्तबासात[2] जैसे माडर्न रिव्यू में होते हैं और जैसे हंस में दिये जाते हैं दर्ज किये जायें तो काम चल जाये। आप मुझे उन हजरात के पते लिख दें तो मैं उनसे भी दरख्वास्त करूं और आपको सुबुकदोश कर दूँ। हालांकि आप चाहें तो इस उनवान[3] से हर माह सारे हिन्दोस्तान के बाकमालों को अपना ममनून[4] बना सकते हैं।

१ डा इकबाल।
२ पं ब्रजमोहन नाथ दत्तात्रेय कैफ़ी।
३ डा मुहम्मद हबीब।
४ डा जाकिर हुसेन।
५ मौलाना सुलेमान नदवी।
६ साहिबे गुले राना।
७ मि राम बाबू सक्सेना।

आपका भाई
धनपत राय

## २७८

बनारस
१७ सितम्बर १९३५

भाईजान

तसलीम। उम्मीद है आप खुश होंगे। मेरे इस मजमून ने तो खासी चहल-पहल पैदा कर दी।

हंस का अक्तूबर नंबर यानी पहला नंबर जेरे-तरतीब[5] है। पहली अक्तूबर को मुकम्मल हो जायगा ऐसा यकीन करता हूं। हिन्दुस्तान के मुख्तलिफ हिस्सों से मजामीन आ रहे हैं और उम्मीद है कि कोशिश सरसब्ज होगी। उर्दू में अभी डाक्टर जाकिर हुसैन मुहीउद्दीन जोर और मुहम्मद आकिल साहब के मजामीन आये हैं जिनमें सिर्फ दो की गुंजाइश निकल सकी। डाक्टर इकबाल की एक नज्म भी आयी है। डाक्टर टैगोर का भी एक मजमून आया है जो हिन्दी में मुनतकिल[6] होकर निकल रहा है। महात्मा गांधी का मजमून भी अनकरीब आनेवाला है। मजमून क्या होगा दुआ-गो पैगाम होगा। हजरत जोश मलीहाबादी ने भी वादा फरमाया है। मैंने सोचा है इस नयी अदबी तहरीक के मुनासिब उसके लिए कुछ

१ [illegible] २ उद्धरण ३ शीर्षक ४ अनुगृहीत ५ संपादनाधीन ६ अनूदित

लिए हूँ। हमें तो इस तहरीक को मक़बूल-ए-आम बनाना है। अब आपकी इमदाद की ज़रूरत दरपेश है। बस कुल दो सफ़्हात का एक जुज़ रिसालों का तबसरा[1] चाहता हूँ। बिलकुल माडर्न रिव्यू के ढंग का। मेरे पास ज़माना के अलावा और कोई रिसाला बाक़ायदा[2] नहीं आता। तबादला करूँगा। नये ढंग से। अभी तो किसी रिसाले की ज़रूरत न महसूस होती थी इसलिए तबादले की ज़रूरत न समझता था। जो आ गया उसे पढ़ लिया न आया तो कोई ग़म नहीं। मगर अब मँगवाकर पढ़ना पड़ेगा। आप बस दो सफ़्हात का एक तबसरा ख़ास रिसालों के ख़ास इल्मी मज़ामीन का ज़रूर कर दें। हिन्दी में करूँगा। बंगला गुजराती मराठी कनाड़ी तामिल तेलुगु मलयालम वग़ैरह का बम्बई में इंतज़ाम हो गया है। आपके सिवा और किसे सताऊँ।

मुख़लिस

धनपत राय

## २७६

सरस्वती प्रेस बनारस

१ अप्रैल १९३६

माईजान

तसलीम। कार्ड मिला। मैंने तो इधर तीन माह से एक अफ़साना भी नहीं लिखा। बस जामिया में 'कफ़न' लिखा था। इसके बाद लिखने की नौबत ही न आयी। हाँ यार, इन सदारतों के मारे परेशान हूँ। मैंने मिस्टर सज्जाद ज़हीर से बहुतेरा कहा मुझे मुआफ़ करो मुझे अपना काम करने दो। मगर न माने। १ को लखनऊ और लाहौर में आर्य समाज की जुबली के साथ एक आर्य भाषा सम्मेलन हो रहा है। वहाँ ११ को मुझे सम्मेलन का सदर बनना है और वहाँ जाऊँगा तो चार पाँच दिन सर्फ़ हो जायेंगे। मैंने अपनी माज़ूरी लिख दी है। अगर मान गये तो ठीक वर्ना वहाँ भी जाना ही पड़ेगा। अगर मुझे बोलने का शऊर होता तो ऐसे मौक़ों को बड़ी ख़ुशी से मंज़ूर कर लिया करता मगर यहाँ तो वह गुन ही नहीं। इसलिए जान बचाता फिरता हूँ। मजमे को परेशानी होती है। और जिस काम से रोज़ी मिलती है उसमें ख़लल पड़ता है। इरादा तो यही था कि लखनऊ से एक दो रोज़ के लिए कानपुर आऊँगा मगर अब तो लखनऊ से १ की रात को लाहौर भागना पड़ेगा। और क्या अर्ज़ करूँ।

सलाम बदस्तूर।

आपका

धनपत राय

---

१ समालोचना २ नियमपूर्वक

## २८०

सरस्वती प्रेस बनारस
१५ अप्रैल १९३६

भाईजान

तसलीम। हाँ मुझे भी आपसे न मिलने का अफ़सोस रहा। खासा इसलिए कि मेरे पास एक रिटर्न टिकट था आगरे से—मंगल को नौ बजे रात तक बनारस पहुँचना जरूरी था। ख़ैर—फिर सही। अभी तो मुझे शायद दिल्ली जाना पड़े।

तकलीफ़ की आपने खूब कही। अपने घर में काहे की तकलीफ़। आप न थे मजीद सेन थे। सेन न होते तो छुट्टी थी और अब तो भाभी साहबा से भी तआर्रुफ़ हो गया। अब तो खासा बेतकल्लुफ़ हूँ। अब आने के क़ब्ल आपसे एनगेजमेंट कर लूँगा।

आपका
धनपत राय

## २८१

१५ लाटूश रोड लखनऊ
५ अगस्त १९३६

भाईजान

तसलीम। आपको ताज्जुब होगा मैं लखनऊ कैसे आ गया। बात यह है कि कोई डेढ़-दो महीने से मुझे वरमे-जिगर[1] की शिकायत हो गई है। दो बार मुँह से सेरों खून निकल गया है। बनारस में इलाज से कोई फ़ायदा न देखकर २ को यहाँ आ गया और डाक्टर हर गोविंद सहाय के ज़ेरे इलाज हूँ। पाखाना पेशाब खून वगैरा की जाँच हो चुकी है। मगर अभी कई दाँत तोड़े जायँगे तब डाक्टर साहब मर्ज़ की तशख़ीस करेंगे और इलाज शुरू होगा। शायद यहाँ पंद्रह दिन लगें। या तो इस्लाह हो होगी या खात्मा ही होगा। घुलकर आधा रह गया हूँ। ज़र्द। न कुछ खा सकता हूँ न हज़्म होता है। एक बार [illegible] से [illegible] ला लेता हूँ। मास्टर कृष्ण शंकर साहब का मेहमान हूँ। मगर यह मकान बहुत मुख़्तसर है और आजकल में कोई दूसरा मकान ले लूँगा। घर से जितने रुपए लेकर चला था सब साफ़ हो गया। इरादा था [illegible] कराने का

---

1. वरमे-जिगर, यकृत की सूजन: सिरोसिस ऑफ लिवर

मगर यहाँ के खर्च तो आप जानते हैं। कदम-कदम पर फ़ीस। मैंने घर पर रुपए के लिए लिखा तो है। लेकिन मुमकिन है वहाँ से रुपए देर में आयें क्योंकि बैंक का एकाउंट तो मेरे नाम है। अगर आप आसानी से मुझे इस वक़्त एक सौ रुपया बज़रिये तार भेज दें तो बड़ा एहसान करें। मैं यहाँ से जाते-जाते रवाना कर दूँगा। मुमकिन है घर से रुपये आ जाएं—और इन रुपयों की ज़रूरत न पड़े मगर एहतियातन कुछ फ़ाज़िल रुपये अपने पास रखना चाहता हूँ। तार से ज़्यादा ख़र्च हो तो मनीआर्डर से सही। और क्या लिखूं। यहाँ बड़ा लड़का धुन्नू मेरे साथ है। देखिए इस बीमारी से निजात मिलती है या यह आख़िरी पैगाम है।

आपका

धनपत राय

## २८०

सरस्वती प्रेस बनारस
१५ अप्रैल १९३६

भाईजान

तसलीम। हाँ मुझे भी आपसे न मिलने का अफ़सोस रहा। आया इसलिए कि मेरे पास एक रिटर्न टिकट था आगरे से—मंगल को नौ बजे रात तक बनारस पहुँचना ज़रूरी था। ख़ैर—फिर सही। अभी तो मुझे शायद दिल्ली जाना पड़े।

तकलीफ़ की आपने ख़ूब कही। अपने घर में काहे की तकलीफ़। आप न थे अज़ीज़ सेन थे। सेन न होते तो छूटी थी और अब तो भाभी साहबा से भी तआर्रुफ़[1] हो गया। अब तो आगए बेतकल्लुफ़ हैं। अब आने के क़ब्ल आपसे एनगेजमेण्ट कर लूँगा।

आपका
धनपत राय

## २८१

१९ लाटूश रोड लखनऊ
५ अगस्त १९३६

भाईजान

तसलीम। आपको ताज्जुब होगा मैं लखनऊ कैसे आ गया। बात यह है कि कोई डेढ़-दो महीने से मुझे वरमे-जिगर[2] की शिकायत हो गई है। दो बार मुँह से मेरे खून निकल गया है। बनारस में इलाज से कोई फ़ायदा न देखकर २ को यहाँ आ गया और डाक्टर हर गोविन्द सहाय के ज़ेरे इलाज हूँ। पाख़ाना पेशाब खून वग़ैरा की जाँच हो चुकी है। मगर अभी कई चीज़ तो जाएँगी तब डाक्टर साहब मर्ज़ की तशख़ीस करेंगे और इलाज शुरू होगा। शायद यहाँ पंद्रह दिन लगें। या तो इफ़ाक़ा ही होगी या ख़ात्मा ही होगा। घुलकर आधा रह गया हूँ। यार। न कुछ खा सकता हूँ न हज़्म होता है। एक बार मजलिस से हॉस्पिटल हो आया हूँ। मास्टर कृष्ण शंकर साहब का मेहमान हूँ। मगर यह मकान बहुत मुख़्तसर है और आजकल में कोई दूसरा मकान ले लूँगा। घर से जितने रुपए लेकर चला था सब साफ़ हो गया। इरादा था एक्स रे कराने का

---

१ परिचय २ जिगर यानी, की सूजन, सिरोसिस ऑफ लिवर

मगर यहाँ के हाल तो आप जानते हैं। क़दम-क़दम पर फ़ीस। मैंने घर पर रुपए के लिए लिखा तो है। लेकिन मुमकिन है वहाँ से रुपए देर में आयें क्योंकि बैंक का एकाउंट तो मेरे नाम है। अगर आप आसानी से मुझे इस वक़्त एक सौ रुपए ज़रिये तार भेज दें तो बड़ा एहसान करें। मैं यहाँ से जाते-जाते रवाना कर दूँगा। मुमकिन है घर से रुपये आ जाएँ—और इन रुपयों की ज़रूरत न पड़े मगर एहतियातन कुछ फ़ाज़िल रुपये अपने पास रखना चाहता हूँ। तार से ज़्यादा ख़र्च हो तो मनीआर्डर से सही। और क्या लिखूँ। यहाँ बड़ा लड़का मुन्नू मेरे साथ है। देखिए इस बीमारी से निजात मिलती है या यह आख़िरी पैग़ाम है।

आपका

धनपत राय